ॐ

नमः पञ्चपरमेष्ठिने

श्रीमज्जैनाचार्य मञ्जुलाल जी महाराज द्वारा रचित

# शान्ति प्रकाश:

जिसको

श्रीमज्जैन मुनि स्थविर पद विभूषित सरल स्वभाव
भावित श्री फ़क़ीर चन्द्र जी महाराज का
शिष्य फूलचन्द्र मुनि जैनधर्मोपदेशक
ने संस्कृत भाषा में बनाया

जिसे

रतनलाल अर्हद्दास मित्रसेन जैन
सोनीपत निवासी ने
सर्व साधारण के लिये छपवा कर
प्रकाशित किया

द्वितीयावृत्ति
१०००

श्री वीर संवत् २४५६
विक्रम संवत् १९८५
जनवरी १९२९ ई०

मूल्य =)|||

# दो शब्द ।

सज्जनों !

जिस भाषा पद्यमयी रचना का अनुवाद अनुष्टुप् छन्दबद्ध संस्कृत श्लोकों में किया है, यह वही "शान्तिप्रकाश" नामक निबन्ध है जिसको श्रीमान् पूज्यपाद प्रातः समय स्मरणीय १०८ श्री भज्जु लाल जी जैनाचार्य ने रचा है ।

उक्त आचार्य महाराज का ज्ञान, आगम निगम संस्कृत प्राकृत के अतिरिक्त अरबी फारसी अंग्रेजी आदि अन्यान्य परिभाषाओं में भी सर्वोत्कृष्ट था ।

अलवर नरेश की सभा के पंडित मंडल से शास्त्रार्थ में आपने विजय पाकर काशी जैसे विद्या केन्द्र में अपना नाम अब तक अमर किया है ।

"शान्तिप्रकाश" का स्वाध्याय करने से आपके गाम्भीर्य बहुज्ञान का भली भाँति पता लग जाता है ।

इसमें १३० भाषा पद्य हैं जिनके श्रवण और मनन काल में, सम्यक् विज्ञ जनों को जो निजानन्द रस मय चमत्कार प्राप्त कराता है उसका कथन तो वचन अगोचर है ।

पूर्व के २५ दोहों में जिस ढंग से ईश प्रार्थना की गई है, वह अनुभवशाली भव्यजनों के मन में जिनभक्ति का अपूर्व रस देती है ।

इसके अनन्तर २५ पद्यों में राग निवारण का उपदेश किया गया है जिससे अन्तः करण में वैराग्य की लहरें उठने लगती हैं।

इसके पश्चात् २५ काव्यों में द्वेष के दूर करने की अच्छी शिक्षा दी गई है, कि जिससे मन में समताभाव आ जाता है और अहिंसक वृत्ति में आत्मा को निर्वेद गुण की परम वृद्धि मिलती है।

फिर २५ भाषा पद्यों में धैर्य धारण करने का अभ्यास कराया गया है कि जिससे संसार की असारता जान कर आत्म धन की रक्षा में मन लग जाता है, और सुसत्य ज्ञान मयी सूर्य प्रकाश में अज्ञानान्ध भ्रम जाल दूर हो जाता है।

पुनः सात काव्यों में अनुभव विचार का पाठ इस विधि से कराया गया है कि जिससे आत्मा में सम संवेद निर्वेद अनुकम्पा आस्तिक्य की सहसा झांखी हो उठती है।

और फिर अठारह पद्यों में अनुभव का लक्षण और उसका मनन करना सविधि बताया है जिससे सम्यग् ज्ञान, मनो निग्रह करता हुआ आत्मा में मानव जन्म को सफलीकरण करने वाले संस्कार फिर से जग उठते हैं।

अधिक क्या कहा जाय इस ग्रंथ का पाठ करने से अपूर्वापूर्व ज्ञानानन्द की प्राप्ति होती है। यह निबन्ध एक वार भाषा पद्य में छपकर जन साधारण में अमूल्य बंट चुका है। परन्तु श्रीमान् जैन मुनि श्री गुरु-वर्य्य फकीर चन्द्र जी महाराजाधिराज की आज्ञा से इसका इसबार संस्कृत पद्यानुवाद भी कर दिया है और ग्रंथकार के भावों को संस्कृत पद्य में लाने की यथा शक्य चेष्टा की गई है जिससे कहीं कहीं अनुवाद में १॥ श्लोक और कहीं २ दो श्लोकों तक में उक्त आशय का अनुवाद हुआ है।

ऐसा करने पर भी संभव है कि कई त्रुटियाँ ज्ञानदोष दृष्टिदोष वश रह रह गई हों, आशा है कि गुणग्राही सज्जन महानुभाव उन्हें अवश्य क्षमा करेंगे और उसका दिग्दर्शन करायेंगे कि जिन्हें अगली आवृत्ति में ठीक कर दिया जाय।

इस अनुवाद से यदि आध्यात्मिक सज्जनों ने आत्म शान्ति का लाभ उठाया तो मैं इस परिश्रम को सफल मानूंगा।

॥ ओ३म् शम् ॥

—अनुवादक।

# उपोद्घातः

---

महानुभावाः !

यस्याऽनुवादोऽयमनुष्टुप छन्दसा, संस्कृते विहितः, सोऽयं शान्तिप्रकाशाख्यो, निबन्धो, भाषायाम् श्रीमज्जैनाचार्य्येण, श्री १०८ श्रीमज्जुलालाख्येन, बाईसटोलासम्प्रदायस्थेन, विनिर्मितः ।

निबन्धनिर्माता खल्वयं मुनिरासीत्, संस्कृतप्राकृताऽरबीयाविनी ( फारसी ) काश्मीरल्याद्यनेकभाषाकोविदः, संस्कृतसाहित्याखिलाङ्गेषु विज्ञतमश्चेत्यवगम्यते ।

विभिन्नस्थानेष्वयमात्मीयपाण्डित्येनानेकसंसत्सु विजित्ये शास्त्राऽर्थेऽनेकविदुषोऽपि, विद्याकेन्द्रस्थले वाराणसीपत्तनेऽप्यात्मीयवैपश्चित्येने तस्य कोविदमण्डल्यां नाम्न उल्लेखोऽजनिष्टेत्यप्यवगम्यतेऽभिहितप्र प्रमाणैरेव ।

विद्योतयति खल्वस्य विद्वत्वगाम्भीर्यबहुश्रुत्वसाधुधर्मनिष्णातत्वादीननेकगुणानेतन्मुनिवर्य्यप्रणीतोऽयं शान्ति प्रकाशोऽपि नितराम् ।

त्रिंशदुत्तर शतपद्यात्मकोऽयमाध्यात्मिकनिबन्धोऽध्ययन श्रवणमननादिना नूनं समुत्पादयति स्वान्ते विज्ञानामपूर्व-माल्हाद चमत्कृतिश्च ।

पञ्चविंशतिपद्यात्मकप्रार्थनाङ्ग पाठान्नितरां सञ्जायतेऽनु-भूतिशालि जनमानसमीशभक्ति प्रार्थनारस विलीनम् ।

तत्संख्याकपद्यात्मकरागनिवारणाङ्ग विचारेणात्मनि वै-राग्यसञ्चरणेन विलसति विरतिसमुल्लासस्तत्र ।

तावन्मात्रगणनात्मकस्य द्वेषनिवारणाङ्गस्य मननेसम-त्वोल्लासाम्बुपरिषेकेण विकचीभवति हृद्यहिंसात्मक पद्य-जालम् ।

तावन्मात्रसंख्याकपद्यात्मकस्य धैर्यधारणाऽङ्गस्याभ्य-स्त्या सांसारिकविभिन्नावस्थाऽसारत्वावगमेनविकाशयन्त्यव-गमादित्यस्य धैर्यभानवो हृदयाम्बुजम् ।

सप्तसंख्याकपद्यात्मकानुभवविचारज्ञानाङ्गस्य सम्पाठेना-वगम्यते खलुसत्त्यसारतासम्यक्तया विज्ञायते चानुभवस्य महात्मजनसर्वस्वस्य माहात्म्यम् ।

अष्टादशसंख्याकपद्यात्मकस्यानुभवलक्षणस्य मनना-दिनाऽनुभवस्वरूपमवगम्यते सम्यक्तया, ज्ञानावाप्त्या मनो-निग्रहेण जागर्ति च मानवजन्मसफलीकरणसंस्कारः स्वान्ते, किम्बहुनोक्तेन ग्रन्थस्यास्य खलुपौनः पुन्येन पाठादपूर्वापूर्वः समुल्लासमायात्यामोदश्चित्ते ।

श्रीमतो। मुनिवर्य्यस्य स्थविरपदविभूषितस्य आगम निगमशास्त्रस्वाध्यायनिरतमानसस्य गुरुराजस्य श्रीफ़क़ीरचन्द्रमहाराजस्य समादेशेनोक्तमहत्व विशिष्टस्य ग्रन्थस्यास्य व्यधाय्यनुवादः संस्कृतपद्ये, विहिता चात्रैषा यथाशक्ति चेष्टा यद्ग्रन्थकर्तुरुक्तेराशयः सम्यक्तयाऽनुवादे समायायादत एव क्वचित्क्वचिदनुवादे सार्धश्लोकात्मकं क्वचिच्चश्लोकद्वयात्मकमप्याशयमुद्दिश्य पद्यं विनिरमायीत्यवयातव्यम्। सत्यप्येवं यत्र क्वचन यदिस्यात्क्षतिस्तर्हि महानुभावैर्गुणग्राहिभिः सावश्यं क्षन्तव्येत्यभ्यर्थना मदीया।

अनुवादेन किलैतेन भविष्यति चेत्कश्चि दुपकारो विदुषां तर्हि मंस्यते ह्यात्मायासः सफलश्चेत्यलमतिविस्तरेण बुधेषु।

एतच्चातुर्मासे का-
... शुक्ला ज्ञान पंचमी
स० १९८५ विक्रमाब्दः
वीराब्दः २४५७

श्रीगुरुवर्य्य फ़क़ीरचन्द्रपादकजयोः
विनीत सेवक
**मुनि फूलचन्द्रः**
जैनधर्मोपदेशकः

❀ वन्दे जिनवरम् ❀

# ॥ अथ श्री पुष्पाष्टकम् ॥

लेखक—पंडित चंद्र शेखर शर्म्मा ( काशी )

यस्य दुर्वासना शान्ता, शान्तेच्छो यो मुनीश्वरः ।
तस्मै फ़कीरचन्द्राय, नमोऽस्तु शिव मूर्तये ॥ १ ॥
यस्य - शिष्यस्सदाचारी, पुष्पेन्दुमुनि संज्ञकः ।
शास्त्रतत्व विशेषज्ञ, स्तस्मै ज्ञानात्मने नमः ॥ २ ॥
दुःखभाजां नितान्तं यो, दुःखान्धतरणिर्मुदा ।
तस्मै नमोऽस्तु शान्ताय, जिनेश पद सेविने ॥ ३ ॥

॥ शार्दूलविक्रीडितवृत्तम् ॥

श्रीमद्देवजिनेन्द्रपादयुगलाऽम्भोजाऽर्च्चनाऽऽसक्तधीः ।
संसाराम्बुनिधौ निमग्नजनतोद्धाराय पोतोऽस्ति यः ॥
जैनाचार व्रतामबोधहरणे भास्वत्समो ज्ञानविद् ।
भक्ताऽज्ञानविनाशकृद्विजयतां श्री पुष्पचन्द्रो मुनिः ॥ १ ॥
यस्यान्तः करणे दयोन्नतिकरी विज्ञानमात्मन्यदः ।
संसारोरग भीतिहृज्जनपदाऽशेषार्तिहो योऽनिशम् ॥

शान्तो यो निजधर्म रक्षणपरो ब्रह्मावबोधे रतः ।
सोऽयं साधुशिरोमणि र्विजयते पुष्पेन्दु संज्ञो मुनिः ॥२॥
भिक्षायाचनहेतवे गृहवतां येषां गृहे प्रैति यः ।
तेषां पापचयं प्रयाति रविणा नैशं यथा ध्वान्तकम् ॥
सारासार विचारणे च नितरां लग्नं मनो यस्य हि ।
श्रीमान् पुष्पशशीमुनि र्विजयतां सः श्रीगुरोस्सेवकः ॥३॥
मुक्त्यर्थं यतते च यो जितरिपुः श्राद्धार्चिताब्जाङ्घ्रिकोः ।
ज्ञानाचार रतो विशुद्धमनसां पादाम्बु जालिः सदा ॥
जीवापद्विनिवारणेऽतिकुशल स्स्वीयाऽमरेशे मतिः ।
सोऽयं कौ जयनान्मुदा मुनिवरःपुष्पेन्दु संज्ञो मुनिः ॥४॥
दूरं दुःख चयं व्रजेच्च सुतरां यद्दर्शनात्कर्मजं ।
ह च जनतामनः कलुषतां, त्यक्त्वा विशुद्धं भवेत् ।
यस्यास्ति भ्रमणं हिताय च सतां, नाशाय दुःखाम्बुधेः ।
सः श्री पुष्पमु निस्सदा विजयतां, कल्याण मुर्तिर्भृ शम् ॥५॥
स्वर्ण प्रस्थगतैर्जनैर्जिनकथा पीयूषपानेप्सुभि ॥
जैनाऽजैन गतस्य यस्य मुखतो नित्यं कथा श्रूयते ।
यस्यांस्ते नितरां विहारकरणं लोकोपकाराय च ।
तं पायाद्वृषभोजिनो विपयतः पुष्पेन्दुसंज्ञं मुनिम् ॥ ६ ॥

यद्वाणी च सदा सुधारस समा, ऽविद्यान्धकारापहा ।
यच्छीलेन जना मुदं च मनसा, संलब्धवन्तः पराम् ॥
यत्कीर्ति विंशदा दिगन्तवितता, राराज्यमाना सदा, ।
अव्यात्तं जिनराजभक्तिनिरतं श्रीपुष्पचन्द्रं जिनः ॥ ७ ॥
शास्त्रोद्यानसुतत्वविन्नर वरै, र्वन्द्यो भृशं योऽनिशं ।
साधूनां प्रवरो, निरस्त विषयो, यस्याऽनुरागो गुरौ ॥
गङ्गानीरसम स्समुज्वलतरो, यस्यास्ति नीतिर्मतौ ।
सः श्रीपुष्पविधु मुदा विजयतां सर्वार्थसिद्धि प्रदः ॥८॥
ये चेदं स्तवनं पठन्ति मनुजाः पुष्पाष्टकं भक्ति त ।
स्तेषामष्टसमृद्धयो ऽ त्र भवने नित्यं वसन्त्यादृताः ॥
देवे भक्ति रनिष्टहा निवसति प्रेम्ण दिगन्ते यशः ।
तद्भूया ज्जिनदेवसेवनपरा णां स्वसनये मुक्तये ॥ ९ ॥
हे जैनेश्वरदेव पुष्पशशिने देह्यायुरत्युत्तम ।
सद्विद्याप्रतिभां गुरोश्चरणयोः सद्भक्तिमत्युज्वलाम् ।
योगे सन्मतिमीश्वरेरति, मथो, सत्कीर्तिमेवं सुखं ॥
इत्येवं प्रतिवासरं प्रयतते चन्द्रान्वितः शेखरः ॥ १० ॥
साधु सेवानुरक्तेन, चन्द्रशेखरशर्म्मणा ।
कृत पुष्पाष्टक श्चैतद्, पुष्पेन्दुभक्तहेतवे ॥ ११ ॥

श्रीमत्सूर्युसुता ऽथजीवजननिः कास्ते सखे त्वं वद ।
कैराभाति गृहं सुरेन्द्र सुखदं, याने च किं भास्वरम् ॥
को वायुद्रुमनाशनेऽतिकुशलः कः के हरस्यास्ति च ।
मत्प्रश्नोत्तरमध्यगाक्षरयुतो जीयात्सहस्रं समाः ॥ १ ॥
काम्भोधेस्तनयाऽन्वयो वद सखे कैश्शोभते यज्ञराड् ।
याने कुत्र विराजते च मनुजैः किं धार्य्यते प्रेमतः ॥
कः के शूलभृता दिवाकर सुता का कैर्जिनो जप्यते ।
मत् प्रश्नोत्तर मध्यवर्णघटितं पायादपायाज्जिनः ॥ १ ॥

| | |
|---|---|
| यमुना | श्रीः |
| व नि ता | सु पु त्रैः |
| सु पु त्रैः | पु ष्प के |
| पु ष्प कम् | कां च नं |
| प्र च ण्डः | च न्द्र माः |
| चं न्द्र माः | य मु ना |
| | मु नि भिः |
| प्रथम श्लोकार्थः | द्वितीय श्लोकार्थः |

इति श्री काशीस्थ—पंडित चन्द्र शेखर शर्मा व्याकरण न्यायाचार्य विरचित पुष्पाष्टकं सम्पूर्णम् ॥

ओ३म् अर्हन्

श्रीमत्पञ्च परमेष्ठिने नमः

श्रीमद्भज्जुलाल जैनाचार्य प्रणीतस्य

# शान्तिप्रकाशस्य

संस्कृतपद्यानुवादः

## * प्रार्थनाङ्गम् *

### * मङ्गलाचरणम् *

दोहा

प्रेम सहित वंदो प्रथम, जिन पद कमल अनूप ।
ताके सुमरत अधम नर, होवत शान्ति स्वरूप ॥१॥

पूर्वं नमामि सस्नेहं, जिनाङ्घ्रि कमल शुभम् ।
यस्य स्मृत्या नरा नीचा, जायन्ते शान्ति रूपकाः ॥ १ ॥

तुम शरणे आयो प्रभु, राख लेउ निज टेक ।
निर्विकल्प मम सिद्धजी, देवो विमल विवेक ॥२॥

शरणं ते प्रभो ! प्राप्तः, संरक्ष्यो निज भावकः
कल्पनातीत सिद्धेश ! बोधं वितर निर्मलम् ॥ २ ।

करू वंदना भावयुत, त्रिविध योग थिर धार ।
रतन ! रतन सम देय मुझ, ज्ञान जवाहर सार ॥३॥

धृत्वा स्थैर्यं त्रियोगेण, सभावं प्रणमाम्यहम् ।
देहि मे रत्न ! विज्ञानं, रत्न तुल्यं शुभम्परम् ॥ ३ ।

उपाध्याय अध्ययन श्रुति, निशि दिन करत अभ्यास ।
दीन-बन्धु मुझ दीजिये, शम, दम, ज्ञान, विलास ॥४॥

श्रुताध्ययनसंनिष्ठा, नित्य मभ्यस्ति संरताः
उपाध्यायाः प्रदत्ताशु, ज्ञानं शान्ति दमं वरम् ॥ ४ ।

सो साधु बाधा हरो, कर्म शत्रु रण जीत ।
निपुण जौहरी ज्यों लख्यो, आतम रतन पुनीत ॥५॥

कर्म शत्रुं रणे जित्वा, दत्तरात्निकवन्ननु ।
आत्मरत्नं शुभं यैस्तु, वीक्षितं ज्ञान चक्षुषा ।
साधवः कृपया ह्याशु मम बाधां हरंतु ते ॥ ५ ॥

अधिक प्रिय नव रसन में, है रस शान्ति विशेष ।
स्थायी भाव निर्वेद से, मेटो सकल कलेश—॥६॥

नवस्वपि रसेष्वत्र, प्रेष्ठः शान्तो विशेषतः ।
निर्वेदात् स्थैर्य मायातः कृत्स्नं क्लेशं हरत्वयम् ॥ ६ ॥

विकल मति अभिलाष अति; कपट क्रिया गुण चोर ।
मैं चाहत कछु शान्ति रस, तुमसे करी निहोर ॥७॥

महेच्छुर्विमतिः स्वामिन् ! निर्गुणो दम्भ संयुतः ।
त्वां प्रणिपत्य याचेऽहं, किञ्चिच्छान्तं रसं प्रियम् ॥७॥

काये जाचुँ जाय कर, तुम सम नही दातार ।
करुणा निधि करुणा करी, दीजे शान्ति विचार ॥८॥

गत्वाऽहमत्र कं याचे, त्वत्समो नहि दायकः ।
दयानिधे दयांकृत्वा, शान्तिं मे यच्छ संस्थिराम् ॥ ८ ॥

मे गुलाम हों रावरो मेरो विगरत काज ।
ताहि सुधारे बनि रहे, मेरी तेरी लाज ॥९॥

दासोऽस्मिते प्रभोऽहं वै, कृत्यं नश्यति मेऽधुना ।
साफल्ये तस्य मे ते वै, लज्जा स्थास्यत्यसंशयम् ॥ ९ ॥

शांति छवि निरखत रहूँ, जाचुँ नहिं कछु और ॥
अरज़ी हुकम चढाय द्यो, परयो रहूँ तुम पौर ॥१०॥

नान्यत् किमप्यहं याचे, याचेऽहं केवल विभो !
लोकऽस्मिन् वीक्षणं द्युत्या, श्शान्तेरस्तु सदा मम
आवेदने ममाऽऽदेश, स्त्वया देयः प्रभो ! ह्ययम् ।
भूत्वा चैवं कृतार्थोऽहं, द्वारे तिष्ठामि ते सदा ॥ १० ॥

जिहि गुणतैं खुश होहु तुम, सो गुण नहिं लवलेश ।
तुम चर्णन आश्रित रहुँ सो बुध देहु जिनेश ॥११॥

प्रसादस्ते गुणेन स्यात् , येन स्वल्पोऽपि मे स न ।
मतिर्जिनेश ! सा देया यया स्यां चरणाश्रितः ॥ ११ ॥

तड़फ़त दुखिया मैं अति, पलक परत नहिं चैन ।
अब सुदृष्टि कर निरखिये, ढीले रहे बनै न ॥१२॥

विकलोऽतीव दुःखेन, सुखं प्राप्नोमि न क्षणम् ।
अधुनेक्ष्यः सुदृष्ट्याऽहं, सिद्धिर्नोऽपि क्षणे कृतेः ॥१२॥

यह सम्बन्ध भलो बन्यो, हम तुम सौं सर्वज्ञ ।
त्यागे ताहि न संग रखे, पिता पुत्र लखि अज्ञ ॥१३॥

मया त्वया च सर्वज्ञ ! जातः सङ्गः सुशोभनः ।
नो त्याज्यमश्च सदा रक्ष्यः पित्रेवाऽज्ञोऽपि पुत्रकः ॥१३॥

मेटहु कठिन कलेश तुम, परमातम परमेश ।
दीन जानिकर बकशिये, दिन दिन ज्ञान विशेष ॥१४॥

परमात्मन् परेश ! त्वं, क्लिष्टं क्लेशं विनाशय ?
दीनं ज्ञात्वा च देहि त्वं, नित्यं ज्ञानं शुभं मम ॥ १४ ॥

कृपा करो निर्बुद्धि पै, लखु ज्युं अनुभव रीति ।
अशुभ और शुभ देखि कै, करूं न कबहू प्रीति ॥१५॥

कुरु कृपां च निर्बुद्धौ, येनेक्षेऽनुभव क्रमम् ।
वीक्ष्याऽशुभं शुभं चैव कुर्यां नो तत्र संरतिम् ॥ १५ ॥

सब प्रकार धनवंत हो सुनहु गरीब निवाज ।
आर्त रुद्र कुध्यानतें, बकश बकश महाराज ॥१६॥

शृणु ! त्वं दीनबन्धोऽसि, सर्वथैश्वर्य संयुतः ॥
आर्ता रौद्रात्कुध्यानाच्च, सद्यो वारय मां प्रभो ॥१६॥

धर्म शुकल ध्यावत रहूं, दोय ध्यान सुख कार ।
या जग ममता उदधि ते, दीजे पार उतार ॥१७॥

ध्यायामि सुखदं ध्यानं, धर्म्मं शुक्लं च नित्यशः
निस्तारय प्रभो मां तु, लोक सम्मोह सागरात् ॥१७॥

करुणा करिके मेटिये, विषय वासना रोग ।
मैं कुपथी वेदन प्रबल, लखि मत जोग अजोग ॥१८॥

दयां विधाय देव त्वं, विषयेच्छामयं हर ।
ममोन्मार्गस्य सम्बाधो, योग्यायोग्यं न पश्य भोः ॥१८॥

मैं गुरजी अरज़ी करूँ, सुनिहौ जग प्रतिपाल ।
चाह सतावे दास कूं, यह दुख दीजे टाल ॥१६॥

निवेदयाम्यहं ह्यर्थी, शृणु ! त्वं लोकपालक ! ।
तर्षस्तु वाधते दासं, दुःखमेतद् द्विनाशय ! ॥ १६ ॥

प्रभु तव सन्मुख हो रहुं, दऊँ जगत् कूं पूंठ ।
कृपा दृष्टि अस करहु तुम, ज्युं भव जावे छूट ॥२०॥

लोकं तु पृष्ठतः कृत्वा, त्वत्समक्षः प्रभोह्यहम् ।
स्यामेवं तु कृपादृष्टिः, कर्तव्या भवमोचनात् ॥ २० ॥

मैंने जे कुकरम किये, दीखत हैं सब तोय ।
महर करो ज्युं दीन पै, फेर न दुख दें मोय ॥२१॥

मया कृतानि पापानि, सर्वाणि देव ! पश्यसि ।
तथा दीने कृपा कार्या, बाधन्तां नो यथा पुनः ॥२१॥

विपति रही मो घेर के, सुनी न अजहु पुकार ।
मेरी विरियाँ नाथ तुम, कहा लगाई वार ॥२२॥

नाधुनाप्यशृणोर्लापं, विपन्मां परितः स्थिता ।
मम वारे त्वया नाथ, विलम्बं क्रियते कथम् ॥ २२ ॥

ऐसी विरियाँ में किधों, टरि गये दीन दयालु ।
विना कह्यां कैसे रहुँ, अब तो कर प्रतिपालु ॥२३॥

ईदृश्यां किल वेलायां, दीनबन्धो ! कुतस्त्वगाः ।
उक्त्या विना कथं स्थेया, मधुना रक्ष मां विभो ! ॥२३॥

जो कहलाऊं और पै, न मिटै मम उर झार।
मेरी तुमरे सामने, मिटसी मनकी रार ॥२४॥

अन्येनोक्तौ न शान्तःस्या चित्तोद्वेगः कथंचन ।
समक्ष एव चातस्ते, मनोवादो ❀ विनश्यति ॥ २४ ॥

दुष्ट अनेक उद्धार के, थकि रहे किधों दयाल।
धीरे धीरे त्यारिये मेरो भी लखि हाल ॥२५॥

उद्धार्याऽनेकदुष्टान् वा जातः श्रान्तो दया निधे !
गतिं † ममापि सं वीक्ष्य, शनैः सन्तारय प्रभो ! ॥२५॥

इति प्रार्थनाष्टम् ॥

---

❀ मन का झगड़ा। † अवस्थाम्।

# * अथ रागनिवारणाङ्गम् *

अरे जीव भव वन विषे, तेरा कवन सहाय ।
जाके कारण पचि रह्यो, ते सब तेरे नाय ॥२६॥

भवारण्येऽत्र रे जीव ! सहायः कोऽस्ति ते वद ।
यदर्थं रिवद्य से नित्यं, तव ते सन्ति नो भुवि ॥२६॥

संसारी को देखले, सुखी न एक लिगार ।
अब तो पीछा छोड तूं मत धर सिर पर भार ॥२७॥

पश्य संसारिणं जीवं, न कोऽपि सुख भाग् भुवि ।
अनुसृतिं ❀ त्यजेदानीं, शीर्षे मा धर भारकम् ॥२७॥

झूठे जग के कारणे, तू मत करम बंधाय ॥
तू तो रीता ही रहे, धन पेला ही खाय ॥२८॥

मिथ्यासंसार मुद्दिश्य, कर्म बन्धं तु मा कुरु ।
रिक्तो यास्यसि जीव त्वं, भोक्ष्यंते हीतरे धनम् ॥२८॥

तन धन सम्पत् पाय के मगन न हो मन मांय ।
कैसे सुखिया होयगा, सोवत लाय † लगाय ॥२६॥

तनुं वित्तं विभूतिं च लब्ध्वा हृष्टस्तु मा भव ।
वन्हि मज्वाल्य शेषे किं, स्थास्यसि त्वं कथं सुखी ॥२६॥

---

❀ पृष्ठ तो गमनम् । † आग ।

ठाठ देख भूले मती, यह पुद्गल पर्याय ।
देखत देखत ताहरे जासी थिर न रहाय ॥३०॥

भूतिं दृष्ट्वा प्रमाद्य त्वं मेयं जाता तु पुद्गलैः ।
नंक्ष्यति पश्यतस्ते वा, न स्थिरेयं कदापि च ॥ ३० ॥

लूटेंगे ज्ञानादि धन, ठग सम यह संसार ।
मीठे वचन उच्चार†के मोह फाँसी गल डार ॥३१॥

प्रियं प्रोच्य गले मोह--पाशं क्षिप्त्वा त्विमे जनाः ।
ज्ञानादि धनहारं ते करिष्यन्ति प्रवंचकाः ॥ ३१ ॥

किधौं ‡ भूत तोको लग्यो, करे न तनक विचार ।
ना माने तो परख ले, मतलब को संसार ॥३२॥

भूताविष्टोऽसियद्वाहि, विवेकं नो करोषि वै ।
नो प्रत्येषि परिक्षस्व, संसारः स्वार्थसङ्गतः ॥३२॥

काया ऊपर ताहरे सबसे अधिकी प्रीत ।
या तो पहिले सबन में, देगी दगो न चीत ॥३३॥

यस्मिन् काये तव प्रीति, रभ्यधिका विशेषतः ।
सर्वेभ्यः प्राक् स एव त्वां, प्रवञ्चयिष्यते ध्रुवम् ॥३३॥

विषय दुष्मन को सुख गिने, कहूं कहां लग भूल ।
आंख छतां अँधा हुआ, जाण पणा में धूल ॥३४॥

---

† कह कर । ‡ कैसा ।

विषयोत्पन्न दुःखानि सुखरूपेण मन्य से ।
कथं व्रृया तव भ्रान्ति, प्रमादं वा शृणुष्व भोः ।
नेत्रे सत्यपि चान्धस्त्वं धिग् ज्ञानं तव निष्फलम् ॥३४॥

नित प्रति दीखत ही रहे, उदय अस्त गति भान ।
अजहुँ नभयो ज्ञान कछु , तू तो बड़ो अयान ॥३५॥

उदयास्तं गतिर्भानो, नित्यशो दृश्यते ध्रुवम् ।
नो जातं ज्ञान मद्यापि, मूढोऽतीव प्रदश्य से ॥३५॥

किसकेकहे नचीत तू, सिर पै फिरै जु काल ।
बांधे है तो बांधले, पानी पहिली पाल ॥३६॥

निश्चिन्तः कस्य चोक्तेस्त्वं, कालः शीर्षेतु तिष्ठति ।
वधान चेदभिप्सा ते जलात्पूर्वं वृतिं ❀ खलु ॥ ३६ ॥

आया सो सब ही गया, अवतारादि विशेष ।
तू भी यों ही जायगा, या में मींन न मेष ॥३७॥

आयातो यो गतः सोपि, ह्यवतारादि कोऽपि च ।
एवं त्वमपि यातासि, नास्त्यत्र कोऽ पिसंशयः ॥ ३७ ॥

यह अवसर फिर ना मिले, अपना मतलब सार ।
चुकते नाम चुकायदे, अब मत राख उधार ॥३८॥

---

❀ परितः पालिम् ।

न लब्धावसरो ह्येष, स्वकार्यं साधयाऽधुना ।
कुरु कृत्यानि सर्वाणि, नात्रशिष्टं तु रक्ष त्वं ॥ ३८ ॥

कैसे गाफिल हो रहा, नेडा आन करार ।
निपजी खेती देय क्यों, वाटी सरे गवाँर ॥ ३९ ॥

प्रमत्तोऽसि कथं भ्रात, रायात्याश्रुतमन्तिकम् ।
प्रतियच्छसि रोटचर्थं *, कथं संजात शस्यकम् ॥ ३९ ॥

धर्म विहार कियो नही, कीन्हो विषय विहार ।
गांठ खाय रीते चले, आके जग हटवार ॥ ४० ॥

धर्माचारः कृतो नात्र, विहारो विषये कृतः ।
लोकापणे समागत्य, मूलाशी † रिक्तको गतः ॥ ४० ॥

काज करत पर घरन के, अपनो काज बिगार ।
सीत निवारे जगत् का, अपनी झोंपरी बार ॥४१॥

विनाश्य त्वं स्वकं कार्यं, कुरुषे पर कृत्यकम् ।
कुटीं निजां तु सञ्ज्वाल्य, लोक शीतं व्यपोहसि ॥४१॥

नहिं विचार तैंने किया, करना था क्या काज ।
उदय होयगा कर्म फल, तब उपजेगी लाज ॥४२॥

आसीत्किं तव कर्तव्यं, कृता नास्य विचारणा ।
कर्म विपाककाले च, व्रीडां यास्यसि वै सखे ! ॥४२॥

---

* कर पट्टिकार्थ मिति भावः । † मूलं भुंक्त्वा ।

झूठी संसारीन की, छूटेगी जब लाज ।
तब सुखिया तू होयगा, इन तें अलगा भाग ॥४३॥

असत्संसारिभोगानां, यदा नंक्ष्यति वै रुचि ।
एतेभ्यस्तु पृथग् भूत्वा, तदा सौख्यमवाप्स्यसि ॥४३॥

अपनी पूंजी सें करो, निश्चल कार विहार ।
बांध्या सोही भोगलें, मत कर और उधार ॥४४॥

आत्मीयेनैव वित्तेन, कार्यमाचर निश्चलम् ।
बद्धमेव हि भुंक्ष्स्व, ऋणमन्यत्तु मा कुरु ॥ ४४ ॥

नया कर्म ऋण काढ के, करसी कार विहार ।
देणा पडसी पारका, किम होसी छुटकार ॥ ४५ ॥

कर्मणां नूतनं कृत्वा, यदि कार्यं विधास्यसि ।
उद्धारस्तु कथं भावी, दातव्यं स्यात् परस्य यत् ॥४५॥

विषय भोगकिम्पाकसम, लखि दुख फल परिणाम.
जब विरक्त तू होयगा, तब सुधरेगा काम ॥ ४६ ॥

भोगः किम्पाकतुल्योऽस्ति, तदन्ते वीक्ष्य संकटम् ।
विरक्तस्तु यदा भावी, तदा कार्यन्तु सेत्स्यति ॥ ४६ ॥

ऐरे मन मेरे पथिक, तू न जाव वहँ ठोर ।
घट मारा पाँचो जहां करें साह को चोर ॥ ४७ ॥

मम पांथ मनस्त्वं रे ! गच्छ मा तत्र कर्हिचित् ।
दस्यवो यत्र पञ्चापि, साधुं चौरम्प्रकुर्वते ॥ ४७ ॥

आरंभ विषय कषायकों, कीनी बहुतिक बार ।
कारज फछु सरिया नहीं, उलटा हुवा ख्वार ॥४८॥

भोगारम्भकषायास्तु बहुशो विहितास्त्वया ।
कार्यसिद्धिस्तु नो जाता, जातः प्रत्युतचातुरः ॥ ४८ ॥

चारों संज्ञामें सदा, सुते निपुण ! चित लाग ।
गुरू समझावें कठिनसें, उपजे तउ न विराग ॥४६॥

प्रबोधयति संज्ञाभि, गुरुश्चतसृभिर्ध्रुवम् ।
ज्ञानाय चित्त वैराग्यं, जायते ते तथाऽपि नो ॥ ४६ ॥

ख़ैर हुआ जो कुछ हुआ, अब करनो नहिं जोग ।
बिना विचारे तैं किया, ताका ही फल भोग ॥५०॥

अस्तु जातं तु यज्जातं, प्रमादं नाधुना कुरू ।
असमीक्ष्य कृतं यत्तु, भुंक्ष्व तस्य फलं ध्रुवम् ॥ ५० ॥

इति राग निवारणाङ्गम् ॥

---

# अथ द्वेष निवारणाङ्गम्

बुरो कहे कोऊ तो भनीं, तो तू भला जु मान ।
बूरा मीठा होत है, सब बनि है पक्वान ॥ ५१ ॥

अप्रियं * वक्ति यस्तुभ्यं, त्वं तु जानीहि तत् प्रियम् † ।
बूरा ÷ मिष्टं भवत्यत्र, पक्वान्नं तेन जायते ॥ ५१ ॥

कटु तीक्षण अति विषभरी, गाली शस्त्र समान ।
अशुभ कर्म गुम्मड भिद्यो, यों जिय सुलटी जान ॥५२॥

कटुस्तीक्षणा विषोपेता, शस्त्रतुल्याहि गालिका ।
अशुत्वेति तां विजानीहि, स्फोटो भिन्नः कुकर्मजः ॥५२॥

कटुक वचन कोऊ कह दिया. लगे जु दिलमें तीर ।
सम दृष्टि यों समझले मो जान्यो अति वीर ॥५३॥

कटूक्तिः पर सम्प्रोक्ता, वाणवद्धृद्भिनत्ति सा ।
समदृष्टिर्विजानीया, ज्ञातोऽहं वीर मुख्यकः ॥ ५३ ॥

वैरी, होता तो कबहु, नहिं कहता कटु बात ।
सज्जन दीसत माहरा, रुज लखि कटुक खवात ॥५४॥

अभविष्यदयं शत्रु, नाविदिष्य त्तदा कटु ।
सज्जनो दृश्यते मेऽयं, कट्वाशयति रोगदृक् ॥ ५४ ॥

---

* बुरा इति भाषायाम् । † भला इति भाषायाम् । ÷ "बुरा" शब्दस्य दीर्घोकारत्वेन प्रयोगः । च भाषायां शर्करा पर्यायः ॥

अवगुण सुनिकै आपणां, रे मन ! मुलटी धार।
मो गरीब कौ जानिकै, लीना बोझ उतार ॥ ५५ ॥

आत्मनो दोषमाकर्ण्य, सत्यं धारय हे मनः ।
ज्ञात्वाऽनेन तु मां दीनं, शीर्षाद्भागोऽवतारितः ॥ ५५ ॥

मै भूल्यो शुभ राह को, इन नें दई बताय ।
दुर्जन जानि परै नहीं, सज्जनसो दरसाय ॥ ५६ ॥

सुमार्गो विस्मृतो नूनं, मया चायं व्यबोधयत् ।
ज्ञायते दुर्जनो नायं सज्जनस्तु विलक्ष्यते ॥ ५६ ॥

ज्ञान अस्त सूरज हुआ मै भूल्यो निज लाह।
निन्दा रूप मसाल ले इने दिखाई राह ॥ ५७ ॥

अस्तं गते हि बोधार्के, जातोऽहं विस्मृताध्वकः ।
निन्दा प्रदीपमादाय, जातोऽयं मार्ग दर्शकः ॥ ५७ ॥

सुनि निन्दकके वचनकूं चित मतिकरे उचाट।
यह दुर्गन्धितपवन अति, वहती कूं मति डाट ॥५८

निन्दकोक्तिं समाकर्ण्य, ग्लानिं मा कुरु मानसे ।
रुन्धि मात्वं सखे-! पूतिं, गन्धं वांतं समीरणम् ॥ ५८ ॥

कुवचन शर क्या कर सके, तू हो जा पाषाण।
तेरा कुछ बिगरे नही, वाका ही अपमान ॥ ५९ ॥

सखे ! पाषाण वद्भूयाः कूक्तिषुः किं करिष्यति ।
न स्यात्ते कापि वा हानि, ह्यपमानस्तु तस्य च ॥ ५९ ॥

कुवचन गोली के लगे, जो ले मनको मार ।
आपही ठंडी होयगी, हो जा शीतल गार ॥ ६० ॥

कूक्तिगोलीसमाघाते, मनः शान्तं करोति यः ।
भविता सा स्वयं शीता, शान्तस्त्वं भव हे सखे ॥६०॥

तै ने ऊपर सौं कही, मैंने समझी ठेठ ।
खटका सबही मिटगया, एक रह गयो पेट ॥६१॥

उपरिष्टात्त्वया प्रोक्तं, तत्त्वं बुद्धं मया किल ।
चिन्ताकृत्स्ना विनष्टा मेऽ, वशिष्टा समता खलु ॥६१॥

रे चेतन सुलटी समझ, तेरा सुधरा काज ।
कुवचन धर धर* ताहरी, इसने सौंपी आज ॥६२॥

सम्यक् चेतनः बुध्यस्व, सिद्धं कार्यं तवाद्य वै ।
तावकः कूक्ति निक्षेपो, ऽनेनेदानीं समर्पितः ॥ ६२ ॥

होगी सोही नीसरे वस्तु भरी जिहि माहिं ।
याका गाहक मत बनें तेरे लायक नाहिं ॥ ६३ ॥

यस्मिन् वस्तु यदेवास्ति, निस्सरिष्यति तत् किल ।
नोचितं ते समस्त्येतद् ग्राहकस्त्वस्य मा भव ॥ ६३ ॥

अपणा अवगुण सुणकरी, मत माने जिय ! रीस ।
मनमें तू यों समझले, मुझको दे आशीस ॥ ६४ ॥

आत्मदोषं समाकर्ण्य; चित्ते खेदं तु मा कृथाः ।
आशिषं मे ददात्येष कार्या चैषा विचारणा ॥ ६४ ॥

---

* धरोहर या धरोड—जो द्रव्य किसी प्रतिष्ठित धनी के यहां जमा करा दिया जाता है।

क्रोध अगन दिल मत लगा, सुनि अयथारथ बोल ।
क्षमारूप जल छिड़किये, नेक न लागे मोल ॥ ६५ ॥

असदुक्तं वचः श्रुत्वा, क्रोधाग्नौ क्षिप मा मनः ।
सिञ्च वारि क्षमारूपं, भवेत्तापो न कश्चन ॥ ६५ ॥

दुर्जन चुप हो है नहीं, तू तो छिन चुप साध ।
तृण बिन परिहै अगनि कहुँ, आपहिं होय समाध ॥

न तूष्णीं दुर्जनः स्थाता, त्वं तु तूष्णीं भव क्षणम् ।
निस्तृणे पतितो वन्हिः स्वयमेवोपशाम्यति ॥ ६६ ॥

तू तृण सम कटु वचन सुन, क्रोध अगन मत दाझ ।
उपल नीर सम करहु मन, तब मिलिहै शिवराज ॥६७ ॥

श्रुत्वा तृणनिभां कूक्तिं क्रुदग्निं मा प्रदीपय ।
कुरु नीरसमं स्वान्तं मुक्तिराज्यं तदैष्यसि ॥ ६७ ॥

आई गई कर गालिको, क्रोध चण्डाल समान ।
न तर पिछानि चंडालिनी,पल्लो पकरे आन ॥६८॥

उपेक्षस्व सखे गालिं, त्यज कोपं श्वपाक वत् ।
श्वपाक्यनुगता नोचेद् ग्रहीतो वस्त्र सन्दशाः ॥ ६८ ॥

प्रभु सहाय नहिं होयेंगे, रे जिय सांची जान ।
क्रोध करी जुं होगयो, साधु रजक समान ॥ ६९ ॥

ईशोऽपि नोसहायः स्या, त्सत्यं मन्यस्व चित्त ! हे ! ।
पश्य ! कोपं विधायैव, साधू रजकतां गतः ॥ ६९ ॥

आत्मवस्त्र मैला लखी, इणने दीना धोइ ।
कटुक वचन साबुन करी; निबल जानिके मोइ ॥७०॥

निर्वलं वीक्ष्य मामेष, आत्मवस्त्रं मलीमसम् ।
कटूक्ति साधनेनाशु, तद् धावदयार्द्रकः ॥ ७० ॥

जौहरि ह्वैके मनि करै, कुंजडी के सग रार ।
रतन विखरसी ताहरा, भाजी सटै गंवार ॥ ७१ ॥

विवादं शाक विक्रेत्र्या, रात्निकस्त्वं हि मा चर ।
भविता रत्नविक्षपो मूढ़ ! शाकाय सत्वरम् ॥ ७१ ॥

साला की गाली दई, यह विचार चित ठार ।
भगिनीसम इनकी त्रिया, भोये समभयो व्रतधार ॥

श्रुत्वा शाल्यकगालिन्तु, चिन्ते चिन्तय तत्क्षणम् ।
भार्यास्वसृवदस्येति, समग् वुद्धं व्रतम्मम ॥ ७२ ॥

फिरतघनी वननो न ह्यां, दइ गारी इण मोहि ।
अस आतम शीतल करौं, मम उधार तव होहि ॥

दत्ता मम गालिरेतेन, कृतघ्नो भवितास्मि नो ।
एवं कुर्या यदा शीतं*, स्वं† तदोद्धारमाप्नुयाम् ॥ ७३ ॥

गाली एकहि होत है, वोलत होत अनेक ।
रे जिय तू वोले नहीं, तो वही एक की एक ॥ ७४ ॥

गालिरेका, प्रतीवादे-,ऽनेका सैव विजायते
विचार्यैवं तु मा ब्रूहि, सा स्यादेकैव चित्त ! रे ॥ ७४ ॥

---

* शीतलम् । † आत्मानम् ।

अनन्त काल पहिले प्रभु, देख रखे यह भाव।
परिहै कटुवच श्रवण में, ते किम टाल्यो जाव ॥ ७५ ॥

प्रागेवाऽनन्तकालाद्धि, जिनो भावं निरैक्षत ।
कटूक्तिपतनं श्रोत्रे शक्यं वारयितुं कथम् ॥ ७५ ॥

इति द्वेष निवारणाङ्गम्

# अथ धैर्य धारणाङ्गम्

अय मन चाहे परम पद, उर धीरज गुण धार ।
निंदा स्तुति रिपु प्रिय, एकहि दृष्टि निहार ॥ ७६ ॥

निर्वाणेच्छामनस्ते चेत्, तदा धैर्यं गुणं धर ।
निन्दास्तुती रिपुप्रीतौ, समदृष्ट्या विलोकय ॥ ७६ ॥

धीरज धर भ्रमको तजो, यह पुदगल को ख्याल ।
पर परछांही पर रही, तूतो चेतन लाल ॥ ७७ ॥

धैर्यं धृत्वा त्यज भ्रान्ति, मेतत्पुद्गलनाटयकम् ।
चेतनोऽसि प्रिय त्वन्तु, त्वयि बिम्बं परं गतम् ॥ ७७ ॥

चचलताकों छोड दे धीरज की कर हाट ।
कर विहार गुण मालको, ज्युं होवे बहु ठाट ॥७८॥

त्यक्त्वाऽस्थैर्यं विधेहि त्वं, धैर्यहट्टं सखे मम ।
आद्रियस्व गुणग्रामं, येन सर्वं सुखं भवेत् ॥ ७८ ॥

निज गुणमें जिय ठहर तू, पर गुण पद मति धार।
पर रमणी से राचि करि, मत कहलावे जार ॥७९॥

तिष्ठात्मनो गुणे जीव ! मा धत्स्वान्यगुणे पदम् ।
परस्त्र्यामनुरक्तः सन् भव मा जार शब्दभाक् ॥ ७९ ॥

तम रजनी नाशे नहीं, दीपक की कही बात ।
पूरण ज्ञान उद्योत विन, हृदय भरम नहिं जात ॥८०॥

प्रोक्ता वार्ता प्रदीपस्य, नश्यति किं निशातमः ।
पूर्णज्ञान विभासेन, विना नो याति सम्भ्रमः ॥८०॥

यथालाभसंतोष कर, चहे न कछु दिल वीच ।
या विधि सुख अति अनुभवे, ज्यों न फँसे दुख कीच

यो यथालाभसन्तुष्टो, वाञ्छा चित्ते न यस्य वै ।
दुःख पङ्के न मग्नो यो, सोऽतिसौख्यं लभेद् ध्रुवम् ॥८१॥

मोह जनित दुख विकल पन, अथवा सुखको रूप ।
गिने दुहुं सम धीर धर, तौ न परे भव कूप ॥८२॥

मोहजदुःखवैकल्यं, यद्वा तज्जसुखं ह्यपि ।
मन्यते यः समं धीरो, भव कूपे न मज्जति ॥ ८२ ॥

अपने २ गुणन में, थिर हैं सब ही वस्तु ।
तू पुनि थिर कर अपनकों, तौ सुख लहै समस्त ॥

सर्वाण्येव हि वस्तूनि, स्थिराण्यात्मगुणेषु च ।
स्थिरं कुर्यास्त्वमात्मानं, लभेथाः सर्वसौख्यकम् ॥ ८३ ॥

सुख दुख दोनों फिरत है, धूप छांह ज्यों मीन।
हर्ष शोक क्यों करहिं मन, धीरज धार नवीन ॥
छाया तप निभे मित्र ! भ्राम्यते सुखदुःखके ।
दृष्ट्वा ते कुरुषे किं त्वं, हर्षशोकौ धृतिं धर ! ॥ ८४ ॥
अनहोनी होवे नहीं, होनी नाहि टलात ।
दीखी परसी आगले, ज्यों होनी जा साथ ॥ ८५ ॥
अभाव्यं नो भवेदत्र, भाव्यनाशो न कर्हिचित् ।
यस्मिन् क्षणे तु यद्भाव्यं, दृश्यते वा तदग्रतः ॥ ८५ ॥
चाह किये कछु ना मिले, करिके जहँ तहँ देख ।
चाह छांड धीरज धरहु, पद पद मिलत विशेष ॥
इच्छयाऽऽप्नोति नो किञ्चि, त्पश्य कृत्वा तु मानव !
विहायेच्छां कृते धैर्ये, विशेषाऽऽप्ति पदे पदे ॥ ८६ ॥
सुनि उझलै मति रे जिया, कर विचार चुप साध ।
यही अमोलक औषधी, मेटै भव दुःख व्याध ॥
श्रुत्वोत्पत मनो मा त्वं, मौनं धृत्वा विचारय ।
अमूल्यमौषधं ह्येतद्, भवतापाऽऽमयाऽपहम् ॥ ८७ ॥
रे चेतन संसार लखि, दृढ़ कर नेक विचार ।
जैसा दे तैसी मिले, कूवे की गुंजार ॥ ८८ ॥
चेतन ! वीक्ष्य संसारं, कुरु धृत्या विचारणाम् ।
लभ्यतेऽत्र यथादत्तं, कूपप्रतिध्वनिर्यथा ॥ ८८ ॥

चंचलताको छांडि कै, काट मोह गल फांश ।
सम दम यम दृढता किये, निज गुण होय प्रकाश ॥

त्यक्त्वा चापल्यमाच्छिन्धि, गलपाशं च मोहजम् ।
शमे दमे यमे दाढर्ये, कृते स्वगुणभासनम् ॥ ८६ ॥

अभिलाषा को त्याग के, मन को रख मजबूत ।
तब कुछ सूझै अगमकी, यह सांची करतूत ॥६०॥

अभिलाषं परित्यज्य, मानसं कुरु निश्चलम् ।
तदायत्यास्तु कर्तव्यं, द्रक्ष्यते च यथार्थतः ॥ ६० ॥

वो तो ह्यां ही वस्तु है, जाकी तेरे चाय ।
क्षण इक धीरज धारले, सहजे ही मिलजाय ॥६१॥

अभिलाषोऽस्ति ते यस्य, तद्दूरत्वत्रैव विद्यते ।
क्षणं धैर्यं कुरु स्वान्ते, विनाऽऽयासेन लप्स्यते ॥ ६१ ॥

मत कर पर गुणमें रमण, ज्यों न लगे गल तोय ।
निश्चल रह निज गुणनमें, आपही होगी मोक्ष ॥६२॥

रमस्वान्यगुणे मा त्वं, येन दोषो भवन्नहि ।
निश्चलः स्वगुणे भूयाः स्वतो निर्वाण मेष्यसि ॥ ६२ ॥

निश्चलतासु होयगा, रे जिय ! ब्रह्म समान ।
तृण ही का घृत होत है, गाय चरे पयपान ॥६३॥

स्थैर्येण भविता जीव ! ब्रह्मतुल्यो ह्य संशयम् ।
सर्पिस्तेन तृणं स्याद्यद् गौश्चरति जलेन च ॥ ६३ ॥

सुख दुख दोनों फिरत है, धूप छांह ज्यों मीत।
हर्ष शोक क्यो करहिं मन, धीरज धार नचीत॥

छाया तप निभे मित्र ! भ्राम्यते सुखदुःखके।
दृष्ट्वा तें कुरुपे किं त्वं, हर्षशोकौ धृतिं धर ! ॥ ८४ ॥

अनहोनी होवे नही, होनी नाहि टलात।
दीखी परसी आगले, ज्यों होनी जा साथ॥ ८५ ॥

अभाव्य नो भवेदत्र, भाव्यनाशो न कर्हिचित्।
यस्मिन् क्षणे तु यद्भाव्यं, दृश्यते वा तदग्रतः॥ ८५ ॥

चाह किये कछु ना मिले, करिके जहँ तहँ देख।
चाह छांड धीरज धरहु, पद पद मिलत विशेष॥

इच्छयाऽऽप्नोति नो किञ्चि, त्पश्य कृत्वा तु मानव !
निवार्येच्छां कृते धैर्ये, विशेषाऽऽप्ति पदे पदे ॥ ८६ ॥

सुनि उजलै मति रे जिया, कर विचार चुप साध।
यही अमोलक औषधी, मेटै भव दुःख व्याध॥

अत्युत्पन्न मनो मा त्वं, मौनं धृत्वा विचारय।
अमूल्यमौषधं ह्येतद्, भवतापाऽऽमयाऽपहम् ॥ ८७ ॥

रे चेतन संसार लखि, दृढ कर नेक विचार।
जैसा दे तैसी मिले, कूवे की गुंजार॥ ८८॥

चेतन ! वीक्ष्य संसारं, कुरु धृत्या विचारणाम्।
लभ्यतेऽत्र यथादत्तं, कूपप्रतिध्वनिर्यथा ॥ ८८ ॥

चंचलताको छांडि कै, काट मोह गल फांश ।
सम दम यम दृढता किये, निज गुण होय प्रकाश ॥

त्यक्त्वा चापल्यमाच्छिन्धि, गलपाशं च मोहजम् ।
शमे दमे यमे दार्ढ्ये, कृते स्वगुणभासनम् ॥ ८६ ॥

अभिलाषा को त्याग के, मन को रख मजबूत ।
तब कुछ सूझै अगमकी, यह सांची करतूत ॥९०॥

अभिलाषं परित्यज्य, मानसं कुरु निश्चलम् ।
तदायत्यास्तु कर्तव्यं, दृश्यते च यथार्थतः ॥ ९० ॥

वो तो यहां ही वस्तु है, जाकी तेरे चाय ।
छण इक धीरज धारले, सहजे ही मिलजाय ॥९१॥

अभिलाषोऽस्ति ते यस्य, तद्दूरत्वत्रैव विद्यते ।
क्षणं धैर्यं कुरु स्वान्ते, विनाऽऽयासेन लप्स्यते ॥ ९१ ॥

मत कर पर गुणमें रमण, ज्यों न लगे गल दोष ।
निश्चल रह निज गुणनमें,आपही होगी मोक्ष ॥९२॥

रमस्वान्यगुणे मा त्वं, येन दोषो भवन्नहि ।
निश्चलः स्वगुणे भूयाः स्वतो निर्वाण मेष्यसि ॥ ९२ ॥

निश्चलतासु होयगा, रे जिय ! ब्रह्म समान ।
तृण ही का घृत होत है, गाय चरे पयपान ॥९३॥

स्थैर्येण भविता जीव ! ब्रह्मतुल्यो ह्य संशयम् ।
सर्पिस्तेन तृणं स्याद्यद् गौश्चरति जलेन च ॥ ९३ ॥

जो तू चाहे अमर पद करि दृढता अख्त्यार।
बाल न बांका होयगा, जीवनही मन मार ॥ ६४ ॥

यद्यमरपदेच्छा ते, धैर्य मङ्गी कुरुष्व त्रै।
जहि मनस्तु जीवद्धा, नैवं केशस्य वक्रता ॥ ६४ ॥

धीरज गुण धारण किये, सबही दुख कट जाय।
जैसे ठंडे लोह से तचा लोह कटाय ॥ ६५ ॥

धृतधैर्ये गुणे सर्वं दुःखं नश्यति सत्वरम् ।
यथा शीतेन लोहेन, तप्तायश्छिद्यते ध्रुवम् ॥ ६५ ॥

जल जिम निर्मल मधुर मृदु, करत तप्त को अंत।
इम धीरज गुण चार लखि, करो ग्रहण बुधवन्त ।'

निर्मलं मधुरं वारि, मृदु ताप विनाशनम् ।
एवं चतुर्गुणं धैर्यं, वीच्य गृह्णीत वै बुधाः ॥ ६६ ॥

कला घटत अरु बढत है, नहिं शशि मंडल जान।
जन्म मरण गति देहकी, यों लखि धीरज ठान ॥६७

हानि वृद्धी कलायाश्च, नहीन्दुमण्डलस्य वा ।
देहस्यैवं गतिं जन्म, मृत्युं वीच्य धृतिं धर ! ॥ ६७ ॥

सुख दुख दोनों एकसे है समझण को फेर।
एक शब्द दो अर्थ ज्यों लाख टके की सेर ॥६८॥

सुख दुःखे समे तु, बोधभेदस्तु लच्यते ।
लोके लाख टकाकी सेरे, दं द्व्यर्थकवाक्यकम्* ॥ ६८ ॥

---

* "लाख टका की सेर" इदं वाक्यं लोके द्व्यर्थक मस्ति। तद्यथा—पण्डयेन लाक्षा प्रस्थमिता मिलति। इति

सुख दुख दोउ वेदे मति, वेदै तो सम भाव ।
जैसे मकरी जालकों, पूरे अरु ना जाव ॥ ९९ ॥

सुख दुःखानुभूतिं मा, कुरु नोचेत् समानतः ।
लूता जालं यथा पूर्णं, कुरुतेऽश्नाति तच्च वा ॥ ९९ ॥

समता को धारण किये, क्यों न उटे मन लहर ।
भरणी सुण २ के मिटे, सांपां हन्दा जहर ॥१००॥

समता धारणे किं वा, मानसोर्मि न शाम्यति ।
पश्य सर्प विषं-श्रुत्वा गारुडीं-नश्यति ध्रुवम् ॥१००॥

॥ इति धैर्याङ्गम् ॥

# अथानुभवविचार ज्ञानाङ्गम्

कूकस विषयविकार सम, मति भखि मूढ गवाँर ।
अनुभव रस तु चाखिले, गुरु मुख करि निर्धार ॥

मूढ ! ग्रामीण ! मा भुंक्ष्व !, भोगान् कूर्चक सन्निभान् ।
गुरोर्मुखात्तु सम्प्राप्य, ह्यनुभूतिरसं पिब ॥ १०१ ॥

किये पाठ अनुभव विना, मिटे न भीतर पाप ।
बाहर शीशी धोयकै, करी चहै तू साफ ॥ १०२ ॥

अनुभूत्या विना पाठात् , पापं नश्यति नान्तरम् ।
काचकूपीं बहिर्धावा, न्निर्मलां कर्तुमिच्छसि ॥ १०२ ॥

---

प्रथमोऽर्थः । लक्षसंख्याक पण युग्मैः किंचिज्ज्ञान वस्तु प्रस्थ परिमितमिलति । इति च द्वितीयोऽर्थः ॥

अल्पभार पाषाणको, जिम लागत जल माहि।
तिमि अनुभव विच कर्मको, बहु बन्धन है नाहिं॥

अल्प एवाश्मनो भारो, यथा तोये विलक्ष्यते।
अनुभूत्या तथा कर्म,-बन्धो भूरि न जायते॥ १०३॥

मन वच तन थिर ते भयो, जो सुख अनुभवमाहिं।
इन्द नरीन्द फनीन्द कै, ता समान सुखनाहि॥ १०४॥

स्थैर्ये देहमनोवाचा, मनुभवेतु यत्सुखम्।
तादृक् सुखं न शक्रस्य, मानवेन्द्रफणीन्द्रयोः॥ १०४॥

अनुभव से प्रभु मिलतहै, अनुभव सुखका मूल।
अनुभव चिन्तामणि तजि, मति भटकै कहुँ भूल॥

अनुभूत्या प्रभोः प्राप्तिः, सैव मूलं सुखस्य च।
त्यक्त्वा चिन्तामणिं मूढा, नुभूतिं क्वापि मा भ्रम॥१०५॥

अति अगाध संसार नद, विषय नीर गंभीर।
अनुभव विन पार न लहै, कोटि करहु तदवीर॥१०६

भवो नदोऽस्त्यगाधोऽत्र, विषया बहु वारि वत्।
कोट्युपायेऽपि पारं नो, यात्यनुभूतिमन्तरा॥ १०६॥

## अथानुभवलक्षणम्

जिहि विचारतें पायहै, मनको थिर सुख ठौर।
ताको अनुभव जानिये, अनुभव नहिं कछु और॥१०७॥

मनः स्थैर्ये सुख स्थानं, येनाऽऽप्नोति विचारतः।
बुध्यस्वानुभवं तं च, परत्वनुभवो न हि॥ १०७॥

विना विचारे ज्ञानके तू जंगल का रोझ ।
मिथ्या यों ही पचत है, क्यों न करे अब खोज ॥

विना ज्ञान विचारेण आरण्यगवयो ननु ।
व्यर्थं खेद मवाप्नोपि, कुरुषे किं न विचारणाम् ॥१०८॥

मन मतंग वसि करन कों, ज्ञानांकुश चित्त धार ।
क्षमा थंभ से बांधकर, लज्या शृंखल डार ॥१०९॥

मनो गजं वशं कर्तुं चित्ते ज्ञान सृणिं धर !
क्षमा स्तम्भेन बद्ध्वा च, क्षिप लज्जाशृंखलाम् ॥१०९॥

भ्रमतो मन रवि डाटले, ज्ञान मुकुर के थान ।
बिंदु शुभ उपयोग से कर्म तूल की हान ॥ ११० ॥

भ्रमन्मनोरविं रुन्धि, ज्ञान दर्पणके सखे !
विन्दुना सूपयोगेन, कर्मतूलविनाशनम् ॥ ११० ॥

सीसा सम संसार है, गुरु कृपा आदित्य ।
ज्ञान नेत्र बिन किम लखे: आपनपो सु पवित्र ॥१११॥

संसारो दर्पणाभस्तु, भास्करोऽस्ति गुरोः कृपा ।
विशुद्धात्मत्वबोधस्तु, ज्ञान नेत्रं विना न हि ॥ १११ ॥

विषय वासना करत जो. आवे ज्ञान जगीस ।
त्रेशठका उन समय में, छिन मे होय छतीस ॥११२॥

भोगानां वासनायां चे, ज्ज्ञानमुद् द्योतते सखे !
सद्यस्त्रिषष्टिसख्यायाः, षट्त्रिंशज्जायते ध्रुवम् ॥ ११२ ॥

जो तू चाहे ज्ञान सुख, तो विषियन मन फेर ।
और ठौर भटके मती, अपने ही में हेर ॥ ११३ ॥

व्यावर्तय मनो भोगाद्, वोधसौख्यं यदीच्छसि ।
रे रे ! त्वं भ्राम्य मान्यत्र, तदाऽऽत्मनि च मार्गय ॥११३॥

ज्ञान रूप दीपक कने, न बचे कर्म पतग ।
जो रहतो दोनो न मे, झूंठो एक प्रसग ॥ ११४ ॥

अन्तिके ज्ञानदीपस्य, नो कर्मशलभः स्थिरः ।
तिष्ठतो यदि तौ द्वौ वा; मृषैकस्तु प्रसङ्गकः ॥ ११४ ॥

ज्ञान संचरे जिहिं समै, न रहै कर्म समाज ।
और न पंछी उड सकै, जहां बसेरा बाज ॥ ११५ ॥

सञ्चरति यदा ज्ञानं, कर्म जालं तु नो तदा ।
श्येनवासो भवेद्यत्र, तत्र तिष्ठन्ति नो खगाः ॥ ११५ ॥

घर नहिं छूट्यो एक सौ, छूट्यो कर्म कुढग ।
ज्ञान तणे सत्संग थी, देखो ठाणायंग ॥ ११६ ॥

गृहं त्यक्तं न चैकेन, त्यक्तं कर्म तु कुत्सितम् ।
सत्सङ्गोत्पन्नबोधेन, पश्य स्थानाङ्गसूत्रकम् ॥ ११६ ॥

क्षण इक ज्ञान विचार ले, विषय दृष्टि कों फेर ।
मेरी मेरी त्यागदे यो होवे सुरभेर ॥ ११७ ॥

भोगाद् दृष्टिं परावृत्य, क्षणं चिन्तय बोधकम् ।
त्यज सद्यो ममत्वं च, सर्वं सम्यग् भविष्यति ॥ ११७ ॥

आठ पहर ढिग राखले, ज्ञान सरूपी ढाल ।
मोह अरी के विषय शर, लगे न ताकी भाल ॥ ११८ ॥

संरक्षाऽष्टासु यामेषु, ज्ञान रूपं तु चमकम् ।
विषयेषुर्न मोहारे, र्मस्तके न लगिष्यति ॥ ११८ ॥

माया मोह निवार के, विषियनसौं मन खींच ।
जो सुख चाहे आपणा, रहो ज्ञान के बीच ॥ ११६ ॥

माया मोहं निवार्यैव, विषयेभ्यो मनो हर ।
ात्मसुखंचेद्धि, ज्ञाने विहर मे सखे ॥ ११६ ॥

भेद लहे विन ज्ञान के, मत भूंसे जिम स्वान ।
लोगगडरिया चाल तज: आपनपो पहिचान ॥ १२० ॥

मा कुरु भषणं श्वेव, ज्ञानभेदाभिमन्तरा ।
लोक मेषीगतिं त्यक्त्वा, स्वात्मानं परिबोधय ॥ १२० ॥

काम धेनु अरु कल्प तरु, इन भव सुख दातार ।
इन भव पर भव दुहुन में, ज्ञान करत निस्तार ॥१२१।

कल्पद्रुः कामधेनुश्च, लोकेऽत्रैव सुखप्रदो ।
निस्तारयति बोधस्तु, जगत्यत्र परत्र च ॥ १२१ ॥

जगत् मोह फांसी प्रबल, कटै न और उपाय ।
सत्सगति करि ज्ञान की, सहज मुक्ति हो जाय ।१२२।

मोह पाशो दृढो लोके, छिद्यते नान्ययत्नतः ।
कुरु बोधस्य सत्सङ्गं, मुक्तिः स्यात्स्वयमेव हि ॥ १२२ ॥

विच पारस अरु ज्ञान के, अन्तर जान महन्त ।
यह लोहा कंचन करत, वह गुण देय अनन्त ॥ १२३॥

पारसाश्मनि बोधेच, जानीहि महदन्तरम् ।
लोहं स्वर्णं करोत्येव, सत्वनन्तगुणप्रदः ॥ १२३ ॥

प्रथम ज्ञान पीछे दया, यह जिन मत को सार ।
ज्ञान सहित किरिया करूं, तब उतरूं भवपार ॥१२४॥

जैनसिद्धान्तसारोऽयं, पूर्वं ज्ञानं ततो दया ।
सज्ञानां चेत् क्रियां कुर्या, तदा स्यां भवपारगः ॥ १२४ ॥

## ❀ ग्रन्थ प्रशस्तिः ❀

अति आलस परमादियो, भज्जुलाल मुझ नाम ।
ज्ञानोद्यम कछु ना बने, किम सुधरे मुझ काम ॥१२५॥

अहं च भञ्जुलालाख्यः प्रमत्तश्च मुसायकः ।
ज्ञानोद्यमो न मे कश्चि, त्कथं कार्यन्तु सेत्स्यति ॥१२५॥

दर्शन पुनि निश्चल नहीं, नहिं निश्चल चारित्र ।
मन भ्रमतो निश दिन रहे, नहीं ठहरे एकत्र ॥ १२६ ॥

सम्यक्त्वं निश्चलं मे नो, चारित्रमपि नैव च ।
नित्यं भ्राम्यति चित्तं तु, तदेकत्र न तिष्ठति ॥ १२६ ॥

ऐसी करी विचारणा, रे जिय अब तो चेत ।
चार वरण गुरु रतन जी, ऐसो करो संकेत ॥१२७॥

एवं जाते विचारे तु, चेत ! जीव ? किलाधुना ।
चतुर्वर्णगुरू रत्नः सङ्केतं कृतवानिमम् ॥ १२७ ॥

चार वर्ण गुरु रतनजी तास भेद चौवीस ।
तामें भेदजु तेरवें, करी ज्ञान बकसीस ॥ १२८ ॥

चातुर्वर्ण्य गुरू रत्न, स्तद्भेदा युगविंशतिः ।
त्रयोदशे तु भेदे च ज्ञानदानं व्यधादसौ ॥ १२८ ॥

ज्ञान पाय हुलसी मती, शुक्ला छठ मधुमास ।
संवत् रस अग्नि क भू, रच्यो शान्ति परकाश ॥१२६॥

ज्ञानम्प्राप्य मतिर्हृष्टा, रसाग्न्यङ्करसाब्दके ।
सिते षष्ठ्यां मधौ शान्ति, प्रकाशो रचितो मया ॥१२६॥

## ❀ आशीराशिः ❀

अरिहंत सिद्ध गण ईश जी, उपाध्याय सब साध ।
पंच परम गुरु दीजिये, निर्मल ज्ञान समाध ॥ १३० ॥

अर्हन् सिद्धोऽथवाऽऽचार्य, उपाध्यायो मुनिस्तथा ।
पञ्चैते गुरवो दद्युः शुद्धबोध समाधिकौ ॥ १३० ॥

इति शुभम्

वन्देजिनवरम्

# धर्म्मामृत रसायन ।

## मङ्गलाचरण ।

सर्वमङ्गलमाङ्गल्यं, सर्वकल्याणकारकम् ।
प्रधानं सर्वधर्माणां, जैनजयतु शासनम् ॥

## अज्ञानताका माहात्म्य ।

प्रियवर सज्जनो ! आपसे विद्वान्, तत्त्वान्वेषी और पक्षपात रहित पुरुषोंकी सेवामें कदाचित हमको यह निवेदन करनेकी कोई आवश्यक्ता नहीं है कि अज्ञानताके कारण वस्तुका यथार्थ स्वरूप प्रतिभासित नहीं होता वरन कभी कभी उससे सर्वथा भिन्न उसके विषयमें मिथ्याज्ञान होजाता है कि जिसके कारण हम उससे यथोचित लाभ नहीं उठा सकते । आपमेंसे प्रत्येक (जिसने कि इङ्गलैण्डका इतिहास पठन किया होगा) शीतलाके टीके (Vaccination) के इतिहाससे परिचित होगा कि उन दिनों अपनी अज्ञानताके कारण इङ्गलैण्डवासियोने किस प्रकार उस परम उपकारक प्रयोगका विरोध किया था और उसके आविष्कर्त्ता डाक्टर जेनरको किन किन कठिनाइयोंका सामना करना पडा था और उसके विषयमें सर्वसाधारणके मध्य कैसी कैसी मिथ्या किम्बदन्तिया थीं । एक नहीं वरन शतशः ऐसे ऐतिहासिक और हमारे नित्यप्रतिके अनुभवके उदाहरण दिये

जासकते हैं कि जिनमें अज्ञानताके कारण परम उपयोगी पदार्थोंके विषयमें मनुष्योंकी कैसी मिथ्या धारणा रही व रहा करती है और उससे दीर्घकाल पर्यंत यथार्थ लाभ नहीं लिया जासका ओर न अब ही लिया जाता है। नीतिकारने कहा है कि:—

**नवेत्तियोयस्यगुणप्रकर्षं, सतंसदानिन्दतिनात्रचित्रम्।**
**यथाकिरातीकरिकुम्भलब्धां मुक्तांपरित्यज्यविभर्तिगुंजाम्॥**

अर्थात् जो जिसके गुणकी प्रकर्षताको नहीं जानता वह उसकी निन्दा सदा किया करता है। जिस प्रकार भीलनी हाथीके मस्तकके मोतीको छोड़ घुँघुचीको पहिनती है।

(चाणिक्यनीति दर्पण)

## जैनधर्मके विषयमें किम्वदन्तियां।

ठीक यही दशा हमारे इस जैन धर्मकी हुई। और अपनी जैन धर्मके विषयमें अज्ञानताके कारण सर्वसाधारणने दीर्घकालसे इससे यथार्थ लाभ नहीं उठाया और न अब उठा रहे हैं वरन उसमे इसके विषयमें नितान्त ही मिथ्या अनेक किम्बदन्तिया भी प्रचलित हो रही है। कोई जैनियोंको नास्तिक, कोई बौद्ध धर्मकी शाखा, कोई बाममार्गी, कोई नग्न अश्लील मूर्ति पूजक, कोई वैस्योंका मत तथा इसी प्रकारके अनेक कुत्सित दोषोंसे आरोपित किया करते हैं। परन्तु मित्रो! विश्वास रक्खो कि इन प्रचलित किम्बदन्तियोंमें रचमात्र भी सत्यता नहीं है जैसा कि आपको अनुसन्धान करने पर प्रगट हो जायगा।

## किम्वदन्तियोंके प्रचलित होनेका कारण।

कोई भी कार्य बिना कारणके नहीं होता इसालिये हम

आपसे यह निवेदन करना चाहते हैं कि इन किम्वदन्तियोंके प्रचलित होनेका कारण क्या है। आपने अनुभव किया होगा कि अन्धकारमें रस्सी सर्प प्रतीत होती है। क्यों? इस कारण कि रस्सी और सर्पमें किंचित् आकारकी सदृशता है परन्तु यह अज्ञानका ही माहात्म्य है कि रज्जु और सर्पकी इस सदृशतासे रस्सी को साप मनवा देवे। इसी प्रकार इन किम्वदन्तियों और जैन धर्ममें भी कुछ समानता है और यही कारण है कि उसके विपयमें अज्ञानतासे उपर्युक्त किम्वदन्तियां प्रचलित होगईं।

## जैनी नास्तिक नहीं हैं।

क्षमा करिये! जैनियोंका मन्तव्य है और उसपर उनको पूर्ण विश्वास भी है कि ऐसा कोई ईश्वर नहीं जिसने यह संसार रचा हो, जो उसका पालन और संहार कर जीवोंको उनके शुभाशुभ कर्मोंका फल देता हो क्योंकि किसी भी समीचीन युक्ति और न्यायके प्रमाणसे ऐसा ईश्वर कदापि सिद्ध नहीं होता। सम्भव है कि इसीसे अनुमान लगा लिया गया हो कि जैनी अनीश्वर वादी आदि होनेके कारण नास्तिक हैं। परन्तु यह अनुमान सर्वथा मिथ्या है। क्योंकि जैनी ही ईश्वरको माननेवाले हैं और उस ईश्वरका स्वरूप क्या है तथा उसकी आराधना करनेसे हमको क्या लाभ हो सकते हैं इसका विवेचन यथा स्थान किया जावेगा। जैनी सर्वतः आस्तिक हैं इस विषय पर हमने एक छोटा लेख "जैनियोंके नास्तिकत्त्व पर विचार" नामक श्री जैनतत्त्व प्रकाशिनी-सभा इटावा द्वारा प्रकाशित ट्रेक्टमें किया है और आपसे सवि-

नय प्रार्थना है कि आप उस लेखको निष्पक्ष पढ़कर जैनियोंको नास्तिकत्त्वके कलङ्कसे मुक्त करदे।

## जैनी बौद्धोंकी शाखा नहीं है।

जैनियोको बौद्धोंकी शाखा कहना वैसा ही है जैसा कि पुरुषको स्त्री कह देना क्योंकि जैन और बौद्धोमें आकाश पातालका अन्तर है। जैनी स्याद्वादी और बौद्ध क्षणिकवादी है। जैन और बौद्धोंका उल्लेख और खण्डन पृथक् पृथक् वेदान्तादि धर्म ग्रन्थों तथा जैन और बौद्ध शास्त्रोमें यथाक्रम है। जैन धर्म बौद्ध धर्मसे अति प्राचीन और स्वतन्त्र धर्म है यही भूत व वर्तमानके प्रसिद्ध युरोपीयन मिष्टर व्हीलर ( Mr. Wbeeler ), मिष्टर हार्वे ( Mr. Harvey ), मि. आर. बर्न ( Mr R Burn ), मि. ए. गिरनाट ( Mr A Guerninot ), मिष्टर विन्सण्ट ए. स्मिथ ( Mr Vincent A Smith ), डाक्टर फुहरर (Dr Fuhrer), सर मोनियर विलियम्स ( Sir Monier Williams) सर विलियम विलसन हटर (Sir William Wilson Hunter) मि. टी. डब्ल्यू राई डैविड्स ( Mr. T W. RysDavids ), प्रोफेसर बेन्डोल ( Prof. Bendole ), प्रोफेसर ओल्डनबर्ग ( Porf. Oldenburg ), प्रोफेसर मैक्समूलर ( Prof. Max-Muller ), प्रोफेसर एच. जेकोबी ( Prof. H Jacobi ), मिष्टर आवे जे. ए. डुवाई ( Mr Abbej A. Dubois ), आदि तथा भारतीय मुन्शी शिवव्रतलाल वर्मा, मिष्टर वासुदेव गोविन्द और लोकमान्य पंडित बाल गंगाधरजी तिलक,

पंडित राममिश्र शास्त्री, डाक्टर रामकृष्ण गोपाल भाण्डारकर, मिष्टर वरदाकान्त मुख्योपाध्याय, वावू योगेन्द्रनाथ भट्टाचार्य, मिष्टर कन्नूमल परिव्राजक, स्वामी योगजीवानन्द परम हंस आदि विद्वानोंका मत भी है। जैन धर्मको वौद्ध धर्मकी शाखा माननेका हेतु कदाचित् यह रहा होगा कि जिस प्रकार जैनी ईश्वरको सृष्टि कर्तादि नहीं मानते उसी प्रकार वौद्धोंका भी ऐसा ही सिद्धान्त है और वौद्ध धर्मके विषयमें सर्व साधारणकी जैन धर्मसे विशेष जानकारी रही है और है।

## जैनी वाममार्गी नहीं हैं।

वाममार्गी लोग अपनी कामवृत्ति प्रज्वलित करने या किसी अन्य नृशंस हेतुसे जिस प्रकार नग्न मूर्तियोंको पूजते हैं ठीक उससे विरुद्ध संसारसे सर्वथा वीतराग रंचमात्र भी परिग्रह यहां तक कि लज्जा निवारणार्थ एक लंगोटी भी न रखनेवाले यथाजात मुद्राधारी भगवान सर्वज्ञ देव हितोपदेशक आप्तकी प्रतिमा अपने यथार्थ कल्याणार्थ जैनी लोग संसारसे वैराग्य प्राप्त होनेके अर्थ पूजते हैं। यद्यपि दोनों उद्देशोंमें रंचमात्र भी परस्पर सहानुभूति नहीं है परन्तु किया क्या जाय स्वरूपमें तो कुछ एकता है ही। और उससे अज्ञानताके कारण जो न अनुमान करलिया जाय वह न्यून ही है।

## जैनियोंकी मूर्ति अश्लील नहीं है।

हम अपनी स्त्रीको अंकमें भेंटते हैं और अपनी बहिन और माताको भी परन्तु दोनोंके भेंटनेके समय हमारे भाव पृथक पृथक

होते हैं। माता और वहिनको भेंटते समय हमारे वह काम भाव कदापि नहीं होता जैसा कि स्त्रीको भेंटते समय होता है। इसी प्रकार वैराग्यताके साथ नग्नता अश्लील और भाव विगाड़नेवाली कदापि नहीं होसकती जैसी कि वह सांसारिक सराग दशामें हुआ करती है। यदि वैराग्यमें नग्नता अश्लील और चित्त विगाड़ने वाली होती तो क्यों महाराज भर्तृहरिजी अपने वैराग्य शतकमें:—

**एकाकीनिस्पृहःशान्तः पाणिपात्रो दिगम्बरः।**
**कदाशम्भोभविष्यामि कर्मनिर्मूलनेक्षमः॥**

दिगम्बरादि होनेकी वाञ्छा करते और क्यों आज कलके डिग्री-धारी विद्वान् मिस्टर के. नारायण स्वामी अय्यर बी. ए. एल. एल. बी. ज्वाइण्ट जनरल सेक्रेटरी थियासोफिकल सोसाइटी मदरास (Digambar is the Highest Stage of the Saint) दिगम्बरता साधुओंकी सर्वोच्चकक्षा है कहते। इससे क्या यह सिद्ध नहीं होता कि जो नग्नता सांसारिक सराग अवस्थामें अश्लील और चित्त वृत्तिको विगाडने वाली होती है वही वैराग्य दशामें आत्माको परवस्तु शरीरादिसे ध्यान छुडवाकर आत्मस्थ कर देने वाली होजाती है क्योंकि कारण विशेषसे कार्य विशेषकी उत्पत्ति न्याय सगत ही है। ऐसी दशामें क्या जैनियोंका निर्ग्रन्थ अवस्थाके अपने वीतरागी इष्ट देवोंकी दिगम्बर मूर्तिका पूजन आक्षेपणीय हो सक्ता है? कदापि नहीं कदापि नहीं! वरन सर्वथा कल्याणकारी और योग्य ही है।

## जैनमत वैश्योंका ही मत नहीं है।

यद्यपि जैन धर्म प्राणी मात्रका धर्म है और उसको धारण करनेका किसीको निषेध नहीं तथापि विशेषतः वह क्षत्रियोंका धर्म है। जिस प्रकार क्षत्रिय वर्ग अपने संहनन और बल वीर्यकी विशेषतासे अपने सासारिक शत्रुओंको परास्त करनेमें विशेष उद्योग शाली और प्रवल हुआ करते है उसी प्रकार वह अपने कर्म शत्रुओंको सर्वथा उन्मूलन करके निज आत्माको शुद्ध करनेमें भी विशेष समर्थ होते है। यदि आप जैन शास्त्रोंका स्वाध्याय करें तो आपको इसकी सत्यता प्रतीत होजावे। प्रथमानुयोगके ग्रन्थोंमें जो विशेषतः इतिहासके प्रकरण है आपको श्रीरामचन्द्रादिके जैनी होनेके निष्पक्ष इतिहास मिलेंगे और अव भी भूगर्भसे जहा तहा निकली हुई क्षत्रिय राजाओं द्वारा प्रतिष्ठित जैन प्रतिमाओंकी न्यूनता नहीं है और अभी वह निकलती ही जाती है। प्रति कल्पमें दोबार जो (६३) तिरेसठ शलाका पुरुष अर्थात् चौबीस तीर्थंकर, बारह चक्रवर्ती, नवनारायण, नव प्रतिनारायण और नव बलभद्र होते हैं वह सब क्षत्रिय ही होते है। जैन मतको वैश्योंका ही मत माननेमें कदाचित यह कारण रहा होगा कि वर्तमानमें वैश्योंकी ही इस धर्ममें अधिकता पाई जाती है। यद्यपि यह सत्य है तथापि अब भी इसमें ब्राह्मण क्षत्रियादिका अभाव नहीं है।

इसी प्रकार आप कुछ भी बुद्धिसे काम लेनेपर जैन मतके विषयमें अन्य किम्वदन्तियोंका भी समाधान कर सक्ते हैं और

विचार सक्ते है कि अज्ञानता क्या क्या अनर्थ करके मनुष्योंको किस प्रकार ठग लिया करती है ।

जैन मतके विषयमें प्रचलित किम्वदन्तियोंका इस प्रकार सुमुचित समाधान होजानेपर यह सहज ही प्रश्न उठते है कि जैन मत क्या है और कबसे है? इस कारण हम इन प्रश्नोंका भी सक्षिप्त उत्तर देते है ।

## जैनमत क्या है?

जैन मत वह मत है कि जो जीवोंके अनादि मिथ्यात्वको छुडाकर और अपने स्वरूपका सच्चा ज्ञान कराकर अनन्त ज्ञान, अनन्त दर्शन, अनन्त वीर्य और अनन्त सुखको प्राप्त कराकर सदैवके अर्थ परमात्मत्त्व पद ( मोक्ष ) में प्रतिष्टित करा देता है और केवल यही वह मत है कि जिससे ही उपर्युक्त पद प्राप्त हो सक्ता है ।

## जैनमत कबसे है?

प्रत्येक ही मत अपनेको अनादि और श्रेष्ट कहा करते हैं। परन्तु अनादि और श्रेष्ट वही है जिसका कि किसी भी समयमें, अभाव और जिससे उत्कृष्ट कोई दूसरा धर्म न हो । जब कि जैनधर्म, आत्माका निज स्वभाव है तब आत्माके अनादि होने, उसका वर्णन प्राचीनसे प्राचीन शास्त्रो और ग्रन्थोमें रहने और उसके तत्त्व व उपदेश सदैव ही मान्य और कल्याणकारी होनेके कारण उसकी अनादिता स्वयम् सिद्ध है। रही उत्कृष्टता सो जब प्रायः सर्व ही धर्म "अहिंसा परमो धर्म." की ढौंडी

पाटते हैं और अन्य मतोंसे प्ररूपित अहिंसाके लक्षणमे अव्याप्ति, अतिव्याति और असम्भवदोष लगते हैं। इस कारण वे यथार्थ नहीं। परन्तु जैन मतका ही किया हुआ " प्रमत्त योगात् प्राण-व्यपरोपण हिंसा " यह हिंसाका लक्षण निर्बाध सिद्ध होता है। और इससे सर्वथा वचना यह अहिंसा हुई और विशेष इससे स्वभाविक और उत्कृष्ट दूसरा लक्षण किया ही नहीं जासकता। तब यह सिद्ध करनेकी कोई आवश्यकता नहीं है कि जैनधर्म ही सर्वोत्कृष्ट धर्म है। इसी प्रकार यदि आप और भी सिद्धान्त की बातों को मिलाइयेगा तो आपसे यह गुप्त न रह सकेगा कि जैन मत ही यथार्थ पदार्थ है और दूसरे धर्म उसके एक देश प्रतिकृति मात्र हैं और जैन धर्म ही अनत धर्मात्मक वस्तुके सर्व भेद कहता है और दूसरे मत केवल एक ही मात्र। अतः स्वतः सिद्ध होगया कि जैन मत अनादि, उत्कृष्ट और यथार्थ धर्म है। और दूसरे धर्म उसके केवल एक देश प्रतिकृति हैं। हमको भय है कि आप इसको अत्युक्ति समझेगे परन्तु विश्वास रखिये कि यह एक नहीं वरन और भी वीसियों युक्तियोसे सिद्ध किया जासक्ता है और जब आप स्वयम् निर्णय करनेपर कटिबद्ध होंगे तो यह आपसे कदापि अप्रगट नहीं रह सक्ता। हमारी इच्छा तो यही है कि आप स्वयम् इस विपयकी सत्यता जान लीजिये। अभी तो जैन मत आपको हउआ बतलाया गया है इसी लिये आप उससे भय भीतसे रहकर अपना यथार्थ कल्याण नहीं करते।

सक्ती है। वाह्य निमित्त न प्राप्त होनेमे एक तो वर्तमान पचम-काल और बहुत कुछ हमारे जैन भाइयोंका प्रमाद मूर्खता और बेहद बढा हुआ शास्त्र आदिका विनय भी कारणभूत है। यदि हमारे जैनी भाई जरा भी उद्योग करें तो बहुतसे सज्जन पुरुषोको जैन धर्म धारणकर अपना सच्चा कल्याण करनेका निमित्त प्राप्त हो सक्ता है। ( २ ) जीवोंको विषय भोग ही विशेषतः रुचिकर होता है और जैन धर्ममें इसका अभाव है। अतः लोगोंकी रुचि जैन धर्मकी ओर नहीं होती। ( ३ ) जैनियोंका क्रिया काण्ड और आचरण इतना कठिन है कि स्वच्छन्दतासे प्रवर्तने वाले जीव उससे घवडाककर इसको धारण नहीं करते। ( ४ ) जैन धर्म ससारका पोषक नहीं वरन क्षयकारक है और हमारे सभ्यगण ( Gentlemen ) जिन्होंने कि ससारकी उन्नति करनेको ही अपना परम पुरुषार्थ समझ रक्खा है और अपनी इस धुनिमें जो मोक्षादिको भी कुछ नहीं समझते इस ओर नहीं झुकते। ( ५ ) जैन शास्त्रोंका तत्त्व कथन इतना सूक्ष्म और कठिन है कि विना भलीभाति किसी जैनी गुरु द्वारा न्य प्रमाणादि जाने समझमे नहीं आता और इसके विषयमें इतनी मिथ्या किम्बदन्तियां प्रचलित हो रही हैं कि लोग इसको तुच्छ समझकर इस ओर ध्यान नहीं देते और यदि देते भी हैं तो आयु कायादिके निरर्थक विवादमें फसकर तत्त्व चर्चाके समझनेमें सर्वथा असमर्थ रहकर जैनधर्मका स्वरूप ही नहीं जान पाते इत्यादि अनेक कारण हैं जो कि जैन धर्मके प्रचारमें बाधक होरहे है।

रोक्त पद इस कारण व्यवहृत किये जाते है कि जिससे वस्तुका एक गुण कहनेसे उस वस्तुमें उसके अन्य समस्त गुणोंका अभाव न समझ लिया जाय। दृष्टान्तार्थ आप एक मनुष्यमे ही देखिये कि उसमें कितने प्रकारके सम्बध है। वह पिता है, पुत्र है, मामा है, भान्जा हैं, साला है, बहनोई है, शत्रु है मित्र है, गुरु है, शिष्य है और इसी प्रकार और भी वहुत कुछ है। यदि यह कहा जाय कि वह पिता है तो उसमें और सब सम्बधोंका अभावसा प्रतीत होता है और इसी हेतु जैनी इस प्रकार कथन करते हैं कि किसी प्रकार वह पिता है अर्थात् अपने पुत्रका ही वह पिता है और सर्वका नहीं और पिता होते सन्ते भी वही मनुष्य अपने पिताका पुत्र भी है और इसी रीतिसे सर्व सम्बन्ध आप उसी मनुष्यमें घटा लीजिये, जो कि सर्व अपनी अपनी अपेक्षा उसीमें बन जावेंगे। इसी प्रकार और सर्व वस्तुयें भी अनन्त-धर्मात्मक है और उनके एक गुणका प्रकाशन होनेपर उनके अन्य गुणोंका अभाव उनमें सिद्ध न होजाय इसी कारण स्यात् या कथंचित् पदका व्यवहार किया जाता है। और आप विचार करसक्ते हैं कि यह कितना उपयोगी है। अनेक सज्जन यह भी जैनियोंको दोष देते हैं कि वह एक ही पदार्थमें दो विरोधी गुण भी मानते हैं और इसी लिये व्यासजीको जैनियोंका खण्डन करनेके लिये "नैकस्मिन्नसम्भवात्" सूत्र गढना पडा। मित्रो! किया क्या जाय वस्तुओंमें अनन्त गुण कुछ जैनियोंने उत्पन्न नहीं किये वरन् वह अनादि निधन हैं। जैनी केवल उन गुणों-को कथन करते हैं कुछ उस वस्तुमें गुण उत्पन्न नहीं करते।

कार कहता था। एक दृष्टिवाला बुद्धिमान् पुरुष वहां आ निकला और विवादका कारण जानकर उनसे कहने लगा कि मित्रो! व्यर्थ मत लडो। क्योंकि तुम सर्व किसी प्रकार सच्चे हो परन्तु तुममें दोप यह है कि हाथीको केवल एक एक अङ्गोको ही देखकर तुम उसको हाथी कह रहे हो परन्तु वास्तवमें तुम सबके कहे हुए अङ्गोंका समुदाय ही हाथी है। यदि तुम इस प्रकार कहो कि हाथी किसी प्रकार ऐसा भी है तो तुम्हारा कथन युक्त हो सक्ता है परन्तु तुम तो यह मान रहे हो कि हाथी इस प्रकार ही है और इसी कारण इसका यथार्थ स्वरूप नहीं जान पाते। ठीक यही दशा जैन धर्म और दूसरे धर्मोंकी है। जैन धर्म स्याद्वादसे वस्तुका यथार्थ स्वरूप निर्णय करलेता है और अन्य धर्म अपने एकान्त बादसे उसका एक देश मात्र जान पाते है।

मित्रो! इस प्रकार स्याद्वादका सक्षिप्त स्वरूप आपको दिखलाया गया और आपने देखा होगा कि लोगोने इसको कैसा उल्टा समझा और इसी प्रकार जैन धर्मके यथार्थ स्वरूपको भी। अतः हम वाध्य हुए है कि आपको जैन धर्मका सक्षिप्त परन्तु यथार्थ स्वरूप दिखलावें।

## आत्मस्थ होना ही सुखका कारण है।

इस ससारमें दो प्रकारके पदार्थ देखे जाते हैं—एक चैतन्य और दूसरे जड। जिनमें कि चैतन्य गुण सम्पन्न जीव और जड पुद्गल, धर्म, अधर्म, काल और आकाश है। इन छः पदार्थोंमे पाच तो अमूर्तीक और मूर्तीक केवल एक पुद्गल ही है। क्योकि उसीमें

स्पर्श, रस, गन्ध और वर्ण है। यह छहों द्रव्य अपने २ स्वरूप और परणतिसे स्वतन्त्र भिन्न २ और अनादि निधन है। यद्यपि जीव मात्र जाति अपेक्षा एक है तथापि व्यक्ति अपेक्षा पृथक २ है। सर्व जीव सुख ही चाहते है और उसीके अर्थ उनके सारे प्रयत्न हुआ करते हैं। ससारिक जीवोंको विशेपतः न तो यथार्थ सुखके स्वरूपका ही ज्ञान है और न उसके प्राप्त करनेका उपाय ही। और यदि उपरोक्त दोनों विपय ज्ञात भी हैं तो उस सुखके प्राप्त करनेका उचित उपाय वह नहीं करते या उनसे नहीं वनता। इस कारण उनको सुख नहीं प्राप्त होता। सुख यद्यपि जीवका निज स्वभाव ही है और उसकी प्राप्ति आत्मस्थ होनेपर ही होसक्ती है तथापि जीव अपने अज्ञान वशात् जो कि अनादि कालसे उसमें तीव्र मोहकी प्रवलता होनेसे अपना स्वरूप और शक्ति भूल जानेके कारण पर वस्तु पुद्गलकी एक पर्याय ज्ञानावरणादि कर्मोंके जिसका कि आस्रव जीवमें उसके विभाग राग द्वेपादि परणतिसे होकर एक क्षेत्रावगाही सम्बन्ध होनेके कारण उत्पन्न हुआ है। सातावेदनी नामक कर्मके उदयसे प्राप्त स्त्री, पुत्र, राज्य ऐश्वर्यादि जो कि यथार्थमें न तो सुखके देनेवाले हैं और न दुःखके देनेवाले है परन्तु कर्मोदयसे वैसे भासित होते है। क्षण भगुर सर्वदा एक रस न रहनेवाले पदार्थोंमें जानता और उसकी प्राप्तिके अर्थ उचित अनुचित उपाय किया करता है और इसी कारण उसको प्राप्त नहीं करसक्ता और प्राप्त भी कहांसे करे जव कि सुख तो उनमें नाम मात्रको भी नहीं है। क्योंकि यदि होता तो जिन जिनको

उपर्युक्त सामिग्री प्राप्त है वे वे सर्व सुखी हुये होते, वरन प्रत्यक्ष देखा जाता है कि वे सुखी नहीं है। यदि आपको इसका विश्वास न हो तो आप उपर्युक्त सामिग्रीवालोंकी यथार्थ दशा देखकर इसकी सत्यताका अनुभव कर लीजिये। रहा इस प्रश्नका समाधान कि यदि सातावेदनीकर्म द्वारा प्राप्त सामिग्रीमें सुख न होता तो क्यों जीव उसमें सुख मानता सो इसका उत्तर यह है कि यथार्थमें इन पदार्थोंमें सुख नहीं है, परन्तु जैसे तृषा और ग्रीषमसे अत्यन्त सतप्त मृग भ्रमसे प्रचण्ड सूर्यके आतापके कारण चमकती वालू आदि शुष्क पदार्थोंमें भी जलकी भावना कर भटका भटका फिरता है, तैसे ही यह जीव निज विभावरूप विषय सुखकी आकुलतासे इन सासारिक पदार्थोंमे सुखकी प्राप्ति मानकर हापटा मारता है परन्तु सुखको कदापि नहीं प्राप्त होसक्ता।

## संसारमें सुखका अभाव और जीवका अनादि निधनत्व।

हम समझते हैं कि चार्वाकादिक नास्तिकोंके अतिरिक्त जो कि जीव, ईश्वर, परलोक, पाप पुण्यादि अदृष्ट पदार्थोंका अस्तित्व नहीं मानते और कोई भी मत ऐसा नहीं है कि जिसने इन सांसारिक विषयोंमें सुख माना हो, और जिन जिन मतोंमें ईश्वरसे चक्रवर्त्यादि सासारिक विभूतियोंको मांगना सिखलाया गया है वह मत भी अन्तमें इन क्षणभंगुर प्राकृतिक पदार्थोंसे चित्त हटाकर सुखकी प्राप्तिके लिये ईश्वरका ध्यान करने ( आत्मस्थ होने ) का उपदेश करते हैं। रहे

चार्वाकादिक जो कि जीवको पञ्च तत्त्वोके ही मेलसे उत्पन्न हुआ मानते है, और स्वर्गादिकका अस्तित्व भी स्वीकार नहीं करते जैसा कि उनका वचन है कि—

नस्वर्गोनापवर्गोवा, नैवात्मापारलौकिकः ।
नैववर्णाश्रमादीनां, क्रियाश्चफलदायिकाः ॥

और इसी लिये—

यावज्जीवेत्सुखंजीवेत् ऋणंकृत्वाघृतंपिवेत् ।
भस्मीभूतस्यदेहस्य, पुनरागमनंकुतः ॥

Eat Drink and Be Merry अर्थात् खाओ, पिओ, और खुश रहो इत्यादि स्वच्छन्द प्रवर्तनेका उपदेश देते है। उनको भी पृथ्वी, अप, तेज, वायु, और आकाशके परस्पर मेलसे भिन्न जीव कोई प्रथक ही वस्तु मानना पडेगा क्यों कि—

पांचो जड़ ये आप है, जड़से जड़ही होय ।
गुड़ आदिकसे मद भयो, चेतन नाहीं सोय ॥
भूजल पावक पवन नभ, जहां रसोई जान ।
क्यो नहि चेतन ऊपजे, यह मिथ्या श्रद्धान ॥

और जब जीव स्वतन्त्र तत्त्व सिद्ध होगया तो उसको अनादि और नाश रहित मानना पडेगा इस अर्थ कि—

वालक मुखमें थनको लेय । दाबै अंचे दुध पिवेय ॥
जो अनादिको जीव न होय । सीख विना क्यों जानै सोय॥
मरके भून होय जे जीव । पिछली वातें कहैं सदीव ॥
सिर चढ़ि वोले निज घर आय । तातें जीव अमर ठहराय॥

और जब जीव अनादि और अमर सिद्ध होगया तो उसको

किसी न किसी योनिमें रहना ही पडेगा और उसको प्राप्तिके कारण कर्म अर्थात् पाप पुण्यादि ही होगे और जब पाप पुण्यादि माने तो स्वर्ग, नर्क, और मोक्षसे इन्कार नहीं किया जा सक्ता। इस प्रकार सर्वही अदृष्ट स्वीकार होजाने पर सासारिक विषय भोगके पदार्थ कदापि सुखद नहीं होसक्ते।

## आत्माके तीन भेद।

जीवको सुखकी प्राप्ति आत्मस्थ होनेपर ही होसक्ती है, परन्तु जैसे रक्तका अभिलाषी स्वान बहुत कालसे निकृष्ट स्थानोंपर पड़ी हुई रक्तमांस रहित शुष्क अस्थिमें रक्तादिकी भावना कर उस अस्थिको निज मुख द्वारा चाबता है, और उसका कोना चुभ जानेसे जो उसके मुखसे रुधिर बहता है उस रुधिरको वह उस अस्थि द्वारा प्राप्त मान उस अस्थि विषे विशेष प्रीतिमान होता है उसी प्रकार जो जीव अपनेमें सुख रहते सन्ते भी पर पदार्थ सांसारिक विषयोंमें सुख मानता है, और उन पदार्थों विषे प्रीति करता है और जो पदार्थ उनके बाधक समझता है उन प्रति द्वेष करता है उसको बहिरात्मा कहते हैं। जिन जिन जीवोंको यह पूर्ण विश्वास होगया है कि इन बाह्य सांसारिक पदार्थोंमें सुख नहीं है वरन सुख आत्मामें ही है। और उसकी प्राप्ति आत्मस्थ होनेपर ही होसक्ती है और ऐसा जान और मानकर जो सुखकी प्राप्तिके अर्थ आत्मस्थ होगये हैं या आत्मस्थ होनेका यत्न कर रहे हैं वे जीव अन्तरात्मा कहाते हैं। आत्मस्थ होकरके ही जिन जीवोंने अपने सुखादिको न प्रगट होने देनेवाले कारणोंका अभाव कर पूर्ण सुखादिकी प्राप्ति कर ली है उन की परमात्मा सञ्ज्ञा है।

आपने देखा होगा कि एक ही आत्माकी उसके गुणानुसार यह तीन संज्ञा है, और यह जीव ही परमात्मा होजाता है।

## ईश्वरका कर्तृत्व ।

अब कि यह जीव ही अपने स्वाभाविक गुण अनन्त ज्ञान, अनन्त दर्शन, अनन्त वीर्य और अनन्त सुखके चतुष्टयको प्राप्त-कर परमात्मा होजाता है तो कर्मोपाधि निरपेक्ष शुद्ध द्रव्यार्थिक-नय जो कि पर्यायको गौणकर शुद्ध द्रव्यको ही ग्रहण करती है या द्रव्य निक्षेप यथा राजपुत्रको राजा कहना द्वारा यह जीव वर्त-मानमें भी परमात्मा या ईश्वर है क्योंकि यदि न होता तो अस-तकी उत्पत्ति यथा आकाशसे पुष्प न होनेसे यह कदापि ईश्वर न होसक्ता। इस जीव (ईश्वर) ने अपने अनादि रागद्वेषादि विभावोंके कारणसे अपना संसार (कर्मानुसार चतुर्गति परिभ्र-मण) सदैवसे स्वयम् ही उत्पन्न कर रक्खा है और वह ही इसका पालन करता है, और वह ही मोक्ष प्राप्त होनेपर इसका विनाश करदेता है, इस अपेक्षासे कहा जाता है कि ईश्वर संसारका उत्पन्न, पालन, और संहार करता है। सम्भव है कि जैसे हाथीका एक ही अङ्ग देखने वाला उस अङ्ग-को ही हाथीका सम्पूर्ण स्वरूप कहता था इसी प्रकार यथार्थ वस्तु स्वरूपको न जानने वाले लोगोंमें उपर्युक्त कर्तृत्व देखकर यह अनुमान लगा लिया हो कि ईश्वर ही सर्व संसारका उत्पन्न, पालन, और सहार कर्ता है । एकान्तवादसे ऐसा कदापि सिद्ध नहीं हो सकता, क्योंकि प्रथम तो जीवसे भिन्न कोई विशिष्ट आत्मा ऐसा ही किसी न्यायके प्रमाण व समीचीन युक्तिसे प्रमाणित नहीं

होता; और द्वितीय जब साइन्सका सिद्धान्त है कि Nothing is destroyed and nothing is produced न तो कोई वस्तु नाश होती और न कोई उत्पन्न ही होती है। तब सर्व ससारका कर्ता कोई ईश्वर उस समय माना जावे जब कि कोई ऐसा भी काल सिद्ध होजाय कि जब इस संसारका अभाव रहा हो। प्रायः कर्तावादी इसके उत्तरमें यह कहते हैं कि कोई भी वस्तु विना कर्ताके नहीं बन-सकती इससे इन सर्वका निर्माता कोई कर्ता ईश्वर अवश्य है, और प्रत्येक ही वस्तु पर्यायान्तर हुआ करती है, इससे यह सिद्ध होता है कि किसी समयमें यह ससार प्रलयकी भी दशामें रहा होगा। प्रत्युत्तरमें निवेदन है कि जब प्रत्येक ही वस्तुको अपने कर्ताकी आवश्यक्ता है; तो आपका केवल ईश्वर या ईश्वर जीव और प्रकृति यह तीन पदार्थ ऐसे हैं कि जिनको सुजानेकी कोई आवश्यक्ता नहीं है, तथा जब प्रत्येक ही वस्तु पर्यायान्तर हुआ करती है। अर्थात् अपने एक स्वरूपको त्यागकर अन्य स्वरूप ग्रहण करलेती है, और इसी प्रकार करती रहती है तो फिर वह प्रलय कालमें जो कि सृष्टिकालके समान ही है कारण रूपमें होकर अपनी वेकार सुषुप्ति अवस्थामें पडी रहती है इन कथनोंसे बढकर और कौनसे कथन असगत होसकते हैं। इत्यादि अनेक दूषण प्राप्त होते है कि जिससे जगत् कर्तादि ईश्वर है ऐसा कदापि नहीं सिद्ध होता।

## जीवोंको कर्म फल कैसे प्राप्त होता है।

हमारे अनेक भिन्न धर्मावलम्बी भ्राताओंका ऐसा विश्वास है कि, जीव कर्म करनेमें तो स्वतन्त्र है परन्तु फल भोगनेमें परतन्त्र

है, और इस कारण कि कर्मोंको यह ज्ञान नहीं कि हमको कैसा फल देना है। और जीव पाप कर्मको करके उसका दण्ड भोगना नहीं चाहता परन्तु उसको भोगना ही पडता है इस कारण सिद्ध हुआ कि कोई कर्म फलदाता ईश्वर अवश्य है। उपर्युक्त कथन प्रमाण बाधित और युक्ति शून्य है, क्योंकि यदि किसी ईश्वरको कर्मफलदाता मानिये तो जीव कर्म करनेमें भी कदापि स्वतन्त्र नहीं होसक्ता। दृष्टान्तार्थ किसी जीवने कोई ऐसा कर्म किया है कि जिसका फल यह होना है कि उसका धन नष्ट होजाय, या कोई अन्य दुःख उसको प्राप्त हो, ऐसा होनेमें कोई ईश्वर साक्षात् आकर तो कर्म फल देता ही नहीं, वरन किसी अन्यके द्वारा ही दिलाता है। मान लीजिये कि ईश्वरने किसी चोरको भेजकर उसका धन चुरवा लिया या अन्य किसीके द्वारा कुछ कष्ट दिलवाया जिससे कि उस जीवको उसके कर्मका फल प्राप्त हुआ। यद्यपि चोर या अन्य कोई कर्म फल दाता ईश्वरका आदेश पालनेसे सर्वथा निर्दोष है, परन्तु उसको भी दण्ड मिलता ही है। संसारमे राजाके सेवकको राजाज्ञानुसार अपराधीको दण्ड देनेमे किसी प्रकारका कोई दण्ड नहीं मिलता परन्तु ईश्वरका कार्य करने वालेको मिलता है, इससे सिद्ध हुआ कि कोई न्यायकर्ता ईश्वर नहीं। जो जो जीवोंको कर्मफल मिलते है वे वे किसीके निमित्तद्वारा ही प्राप्त होते हैं और वे वे निमित्त या तो किसी न किसी जीवके कार्य हैं या पुद्गल (प्रकृति) की कोई क्रिया ही। यदि कर्मफल प्राप्त होनेमें जीवोंकी या प्रकृतिकी वे वे क्रियायें ईश्वराधीन मानिये तो न जीव कर्म करनेमें ही स्वतन्त्र होसकता है

और न पुद्गल ही अपनी क्रियामें इस कारण कोई कर्मफल दाता ईश्वर नहीं। अब रहा इस प्रश्नका समाधान कि कर्म जड हैं और उनको इसका ज्ञान नहीं कि हमको क्या क्या फल देना है तो वह किस प्रकार फल देते हैं सो इसका उत्तर यह है कि जड पदार्थोंमें भी स्वयोग्य कार्य करनेकी शक्ति है। उदाहरणार्थ मद्य जिसमें कि जीवको उन्मत्त करनेकी शक्ति और जीवमें उन्मत्त होजानेकी जिस समय जीव और मद्यका सयोग होजाता है उस समय मद्यका उन्मत्त करनेवाला गुण जीवमें आजाता है और जैसा जैसा बाह्य निमित्त उसको प्राप्त होता जाता है तदनुकूल उसकी परणति उस उस प्रकार होती जाती है। उसी प्रकार परवस्तु पुद्गलके अनादि सयोगके कारण अपने रागद्वेषादि विभावको प्राप्त हुआ जीव त्रैलोक्यमें पूर्ण कार्माण वर्गणाओंके पुद्गलको अपनी ओर खींचकर निजकाम क्रोधादि कषायानुसार उनको ज्ञानावरणादि रूप उसी प्रकार परिणमता है जैसे कि अग्निके सयोगसे उष्णत्वको प्राप्त हुआ लोहेका गोला जलको अपनी ओर खींचकर वाष्प रूपकर देता है। जीवके और कार्माण वर्गणाओंके एक क्षेत्रावगाही सम्बन्ध होनेको बन्ध कहते हैं। ये बन्ध अवस्थाको प्राप्त पुद्गल कषायानुसार तीव्र या मन्द रस ( फल ) देनेको समर्थ होते है और जैसा जैसा बाह्य निमित्त प्राप्त होता जाता है तदनुकूल जीव वैसा वैसा परिणमकर अपने भावकर्म द्वारा नवीन नवीन अन्य कर्मोंका बन्ध करता जाता है जोकि उसके पूर्व किये हुये कर्मोंके फल स्वरूप भी हैं। यदि बाह्य निमित्त प्राप्त न हो या यदि बाह्य निमित्त भी प्राप्त हो परन्तु कर्मरस

देनेको सत्तामे न हो तो कर्म उदयको प्राप्त नहीं होसकता जैसे कि क्रोध जो कि पूर्व कर्मका फल स्वरूप है अपना रस देनेके उद्यत हो परन्तु उसको कोई ऐसा निमित्त न प्राप्त हो जिससे कि वह अपना फल दे सके तो वह उदयको नहीं प्राप्त होसकत और उसी प्रकार यदि किसीको क्रोधित होनेके वाह्य निमि भी मिलें परन्तु उस समय क्रोध सत्तामें न हो तो भी वह उदय नहीं आसक्ता। कर्मफल प्राप्त होनेमें स्वत: निमित्त नैमित्तकसम्बन्ध वन रहे है जिनमें कि किसी ईश्वरकी कोई आवश्यक्ता नहीं है.

## ईश्वरका स्वरूप।

जव कि ईश्वर अन्य मतोंके समान सृष्टिकर्तादि नहीं है तो वह कैसा है? ऐसे प्रश्नके उत्तरमे निवेदन है कि वह कर्म मल रहित शुद्ध जीव है जो कि अव अपने यथार्थ स्वभाव होनेके कारण सर्वज्ञ होगया है और जिसमें कि क्षुधा, तृपा, भय, जन्म, जरा, मृत्यु, रोग, शोक, रति, अरति, विस्मय, खेद, स्वेद, भय, निद्रा, रागद्वेप और मोह ये अठराह दूषण नहीं रहे यथोक्तच–

त्रैलोक्यं सकलं त्रिकालविपयं सालोकमालोकितं।
साक्षाद्येन यथा स्वयं करतले रेखात्रयं सांगुलिम् ॥
रागद्वेपभयामयान्तकजरालोलत्वलोभादयो।
नालं यत्पदलंघनाय स महादेवो मया वन्द्यते ॥

या जो अव ऐसा विशिष्ट आत्मा होगया है कि जो—

न द्वेपी है न रागी है सदानन्द वीतरागी है। वह सव विषयोंका त्यागी है जो ईश्वर है सो ऐसा है॥ टेक॥ न खुद

घटघटमें जाता है मगर घटघटका ज्ञाता है। वह सब बातों-का ज्ञाता है जो ईश्वर है सो ऐसा है ॥१॥ न करता है न हरता है नहीं औतार धरता है। मारता है न मरता है जो ईश्वर है सो ऐसा है ॥ २ ॥ ज्ञानके नूरसे पुरनूर है जिसका नहीं सानी। सरासर नूर नूरानी जो ईश्वर है सो ऐसा है ॥ ३ ॥ न क्रोधी है न कामी है न दुश्मन है न हामी है। वह सारे जगका स्वामी है जो ईश्वर है सो ऐसा है ॥ ४ ॥ वह जाते पाक है दुनियांके झगड़ोंसे मुवेरा है। आलिमुल गैब है वे ऐब ईश्वर है सो ऐसा है ॥ ५ ॥ दयामय है शान्ति रस है परम वैराग्य मुद्रा है। न जाविर है न काहिर है जो ईश्वर है सो ऐसा है ॥ ६ ॥ निरंजन निर्विकारी है निजानन्द रस विहारी है। सदा कल्याणकारी है जो ईश्वर है सो ऐसा है ॥ ७ ॥ न जग जंजाल रचता है करम फलका न दाता है। वह सब बातोंका ज्ञाता है जो ईश्वर है सो ऐसा है ॥ ८ ॥ वह सच्चिदानन्द रूपी है ज्ञानमय शिव स्वरूपी है। आप कल्याण रूपी है जो ईश्वर है सो ऐसा है ॥ ९ ॥ जिस ईश्वरके ध्यान सेती बने ईश्वर कहै न्यामत। वही ईश्वर हमारा है जो ईश्वर है सो ऐसा है ॥ १० ॥

या संक्षेपमें यों कहिये कि वह सर्वज्ञत्वेसति बीतराग अर्थात् ज्ञाता द्रष्टा है।

## जीव ही ईश्वर होजाता है।

ज्ञान गुण केवल जीवमें ही है। कोई जीव स्वल्प जानता है और कोई विशेष। और जीवोंके जाननेकी कोई मर्यादा नहीं है क्योंकि जिस वस्तुका ज्ञान आज असम्भव समझा जाता है कल ही कोई जीव उसका ज्ञायक उत्पन्न होजाता है इससे यह सिद्ध होता है, कि ऐसे भी जीव होंगे जो कि सर्व

पदार्थोंको जानते होंगे क्योंकि यह सर्व पदार्थ जो ज्ञेयस्वरूप है विना किसीके ज्ञानमें आये रह नहीं सक्ते और वह केवल जीव ही है जो कि उनको जान सक्ता है। यदि जीवोंसे भिन्न कोई अन्य ऐसा अनादिसे ही व्यक्ति अपेक्षा सर्वज्ञ विशिष्टात्मा मानिये जो कि सबका ज्ञायक हो तो ऐसा विशिष्टात्मा किसी भी युक्ति युक्त प्रमाणसे सिद्ध नहीं होता अतः यह जीव ही सर्वज्ञ होजाता है ऐसा सिद्ध हुआ। यह प्रत्यक्ष देखनेमें आता है कि जितनी जितनी वीतरागता वढती जाती है उतनी उतनी ज्ञानकी शक्ति भी, और इसी कारण प्रत्येक ही मतमे ससारसे विरक्त पुरुष ही भविष्यद्वक्ता और विशेष ज्ञानी माने गये है। जब ज्ञानकी वृद्धि वीतरागताके साथ ही होती है तो यह स्वतः सिद्ध है कि जो सर्वथा वीतराग है वही सर्वथा पूर्ण ज्ञानी अर्थात् सर्वज्ञ है। इस कारण यह हेतु जैनियोंके परमात्माओंको सर्वथा सर्वज्ञ सिद्ध कर रहा है।

## जैनी पक्षपाती नहीं हैं।

जैनी यथार्थ वस्तु स्वरूपके प्ररूपक है और उनका किसीके प्रति द्वेष नहीं है इसी कारण उन्होंने स्पष्ट कह दिया है कि—

जो ज्ञेयोंका ज्ञाता है औ हुआ जग जलधि लहरें पार।
पूर्वापर अविरोधी अनुपम विशद वचन जिसके सुखकार॥
उस गुणसागर साधुपूज्य निर्दोष देवके पूजो पांव।
बुद्ध विष्णु शिव ब्रह्मा जिनवर उसका चाहें जो हो नांव॥

परन्तु ऐसा होनेपर भी उनके सब धान वाईस पंसेरी ही नहीं है वरन वह गुणोंको यथावत् जानकर अपना कल्याण करने-

को उचित उपदेश ग्रहण करने वाले हैं जैसा कि कहा गया है कि—

पक्षपातो न मे वीरे न द्वेषः कपिलादिषु ।
युक्तिमद्वचनं यस्य तस्य कार्यः परिग्रहः ॥

इसकी सत्यताका अनुभव तो आपको तब होवेगा जब कि आप जैनग्रन्थोंका स्वाध्याय प्रारभ करेंगे उस समय आप देख सकेंगे कि कैसा निष्पक्ष और यथार्थ कथन जैन शास्त्रोंमें किया गया है। यह वह धर्म नहीं हैं जोकि यह सिखलावे कि तुम हमारी कही बातोंको विना कान हिलाये मान लो, वरन यह वह धर्म है जो सिखलाता है कि तुम परीक्षा प्रधानी बनो।

## ईश्वरकी उपासना क्यों की जाती है ?

यद्यपि जीव जाति अपेक्षा समान हैं और परमात्मा वीतरागी होनेके कारण किसीको सुख दुःख नहीं देता तथापि जैनी निज कल्याणार्थ उसकी उपासना करते हैं क्योंकि उनमें और परमात्मामें अभी केवल जाति अपेक्षा ही समानता है कुछ व्यक्ति अपेक्षा नहीं, या यों समझिये कि जैसे एक बीजमें स्थित वृक्ष व पल्लवित वृक्षमें हुआ करती है इस कारण उनको जब तक कि वह आत्मस्थ न होजावे अपना स्वरूप चिंतवन करने व कर्मोंके सर्वथा दूर करनेमें आदर्श स्वरूप व शुभ ध्यानके अर्थ चित्त एकाग्र करनेका स्थान रूप होने व उपकार मानने तथा संसारसे वैराग्य प्राप्त होनेको ईश्वरकी आवश्यकता है। जैसे कि चिरकालसे अफीम खानेका अभ्यासी उससे अतीव दुःखी है और उससे सर्वतः त्यागनेके अभिलाषी पुरुषको किसी एक

ऐसे पुरुषकी आवश्यकता होती है जो कि पहिले उसीके समान रहा हो, परन्तु अब वह अपने प्रयत्नोंसे उसको त्यागकर सुखी हो गया, हो जिसको कि पाकर वह उससे उन उपायोंको जानकर ग्रहण करके सुखकी प्राप्ति कर ले। वैसे हम ससारी जीव जो कि कर्म संसर्गोत्पन्न दुःखसे आकुलित हैं और सुखकी प्राप्ति करना चाहता हैं, किसी ऐसे जीवकी अत्यन्त आवश्यकता है जो कि उसको सुख प्राप्त करनेका मार्ग वतला दे या जिससे कि उसको सुखकी प्राप्ति हो जाय। इस कारण कि जैनियोंको मोक्षका मार्ग तथा ससारसे वैराग्यतादि प्राप्त होनेमें ईश्वर कारण भूत है अतः वह उसकी उपासना करते हैं जो कि सर्व प्रकार उचित ही है।

## हितोपदेशक आप्तके लक्षण।

सर्वसाधारण ससारी जीव अपनी अनादि कर्म संयोजन अज्ञानतासे यथार्थ वस्तु स्वरूपको नहीं जान पाते और जब तक यथार्थ ज्ञान न हो तव तक सर्व दुःखोंका मूल कर्म वन्धन कदापि उच्छिन्न नहीं हो सकता और न सुख ही प्राप्त हो-सकता है इस कारण वस्तु स्वभाव धर्मकी प्राप्ति होनेको एक आप्त उपदेशककी आवश्यकता है जोकि सर्वज्ञ वीतरागी और हितोपदेशक हो, क्योंकि यदि इनमेंसे एक भी गुण न होगा तो कदापि यथार्थ उपदेशकी योग्यता न हो सकेगी। यह तीनों गुण हमारे अर्हन्त सकल (साकार) परमात्मामें ही पाये जाते हैं, अन्य आप्त नामधारियोंमें कदापि नहीं, क्योंकि प्रायः अन्य सर्व

मतावलम्बियोंने अपने आप्तोंको व्यक्ति अपेक्षा भी सर्वतः अनादि शुद्ध, सिद्ध, बुद्ध, मुक्त और अशरीर मान रक्खा है और ऐसोंमें उपदेशकी योग्यता कदापि नहीं हो सक्ती। क्योंकि—

नास्पृष्टः कर्म्मभिशश्वद्विश्वदृश्वास्तिकश्चन।
तस्यानुपायसिद्धस्य सर्वथानुपपत्तितः॥
प्रणीतिर्मोक्षमार्गस्य नविनाऽनादिसिद्धितः।
सर्वज्ञादितितत्सिद्धिर्न परीक्षासहासहि॥
प्रणेतामोक्षमार्गस्य नाशरीरीऽन्यमुक्तवत्।
सशरीरस्तुनाकर्मा सम्भवत्यज्ञजन्तुवत्॥
नचेच्छाशक्तिरीशस्य कर्माभावेऽपियुज्यते।
तदिच्छावानभिव्यक्ताक्रियाहेतुः कुतोऽज्ञवत्॥

अर्थात् किसी भी सर्वज्ञको कर्मनाशके कारण तपादि विना किये ही स्वयसिद्ध होनेसे सदा कर्म रहित नहीं मान सकते क्योंकि उसमें स्वयं सिद्धता ही युक्ति संगत नहीं है। यदि अनादि सिद्ध सर्वज्ञके विना मोक्षमार्गकी प्राप्ति नहीं हो सकती ऐसा मानकर ईश्वरमें स्वय सिद्धता मानते हो तो भी यह बात अविचारित ही है। अनादि सिद्ध सर्वज्ञको शरीर रहित मान-नेसे अन्य शरीर रहित मुक्तात्माओंकी तरह मोक्षमार्गोपदेशकत्व नहीं बनसकता और शरीर सहित माननेसे सशरीरी अन्य मूढ पुरुषोंकी तरह सदा कर्म रहितताकी सिद्धि नहीं होती। और यदि ईश्वरको कर्म रहित होनेसे भी उसकी इच्छा शक्तिको ही समस्त क्रियायोंमें हेतु मानोगे तोभी वह इच्छा किसी भी अभिव्यजकके नहीं होनेसे इच्छाको व्यक्त करने वाले कारणके अभावमें अन्य पुरुषोंकी इच्छाकी तरह किसी भी क्रियामें कारण नहीं होसकती।

## जीवमात्रका धर्म।

जैन धर्म ही जीव मात्रका धर्म है क्योंकि यह वह धर्म है--

( १ ) जो कि वस्तु स्वरूप धर्मका पक्षपात रहित नय प्रमाणादिसे सिद्ध कर निरूपण करता है। जिसको कि वादी प्रतिवादी खण्डन करनेमें कदापि समर्थ नहीं है। ( २ ) जिसमें अनाभि अविधेयासम्बन्ध और अशक्यानुष्ठान नहीं हैं। ( ३ ) जो अनादिसे प्रचलित होकर जीवोंका सदैव यथार्थ कल्याण किया करता है। ( ४ ) जो स्वपर हिंसाका सर्वथा अभाव कर—

खम्मामिसव्वजीवाणां सव्वेजीवाखमंतु मे ।
मित्तीमेसव्वभूदेषु वैरंमज्झेणकेणवि ॥

मैं सब जीवोंको क्षमा करता हूं सब जीव मुझको क्षमा करें मेरा सब जीवोंके प्रति मैत्री भाव है किसीके भी प्राति शत्रुता नहीं ऐसा प्ररूपण कराकर प्राणी मात्रका अक्षय अनन्त सच्चा कल्याण करनेका उपदेश देता है। और ( ५ ) जिसकी छाप जीव मात्रपर अङ्कित हो रही है जैसा कि बतलाया गया है कि--

हरि हर ब्रह्माकी मुद्रासे मुद्रित जग दिखता न कहीं।
सुरपतिके वज्रायुधसे और शशि रविकी किरणोंसे नहीं ॥
षटमुख बुद्ध अनल फणपतिसे यक्षसे भी नहिं चिन्हित है।
किन्तु देखलो जगत चराचर जिन मुद्रासे अंकित है ॥
विधिके दण्ड कमण्डलु आदिक चिन्ह कहां हैं बतलाओ।
कहां कपाल लंगोटी खट्वा मुकुट रुद्रके दिखलाओ।
हरिके चक्र गदादि बुद्धके लाल वसन भी कहां कहो।
किन्तु देख लो जिन मुद्रा मय नग्न रूप यह जगत अहो ॥

## ट्रैक्ट रचनेका हेतु।

मित्रो! यह ट्रैक्ट है कोई ग्रन्थ नहीं, इस कारण क्षमा करियेगा। इसमें बहुत सक्षेपसे ही कुछ लिखा गया है और ऐसा करते भी यह इतना होगया जिससे कि अब ईच्छा होनेपर भी समाप्त ही करना पडता है। तथापि आप इससे जैनधर्मके विषयमें कुछ भी नहीं जान सकते तो भी यह आपको उसके विषयमें कुछ जाननेकी अवश्य प्रेरणा करेगा और यही हमारे इस ट्रैक्ट रचनेका हेतु भी है। आपका ध्यान (यदि आप जैनधर्मसे सर्वतः अपरिचित हैं) कुछ भी इस ओर आकर्षित हुआ तो लेखक और प्रकाशक अपना परिश्रम सफल समझेंगे और यह उनका अहोभाग्य होगा यदि आपके इस काममें (जिसमें कि सहायता करना वह अपना सर्वोपरि कर्तव्य समझते हैं) वह आपको कुछ सहायता दे सकें। यदि आपको जैनधर्मके विषयमें कुछ शका है या उसके जाननेमें आपको किसी प्रकारकी सहायताकी आवश्यकता है तो कृपया इस विषयमें मत्री श्री जैनतत्त्वप्रकाशिनी सभा इटावासे निष्कपट पत्र व्यवहार करिये।

## निष्पक्ष होनेकी आवश्यकता।

जब तक कोई निष्पक्ष न हो वह यथार्थ वस्तु स्वरूपका निर्णय कदापि नहीं कर सकता क्योंकि जिस समय मनुष्य यह विचारता है कि यह मेरा है, यह विराना, या मेरे मतवाले ऐसा मानते हैं, और दूसरे मतवाले ऐसा, तो उसके चित्तमें यह विचार विना उठे नहीं रहता, कि जो मैं या मेरे मतवाले मानते हैं वही ठीक

है. दूसरोंका कदापि नहीं, और यह विचार उसके यथार्थ निर्णय करनेमें बाधक होता है. निर्णय करनेके समय यह विस्मरण कर-देना चाहिये कि मेरा या मेरे मतवालोका यह मत है, और दूसरों-का ऐसा, वरन निष्पक्ष न्यायकर्त्ता होकर यह विचारना योग्य है, कि एक पक्ष ऐसा मानता है, और दूसरा ऐसा, इसमे मुझको कौनसा पक्ष ग्रहणीय है। क्योंकि अपने कल्याणार्थ सत्य और [illegible] पक्षका ही ग्रहण करूंगा। यदि आप सत्य और सार-[illegible] तो आपभी ऐसा ही करके निज कल्याण कर लीजिये।

॥ ॐ ॥

मांगलिक स्तवनसंग्रह

# द्वितीय भाग

रचयिता

श्रीमज्जैन कविवर सरल स्वभावी पंडित मुनि श्री हिरालालजी महाराजके सुशिष्य प्रसिद्ध वक्ता जगतवल्लभ पंडित रत्नमुनि श्री चौथमलजी महाराज

प्रबोधक

रचयिता उक्त मुनि श्री केसुशिष्य मधुरस्वर मनोहर व्याख्यानी मुनि श्री गेंदालालजी महाराज.

प्रकाशक

समस्त स्थानकवासी वर्धमान मंडळ रांजणगांव ( गणपति )

विक्रम सं० १९८७ } अमूल्य भेट. { वीराब्द २४५६
द्वितियावृत्ति २००० } { सन १९२९

# ॥ निवेदन अवश्य पढें ॥

वेसेतो प्राचीन समयके अनेक प्रसिद्ध जैन कवियोंकी वनाईहुई कविता व गायनआदि इससमय विद्यमानहै किन्तु वर्तमान समयमे विद्याकी अवनति होनेके कारण उन कविता ओका गुढाशय हमारे जैसे अल्पज्ञोंकी समझमे नहीं आसकता अतएव शास्त्रविशारद श्री मज्जैनाचार्य पूज्यवर श्री १००८ श्रीमन्नालालजी महाराजके संप्रदायके अनुयायी जगतवल्लभ प्रसिद्ध वक्ता पंडितमुनि श्री १००८ श्री-चौथमलजी महाराजनें वहुतही सुमधुर भाषामे गजल स्तवन लावणीमे वनाईहे वे समयसमयपर कई पुस्तकोंमें प्रकाशक होचुकी है उन्ही पुस्तकों-मेंसे यहएक मांगलिक स्तवन संग्रह द्वितिय भागभी है वह एक दीर्घ समयसे अलभ्यसी होरहीथी अतः उक्त मुनि श्री केसु-शिष्य मधुरस्वर मनोहर व्याख्यानी मुनि श्री १००७ श्री गेंदालालजी महाराजका चातुर्मास सं. १९८७ काहमारे इस छोटेसे क्षेत्रमे हुआ मनोहर व्याख्यानी मुनि श्री गेंदालालजी महाराजका व्याख्यान सब मजहबपर असरकारक होता है श्रोताओका चित्त व्याख्यानमे गदगदायमान होजाताहै आप उत्तराध्ययनजी सूत्र व उपरसे सम्यक्त कौमुदी सभीके समजमे आवे एसे विविध प्रकारके श्लोक गजलोसे सुसज्जितकर भिन्नभिन्न हेतुसें दृष्टांतयुक्त श्रोताओका चित मनोरंजन करते हैं हमे इससाल चातुर्मासकी आशा न थी मगर अकस्मात चातु-र्मास हुआ इसका हर्ष नही लिख सकतें है आपका व्याख्यान सर्वोप्रीय व वडा जोशीला होताहै व्याख्यान जमानिक जनताको असरकारक होता है एक रोज विद्यादानके उपर मुनि श्रीका उपदेश आजानेसे श्री संघने विनन्ती की मुनि श्रीने विद्यादानपर द्वितीय भाग वतलाया इसवास्ते इसद्वितीय भागको सर्व सज्जन महिलाओंके समर्पण कर-तेहै आप अवश्य लाभ उठावें ॥

आपका

मधुरस्वर मनोहर व्याख्यानी मुनि श्री गेंदालालजी महाराज के सत्योपदेशसे जिन जिन सज्जनोंने विद्यादान व जीवदयामें सहायता दी वह नीचे तपशील मुजबहै ॥

३१ लच्छीराम गीरधारीलाल कटारीया रांजनगांव
३१ रामचंद्र नवलमल करणावट ,,
२५ फकीरचंद मुलतानमल नाहार ,,
११ नरसिंगदास तेजमल पारख ,,
५ रुपचंद भीवराज नाहार ,,
५ कुशालचंद राजमल बाफणा ,,
५ नवलमलजीकी धर्म पत्नी सुंदरबाई ,,
२ मुलतानमल फुलचंद गेलडा ,,
१० आनंदरामजी भगवानदास नीमगांव
५ चुनीलाल गुलाबचंद ,,
५ जोगीदासजी फोजमलजी ,,
२ मोतीलाल पुनमचंद ,,
१५ बंडुलाल हरकचंद वडगांव
११ राजमल छोटमल करजूणावाला
२ बालाराम ताराचंद तलेगांव
२ नरसिंगदासजीकी धर्मपत्नी भाणीबाई घोडनदी
५ रिधकरणजी मुलचंद बामळसर
५ खुबचंद सुरजमल ,,
५ विजराज गंगाराम न्हावरा
१५ नगराजजी प्रेमराज ,,
५ जीवराज फोजमल धामोरी
५ मुलचंदजीकी धर्मपत्नी वरदाबाई कारेगांव
५ चुनीलाल हस्तीमल वोरवाला
११ मुलतानमल सतिदास रांजनगांव
१ तुका रामभाऊ रांजनगांव

५ नवलमल मलूखचंद शेटिया.
२ उदेचंदजी सीवलाल कारेगांव
२ घेवरमलजी लुंकड करडावाला
२ रतनचंदजी बाळारामजी तलेगांव
११ सा. लालचंदजी धोंडीराम न्हावरावाला
५ नवलमल मलुकचंद सेटीया

---

वंदे जिनवरम्

## ॥ श्लोक ॥ मगलाचरण ॥

श्रीमद्वीर ।जिनस्य पद्म नदतो ।निर्गत्यत गौतम् ॥ गगावर्त मुखोनिया
विणद्यो ।मिथ्यात्व वैताढ्यकम् ॥ उत्पत्ति ।स्थिति सहाति त्रिपथगा
ज्ञानां बुधैर्मध्यमा ॥ सामे कर्म मल हरत्व विकल शीघ्रा दशांगी
नदी ॥ १ ॥ नाभे यादि जिनाः प्रशस्त वदना ख्याता चतुर्विंशति ॥
श्रीमतों भरते प्रभृतयो ये चाक्रिणो द्वादश ॥
येविष्णु प्राति ।विष्णु लागल धरा सत्याधिका ।विंशति ॥ संवेतः
भयदात्रि षष्टि पुरुषाः कुर्वंतु नो मगलम् ॥ २ ॥ वीर पार्श्व नमि
सुपार्श्व सुविधि श्रेयोंस मल्ली शशि ॥ नेमिर्नाभिज वासुपूज्य
विमलो पद्मप्रभ शीतल ॥ कुंथु शांत्यमी नंदनार्हन्मुनि धर्मोजिन
संभवो ॥ ऽनंत श्रीसुमतिश्व ।तिर्थ यतय कुर्वंतु नो मगलम ॥ ३ ॥
ब्राह्मी चंदन बालिका भगवति राजीमिता द्रौपदी ॥ कौशल्याच मृगा-
वतीच सुलसा सीता सुभद्राशिवा ॥कुंती शीलवती च नलस्य दायिता
चूडाप्रभावन्यापि ॥ पद्मावत्यपि सुन्दरी ।दिन मुख कुर्वंतु नो मगलम्
॥ ४ ॥ मगल भगवान वीरो मगल गौतम प्रभु ॥
मगल स्थल भद्राद्यो जैन धर्मोऽस्तु मगलम् ॥ ५ ॥ इति

# अथ भविष्य काल की चोवीसी के नाम.

| चोवीस तीर्थंकर के नाम | किसके जीव होगें, | कौनसी गतिमेंसें आयंगे |
|---|---|---|
| १ श्री पद्मनाभजी | श्रेणिक राजाका जीव | प्रथम नर्कसे |
| २ श्री सूरदेवजी | महावीर स्वामी के काका सुपार्श्व का जीव | देवलोक से |
| ३ श्री सुपार्श्वजी | उदई राजा का जीव | देवलोक से |
| ४ श्री स्वयंप्रभुजी | पोटिला अणगार का जीव | तिसरे देवलोक से |
| ५ श्री सर्वानुभूतिजी | दृढ श्रावक का जीव | पांचवें देवलोक से |
| ६ श्री देवभूतिजी | कार्तिक सेठ का जीव | पहले देवलोक से |
| ७ ,, उदयनाथजी | शंक श्रावक का जीव | ,, देवलोक से |
| ८ ,, पैटालजी | आणंद श्रावक का जीव ( यह आणद दुसरा है ) | ,, देवलोक से |
| ९ ,, पोट्टिलजा | सुनंद श्रावक का जीव | ,, देवलोक से |
| १० ,, सतकीर्तिजी | शतक श्रावक का जीव | ,, देवलोक से |
| ११ ,, मुनिसुव्रतजी | देवकी राणी का जीव | नर्क सें |
| १२ ,, अममजी | कृष्ण ( वासुदेव ) का जीव | तिसरे पाताल से |
| १३ ,, जीकषायजी | सत्य की रुद्र का जीव | नर्क से |

| | ३ | |
|---|---|---|
| १४ श्री निष्पुलाकजी | बलभद्रजी का जीव | पाचवें देवलोक से |
| १५ ,, निर्ममजी | सुलसाजी श्राविका का जीव | ,, देवलोक से |
| १६ ,, चित्रगुप्तजी | बलभद्रजी की माता रोहिणी का जीव | ,, देवलोक से |
| १७ ,, समाधिनाथजी | रेवती गाथा पतणी का जीव | ,, देवलोक से |
| १८ ,, सम्बरनाथजी | शतातिलक श्रावक का जीव | ,, देवलोक से |
| १९ ,, यशोधरजी | द्विपायण तापस का जीव | ,, देवलोक से |
| २० ,, विजयजी | कर्ण राजा का जीव | ,, देवलोक से |
| २१ ,, मल्य देवजी | मल्ल नारद का जीव | ,, देवलोक से |
| २२ ,, देवचन्द्रजी | अवड श्रावक का जीव | ,, देवलोक से |
| २३ ,, अनत वीर्यजी | अमर का जीव | ,, देवलोक से |
| २४ ,, भद्रकरणजी | शतकजी का जीव | सर्वार्थ सिद्धसे ॥२४॥ |

## अथ वर्तमान काल की चोवीसी के नाम

| नाम | नगरी | पिता | माता | वर्ण | लक्षण |
|---|---|---|---|---|---|
| १ श्री ऋषभदेव स्वामी | वनीता | नाभि राजा | मरुदेवी | सुवर्ण | वृषभ |
| २ ,, आजीतनाथ स्वामी | अयोध्या | जीतशत्रु | विजया | सुवर्ण | हत्ती |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| ३ „ सम्भवनाथ स्वामी | सावत्थी | जीतार्थ | सन्यादेवी | सुवर्ण | अश्व |
| ४ „ अभिनंदन स्वामी | वनीता | संवरराजा | सिद्धार्थ | सुवर्ण | बंदर |
| ५ „ सुमति स्वामी | कुशलपुर | मेघरथ | सुमंगला | सुवर्ण | क्रौंचपक्षी |
| ६ „ पद्मप्रभु स्वामी | कोशंबी | धर राजा | सुसीमा | लाल | पद्मकमल |
| ७ „ सुपार्श्व नाथ स्वामी | वाराणसी | प्रातिष्ठ | पृथिवदेवी | सुवर्ण | साथिया |
| ८ „ चंद्रा प्रभु स्वामी | चंद्रपुरी | महासेन | लक्ष्मणा | श्वेत | चंद्रमा |
| ९ „ सुविधिनाथस्वामी | कोकंदी | सुग्रीव | रामा देवी | श्वेत | मगरमच्छ |
| १० „ शीतलनाथ स्वामी | भादिलपुर | द्दढरथ | नंदा देवी | सुवर्ण | श्रीवत्स |
| ११ „ श्रेयांस स्वामी | सिंहपुरी | विश्नुराजा | विश्नादेवी | लाल | गेंडा |
| १२ „ वासुपुज्य स्वामी | चंपापुरी | वसुपूज्य | जयादेवी | सुवर्ण | भैंस |
| १३ „ विमलनाथ स्वामी | कंपिलपुर | कृतवर्म | यामादेवी | सुवर्ण | शिकरा |
| १४ „ अनंतनाथ स्वामी | अयोध्या | सिहसेन | सुयसा | सुवर्ण | सूवर |
| १५ „ धर्मनाथ स्वामी | रत्नपुरी | भानुराजा | सुव्रतादेवी | सुवर्ण | वज्र |
| १६ „ शांतिनाथ स्वामी | हस्तिनागपुर | विश्वसेन | अचला | सुवर्ण | मृग |
| १७ „ कुथुनाथ स्वामी | गजपुर | सुरराजा | श्रीदेवी | सुवर्ण | |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| १८ श्री अर्हनाथ स्वामी | हस्तिनागपुर | कुंभराजा | प्रभावति | सुवर्ण | नदावर्त स |
| १९ श्री मल्लिनाथ स्वामी | मिथिला | कुंभराजा | प्रभावति | नीलवर्ण | कलश |
| २० श्री मुनिसुव्रत स्वामी | राजगिरी | सुमित्र | पद्मावति | श्यामवर्ण | कूर्म (कछुआ |
| २१ श्री नेमिनाथ स्वामी | मथुरा | विजयराजा | विपुला | सुवर्ण | नीलोत्पलक |
| २२ श्री रिष्टनेमिनाथ स्वामी | सोरीपुर | समुद्रविग | सिवादेवी | आस्मानी | शख |
| २३ श्री पार्श्वनाथ स्वामी | वाराणसी | अश्वसेन | वामादेवी | नीलवर्ण | सर्प |
| २४ श्री महावीर स्वामी | क्षत्रिय कुंड | सिद्धार्थ | त्रिशला | सुवर्ण | सिंह |

॥ अथ पंचमहा विदेह क्षेत्र के २० विहरमानों के नाम ॥

| नं० | तीर्थकरा के नाम | पिताका नाम | माता का नाम | स्त्रीका नाम | लक्षण |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | श्री सिमधर स्वामी | श्रेयांशराजा | सत्य की राणी | सत्वमणा | वृषभ |
| २ | युगमधर स्वामी | सुदृढराजा | सुताग राणी | प्रियगमा | छाग |
| ३ | बाहु स्वामी | सुग्रीवराजा | विजया देवी | मोहना | मृग |
| ४ | सुबाहु स्वामी | निसढराजा | सुनंदा राणी | किंपुरिसा | मर्कट |
| ५ | सुजात स्वामी | देवसेन स्वामी | देवसेना राणी | जयसेना राणी | सर्य |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| ६ | ,, स्वयंप्रभु स्वामी | मित्रभुवन राजा | सुमंगला राणी | वीरसेना | चंद्र |
| ७ | ,, ऋषभानंद स्वामी | कीर्ति राजा | वीरसेना राणी | जयावती | सिंह |
| ८ | ,, अनंतवीर्य स्वामी | मेघ राजा | मंगलाराणी | जयावती | छाग |
| ९ | ,, सूरप्रभव स्वामी | विजया राजा | विजया देवी | नंदसेना | चंद्र |
| १० | ,, विशाल स्वामी | नाग राजा | भद्रा राणी | विमला | सूर्य |
| ११ | ,, वज्रधर स्वामी | पद्मरथ राजा | सरस्वती | विजया | शंख |
| १२ | ,, चंद्रानंद स्वामी | वाल्मिक राजा | पद्मावति | लीलावती | वृषभ |
| १३ | .. चद्रवाहु स्वामी | देवकर्ण राजा | यशोवेणा | सुगंधा | पद्मकमल |
| १४ | ,, भुजंङ्ग स्वामी | महावल राजा | महीमावती | गंधसेना | पद्मकमल |
| १५ | ,, ईश्वर स्वामी | कुलसेन राजा | यशोमती | भद्रावती | चंद्र |
| १६ | ,, नेमप्रभु स्वामी | वीरसेना राजा | सेनादेवी | मोहना | सूर्य |
| १७ | ,, वीरसेन स्वामी | भूमिपाल राजा | भानुमती | राजसेन | वृषभ |
| १८ | ,, महभद्र स्वामी | देवदेश राजा | ऊंभा राणी | सूरीकंता | गज |
| १९ | ,, देवयश स्वामी | सर्वभुति राजा | गंगादेवी | पद्मावती | चंद्र |
| २० | ,, अजितवीर्य स्वामी | राजपाल राजा | कनकावती | रत्नमाला | स्वतिक |

## अथ भरत क्षेत्र की अतीत (गये) काल की चोड़सी के नाम

१ श्री केवल ज्ञानीजी
२ ,, निर्वाणीजी
३ ,, सागरजी
४ ,, महाशयजी
५ ,, विमल प्रभुजी
६ ,, सर्वानुभूतिजी
७ ,, सिरिधरजी
८ ,, दत्तजी
९ ,, दामोदरजी
१० ,, श्री सूर तेजजी
११ ,, स्वामी नाथजी
१२ ,, मुनिसुव्रतजी
१३ श्री सुमतीजिनजी
१४ ,, शिवगतिजी
१५ ,, अस्तांग जी
१६ ,, नमीश्वरजी
१७ ,, अनिल नाथजी
१८ ,, यशो धरजी
१९ ,, कृतार्थजी
२० ,, जिनेश्वरजी
२१ ,, शुद्ध मतीजी
२२ ,, शिवंकरजी
२३ ,, स्पदन नाथजी
२४ ,, श्री संप्रातजी ॥

## अथ १६ संतिया का नाम

१ श्री ब्राह्मीजी सती
२ ,, सुंदरजी सती
३ ,, कौशल्याजी सती
४ ,, सीताजी सती
५ ,, कुंतीजी सती
६ ,, द्रोपदीजी सती
७ ,, राज मतिजी सती
८ ,, चन्दनवालाजी सती
९ ,, सुभद्राजी सती
१० ,, चेलनाजी सती
११ ,, सीवाजीसती
१२ ,, पद्मावतीजी सती
१३ ,, मृगावतिजी सती
१४ ,, सुलसाजी सती
१५ ,, देवदंतीजी सती
१६ ,, प्रभावतीजी सती

॥ ॐ ॥

# * मंगलाचरण *

रागद्वेष विनिर्मुक्ताः सर्वभूताहितै रतः
दृढ बोधश्च धीरश्च, सगच्छेत् परमं पदं ॥ १ ॥

न. ॥ १ ॥ तर्ज छोटी बडी सयाए जाली का ॥

श्री रिखभ देव भगवान् करो तो मेरी पालना ॥ टेर ॥ मैं चाकर हुं तुम चरनन का हां० साहाय करो महाराज दुःखी का दुःख से टारना ॥ १ ॥ भव सागर में मोरी हो नैया, हां ॥ आन पडि मजधार जल्दी से संभालना ॥ २ ॥ सकट मोचन वध आपका, हां ॥ निराधार आधार, कर्म रिपु गालना ॥ ३ ॥ ॐ उषभ तूंही मम रक्षक, तूंहीं मेरे सीरताज, फंदे से निकालना ॥ ४ ॥ चौथमल यू मनन करीनें; हां ॥ अर्ज करे हरवार, जरा तो निहालना ॥ ५ ॥ इति ॥

न. ॥२॥ तर्ज पूर्ववत् ॥

हे यदुपति महाराज तोरन से तू मत जावना ॥ टेर ॥ बींद बनी जब आप पधारे, हां ॥ हो गज पर असवार, लागो तो तुम सुहावना ॥ १ ॥ पशुवन की तुम टेर सुनी ने, हां ॥ पलट गये उसवार, कोई तो समझावना ॥ २ ॥ छोटी मोटी सैया नेम को मनावना हां ॥ नेम गयो गिरनार, यही तो पछतावना ॥ ३ ॥ राजमती कहे सयम लूगा, हां ॥ छेड सभी परिवार, यही तो मेरी भावना ॥ ४ ॥ चौथमल कहे सयम लेके, हां ॥ किना आत्म कल्याण, मुक्ति में फिर जावना ॥ ५ ॥ सवत् उन्नीसो साल पिचासी हां ॥ रतनपुरी के मांय आनंद वर्तावना ॥ ६ ॥ इति ॥

नं० ॥ ३ ॥ तर्ज पूर्ववत् ॥

प्रभु शांतिजिनदजी ओ, शांते तो वर्तावना ॥ टेर ॥ विश्वेसन राजा के नंदन, हां ॥ हुवा अचला के कूंख, स्वार्थ सिद्ध से [illegible]

॥ १ ॥ जन्म लेते ही मृगी निवारी, हां ॥ घर घर मंगलाचार, सैया गावे वधावना ॥ २ ॥ पट खडकी विभूती त्यागी, हां ॥ लेकर संयमन भार, केवल का हुवा पावना ॥ ३ ॥ शांति नाम है परम जगत मे, हां ॥ सुख संपत दातार, विघन विरलावना ॥ ४ ॥ शांति जाप से जहर हो अमृत, हां ॥ निर्धन हो धनवान फलेगा सारी भावना ॥ ५ ॥ प्रातः उठी ॐ शांति जपते, हां ॥ रोग शोक मिट जाय, अक्षय सुख पावना ॥ ६ ॥ गुरु प्रसादे चौथमल कहै, हां ॥ मनका मनोर्थ पुर्ण दर्शन की मेरी चावना ॥ ७ ॥ इति ॥

न० ॥ ४ ॥ तर्ज पूर्ववत् ॥

ये चौवीसी जिनराज का नित्य गुण गावना ॥ टेर ॥ रिषभ अजित संभव अभिनंदन, हां ॥ सुमति पदम सुपार्श्व, चंदा प्रभुजी ध्यावना ॥ १ ॥ सुविधि शीतल श्रेयांश वासुपूज्य हां ॥ विमल अनंत धर्मनाथ शांति तो वर्तावना ॥ २ ॥ कुंथु अरे मल्लि मुनिसुव्रत जी हो ॥ नमी नेम पार्श्व नाथ, महावीर पाप हटावना ॥ ३ ॥ ग्यारे तो गणधर वीस विहरमान, हा ॥ सकल साधु अणगार, चरणा मे शिष नमावना ॥ ४ ॥ गुरु प्रसादे चौथमल कहै, हो ॥ जन्म मरण दुःख टाल, भव सिंधु से तीर जावना ॥ ५ ॥ इति ॥

॥ न. ॥ ५ ॥ तर्ज पूर्ववत् ॥

संयम धारी महाराज संयम में, चित्त लगावना ॥ टेर ॥ पगडीलें दुपट्टा कोट रूमाल में, हां ॥ ऐनक बूंट पटलून, मे नही लल. चावना ॥ १ ॥ ईत्तर फूलेल जूई मोगरा गुलावमें, हां खस खस हीना के मांय, नही तो लोभावना ॥ २ ॥ कंठी जनेव झोंला मोत्यों का देख हां ॥ पोंच जडाऊ की ओर, मन नही ललचावना ॥ ३ ॥ सोले शिणगार सजी तनु सुंदर, हां मत देखो नयन पसार, धर्म को वचावना ॥ ४ ॥ मखमल की गादी ने रेशम के तकिये, हां ॥ स्वपना के भी मुझार, करो तो मत चावना ॥ ५ ॥ चौथमल कहै संयम शुद्ध पालो, हां ॥ सफल करो अवतार, यही है मेरी भावना ॥ ६ ॥ इति ॥

न० ६ ॥ तर्ज पूर्ववत ॥

चैतन यह नरतन हरवार मुश्किल पावना ॥ टेर ॥ पुण्य योग से मिला ये अवसर, हां ॥ सोच समझ नादान, पापों से दिल हटावना ॥१॥ ये संसार मतलब का गरजी, हां ॥ पुरा है दगाबाज, झांसे में मत आवना ॥ २ ॥ कानो से सुण सार सूत्र का। हां, नयना, से निगाह लगाय, जीवो को बचावना ॥ ३ ॥ जीव्हा से रट नाम प्रभु का, हां ॥ तन से शील ये धर्म, पाली ने तीर जावना ॥ ४ ॥ हाथों से दे दान सुपात्र, हां ॥ धन से कर उपगार दुःखी का दुःख मिटावना ॥ ५ ॥ गुरु प्रसादे चौथमल कहे हां ॥ पावेगा केवल ज्ञान, राखो तो शुद्ध भावना ॥ ६ ॥ इति ॥

॥ न० ॥ ७ ॥ तर्ज पूर्ववत् ॥

हे प्रभु पार्श्व जिनंद भव सिंधु से तिरावना ॥ टेर ॥ काशी देश बनारशी २ हां ॥ भामी रानी के कुंख. जन्म हुवा पावना ॥ १ ॥ चौसट इंद्र मिल मेरुगिरी पें २ हां ॥ कियों मौच्छव धर प्रेम, गावत वधावना ॥ २ ॥ नीलवर्ण नव हस्थ है काया, एक सहस्र और आठ लक्षण सुहावना ॥ ३ ॥ मस्तक मुगट कानों जुग कुंडल, हृदय अमोलक हार, लटक लोभावना ॥ ४ ॥ जलतां नागन नाग बचाया, हां ॥ बालपणा के मांय, किया तो सुर सुहावना ॥ ५ ॥ इतना उपगार मुझ उपर किजे, २ दिजे मेरी आशा पूर, फले तो सारी कामना ॥ ६ ॥ गुरु प्रसादे चौथमल कहे, २ साल पिचासी के मांय, आनंद वर्तावना ॥ ७ ॥ इति॥

॥ न० ८ ॥ तर्ज मोवन गारो रे त्रशला को ॥

सदा शुभ कारी रे २ श्री शांति जाप जपो नर नारी रे ॥ टेर॥ विश्व सेन अचला के नंदन पूर्ण परउपगारी रे, मृगी मार निवार जगत की विपता तारी रे ॥ १ ॥ जन्म हुवो प्रभुजी को दुनिया पाई साता सारी रे, मंगल गावे मिली सुरंगना हर्ष अपारी रे ॥ २ ॥ अंतर जामी नामी तुमही केवल पद के धारी रे, तीन लोक में फेली शोर यह कीर्त थारी रे ॥ ३ ॥ शांति २ मुखसे जपता टले ताव

तेजारी रे, भय जावे सब भाग पुत्र लहे वन्ध्या, नारी रे ॥ ४ ॥ विष अमृत अहि पुष्प की माला होय अग्र को वारी रे, संकट मे कर साहाय टले भय सब उसवारी रे ॥ ५ ॥ ईम विध जाप जपे नित्य प्रभु को एकाग्रह चित धारी रे, दुःख दारिद्र दूर नशे मिले सपत सारी रे ॥ ६ ॥ संवत उन्नीसो अस्सी साल आये निमच सेकेकारी रे ॥ चौथमल कहे अब तो पुरो आशा मारी रे ॥ ७ ॥ इति ॥

॥ नं० ९ ॥ तर्ज हाके मतकर गर्भ दिवाना ॥

प्रभु प्रगटे अवतारी । भामा सुत पार्श्व आज जन्मे यश धारी रे ॥ टेर ॥ प्राणांत स्वर्ग से चव कर आया, दशमी दिन जन्मे जिन राया, पौष कृष्ण है सुख कारी रे ॥ १ ॥ दीशा कुवारी चल कर आई, प्रभु जन्म महिमा के ताई खडी चरणों मे सारी रे ॥ २ ॥ शक इंद्र आ कहे महतारी, धन २ रतन कुख की धारी, आये हम सेवा में धारी रे ॥ ३ ॥ मेरु गिरी प्रभु को नवरावे, इंद्राण्या मिल मंगल गावे कियो मोत्सव अति भारी रे ॥ ४ ॥ अश्वसेन घर बटे वधाई गावे गीत सुहागन आई, वर्त रहे मंगलाचारी रे ॥ ५ ॥ पार्श्व नाम को प्रतक्ष परचो । सर्व भाव धर ईनको अर्चो । मिले आ संपत सारी रे ॥ ६ ॥ गुरु प्रसादे चौथमल गावे, सेके काल पाली में आवे,साल ईक्यासी मंझारी रे ॥ ७ ॥ इति ॥

॥ न० १० ॥ तर्ज मेला मे बेठी राणी कमलावती ॥

सामल हो गोत्तम वीस बोला से तिर्थंकर हुवे ॥ टेर ॥ अरिहंत सिद्ध सूत्र सिद्धांत का गुणवंत गुरु चौथा जाण स्थेवर बहु सूत्री तपसी तणा, करे गुण ग्राम बखाण ॥ १ ॥ वार २ उपयोग दे ग्यान में, शुद्ध समगत लेवे पाल, विनय करे जो गुरु देव को, आवश्यक करे दोई काल ॥ २ ॥ व्रत पछखाण पाले निर्मला, प्रमाद टाली ध्यावे शुद्ध ध्यान, तपस्या जो करे बारे प्रकार की, देवे अभय सुपात्र दान ॥ ३ ॥ व्यावच्च करे घणा कुल संघकी, सर्व जीवो ने सुख उपजाय, अपूर्व ग्यान नित्य पढतो थको, सूत्र की भक्ति करे चित्त लाय ॥ ४ ॥ जिन मार्ग ने जारे दिपावता, बांधे तिर्थंकर जीव गोत्र, चारो ही संघ

में होय सिरोमणी, तीनों ही लोग में करे उद्योत ॥ ५ ॥ संवत उन्नीसो तीरीयासी साल में, आया नाथद्धवारे सेके काल, गुरू प्रसादे चौथमल कहे, लागो है नयो साल ॥ ६ ॥ इति ॥

॥ नं० ॥ ११ ॥ तर्ज पूर्व वत ॥

सामल हो श्रावग तन्न मनोर्थ शुद्ध मन चिंरावो ॥ टेर ॥ आरंभ परिग्रह से कब निव्रतूं, दुर्गति को यों दातार, विषय कषाय को यों मूल है, भमावे अनंत संसार ॥ १ ॥ अतरण अशरण अनित्य अश्वासतो, निग्रंथा का निंदक स्थान, जीण दिन ईणाने में त्यागन करू, सो दिन मारो परम कल्याण ॥ २ ॥ द्रव्य भावे कब में मुंडन होई, दश वीधि यति धर्म ने धार, तप जप संयम मार्ग आदरी, करू अप्रतिवंध विहार ॥ ३ ॥ अग्या परमान वीतराग की, चालु यथार्थ धर्म ध्यान, जिस दिन निग्रंथ पथ में विचरू, वो दिन मेरा है परम कल्याण ॥ ४ ॥ कव सव पाप, स्थान छोडने, आलोय निंदी जीव खमाय, जणी शरीर ने पाल्यों प्रेमसे, उण से ममत्व मिटाय ॥ ५ ॥ चारों ही अहार को त्यागन करी, मृत्यु पंडित प्रधान, चारों ही शरणा में धारण करू, वह दिन है पर्म कल्याण ॥ ६ ॥ धार कंग्या में प्रसिद्ध नागदो दो, आया पिचासी के साल, गुरु प्रसादे चौथमल कहे। वह दिन है पर्म कल्याण ॥ ७ ॥ इति ॥

॥ नं० १२ ॥ तर्ज जमाना रग बदलता है ॥

क्यों भूला संसार यार स्वप्ना की माया है ॥ टेर ॥ स्वप्ना में राजा बना सिर पर छत्र धराय, लाखों फौंजा लार है बेठा गज पे जाय, खूषी का पार न पाया है ॥ १ ॥ स्वप्ना में शादी करी निरखी सुंदर नार, सोया पलंग बिछाय के गले गुलाब का हार, पान मुख बीच दबाया है ॥ २ ॥ वंझा ने पुत्र जना स्वप्ना के भी मंझार, नार्या गावे गित मिली, वाजा वज रहे द्वार, आंगी टोपी केई लाया है ॥ ३ ॥ दिन घना स्वप्ना विषे क्रोडि धज्ज साहुकार, लाखों की हुंडीलिखे मोटार वग्गी तैयार, नाम मुल्कों में कमाया है ॥ ४ ॥ चारो की निंद्रा खुली मन ही मन पछताय, गुरु प्रसादे चौथमल कहे देखो ध्यान

लगाय ॥ मूर्ख तूं क्यो ललचाया है ॥ ५ ॥ इति ॥

॥ नं० ॥ १३ तर्ज पूर्व वत ॥

मनुष्य पशुसे श्रेष्ठ धर्मसेही बतलाया है ॥ टेर ॥ अहार निंद्रा भय भोग में दो एक समान, है अधिकता मनुष्य मे एक धर्म पहिचान, इसी से बडा कहलाया है ॥ १ ॥ पशु सदा खाता रहै नहीं भक्षाभक्ष विचार मनुष्य देखे मुख अभक्ष आहार का तुरंग करे परिहार, त्याग करके छिटकाया है ॥२॥ पशु के निंद लेने से मित्रों किंचित्त नही परमान, मनुष्य निंद को छोड के धरे प्रभु का ध्यान, जान झूटी मोह माया है ॥ ३ ॥ पशु के भय बना रहै रखे हरे कोई प्राण, ईज्जत और परलोक का न रखते ओशान, पाप से दिल को मुडाया है ॥ ४ ॥ नहीं भान मां बेन का सेवे पशु व्याभिचार, मनुज रहै मर्याद से त्याग करे परनार, धार के शील सवाया है ॥ ५ ॥ असर फुल मखलुकात है ईसी लिये ईन्सान श्रवण मनन निधी आसन द्रढ प्रतिज्ञावान, ज्ञान से अज्ञान हटाया है ॥ ६ ॥ धर्म हीण जो जगत में पशु से मनुष्य खराब, गुरु प्रसादे चौथमल कहै समझो जरा जनाब, मिली मुश्किल नर काया है ॥७॥ इति ॥

॥ न० ॥ १४ ॥ तर्ज महावीर से ध्यान लगाया करो ॥

गुरु तीरने का मार्ग बताया हमें । मिलती मोक्ष दयासे जिताया हमे ॥ टेर ॥ दया ही संसार में भव सिंधु तारन हार है, पापियो का शिघ्र ही करती ये बेडा पार है, कुपंथ में जाता बचाया हमें, ॥ १ ॥ पाप हजारो हो चुके श्रेणिक नामा भूप से, जब दया धारन करी वह बच गया भव कूप से, उनका देकर के न्याय सुनाया हमे ॥ २ ॥ राजा मेघरथ ने बचाई फाकते जान है । उसी दया के योग्य से हुवे शांति नाथ भगवान है, उन्हें शांति का पाठ पढाया हमे ॥ शख्त दिल को जो बनाके पाप करने लापता, आकबत्त के बीचमें होगा सजा वहां आफता, नही फर्क इसी मे बताया हमे ॥ ३ ॥ प्रभु नाम का आधार है भव सिंधु रुपी पूरमें, साल पीचासी पोष का [illegible] चौथमल केसुरमें, पालो दया सखून यह सिखाया हमे॥५॥इति॥

॥ न० ॥ १५ ॥ तर्ज पति से कपट करे नारीरे ॥

पजुसन पर्व आज आया के सज्जनों पर्व आज आया के मित्रों पर्व आज आय, सर्व जीवो की करो दया ये संदेशा लाया ॥ टेर ॥ आठो दिन प्रेम धारी ने बाया और भाया के सज्जनों खुब करो धर्म ध्यान खास सत गुरुने फरमाया ॥ १ ॥ त्योहार ये ही है शीरोमण जगत् में तजदीजे प्रमाद, देव गुरु और धर्म अराधो अनुभवरस आस्वाद ॥ २ ॥ ज्ञान दर्शन चारित्र पोखवा पोषा करे जरुर । पट् आवश्यक समर समायक करे पाप हुवे दूर ॥ ३ ॥ रात्री भोजन और नशा सब छोड व्योपार वणज हरीलीलोती मिथ्या त्यागी शील व्रत लो धार ॥४॥ उत्तम करनी कीजो पुण्य से मनुष्य जन्म पाया, वेला तेला करो पचोला और पच्छको अठाया ॥ ५ ॥ रतलाम शहर में पूज्य समीपे चौमासा ठाया, साल पिचासी सभा बीचमें चौथमल गाया ॥ ६ ॥ इति ॥

॥ न० ॥ १६ तर्ज मोहनगारोरे

दया नहीं लावे रे, पापी नित्य उठ के पाप कमावेरे ॥ टेर ॥ तृण भक्षीपे खड्ग चलाके बाहदरी बतलावेरे, बराबरी अडेजादि मालूम होजावेरे ॥ १ ॥ निरपराधी पशु विचारे कहां पुकारू जावेरे, उन अनाथ पर छल से ताक बंदूक चलावेरे ॥ २ ॥ थर २ कपे दीन विचारे कहां पुकारू जावेरे, पत्थर जैसा करके हृदय उन्हे मार गिरावेरे ॥ ३ ॥ माद् मरे पे बच्चे उनके तडफ २ मरजावेरे, इसी पापसें श्रेणिक राजा नर्क सिधावेरे, ॥४॥ जोवे वाट यमराज वहां पे कदी पामणों आवेरे, पापी जीवको पापका बदला दे भुगतावेरे ॥ ५ ॥ आठ तरह के घातिक प्रगट मद्रीपी जितलावेरे, पीछा बदला लेव भागवतभी दर्शावेरे ॥ ६ ॥ गुरु प्रसादे चौथमल तो साफ २ सुणा-वेरे ॥ विना दया नहीं तिरे चाहे तीर्थ कर आवेरे ॥ ७ ॥ इति ॥

न० १७ ॥ तर्ज पूर्ववत् ॥

राजन मानरे मान २ अहो छत्रधारी मुनि समझावेरे ॥ टेर ॥ पञ्चाल देश कंपिल पूर को यो संयति भूप कहावेरे, निष्कटक निज

करके देश आणा वर्तावेरे ॥ १ ॥ एक दिवस कोशांवी वनले चतुरंग सैना आवेरे, मारा हिरण के तीर, तीर खा मृग भग जावेरे ॥ २ ॥ वनके वीच दाख मंडप जा मुनि ध्यानारूढ पावेरे, वह मृग आ तज प्राण सामने मुनि के गिरजावेरे ॥ ३ ॥ भूप तुरंत वहां देख मुनि ध्यानारूढ पावेरे, मुनिका पाला जान मृग राजा घवरावेरे ॥ ४ ॥ शिघ्र उतर घोडे से राजा मुनिको अपराध खमावेरे, रसना के वश कियो अकाज माफी वकसावेरे ॥ ५ ॥ ध्यान खोल मुनि ग्रध भाली राजा को फरमावेरे, मैने दिया अभय दान तुझे मतना डरलावेरे ॥ ३ ॥ मुझे देख तूं डरा तूझे देखी वनचर कंपावेरे, दे जीवो को अभय दान परभव सुख पावेरे ॥ ७ ॥ तृण भक्षी मास्किन दीनको क्यों तूं भूप सतावेरे, करे कर्म वही भरे नही आडो कोई आवेरे ॥८॥ रूप योवन बीझूको भलको देखत ही पलटावेरे, स्वार्थी यो संसार साथ परभव नही पावेरे ॥ ९ ॥ सुण उपदेश मुनि को राजा, वैराग्य वीच मे छावेरे, राज तखत को छोड संयम ले तपस्या वढावेरे ॥१०॥ कर २ करणी केवल पदले संयति मोक्ष सिधावेरे, गुरु प्रसादे चौथ-मल गुणी का गुण गावेरे ॥ ११ ॥ पन्द्रे ठाणा साल वीयासी उदियापुर में आवेरे दिल्ली दरवाजे धान मंडी मे ज्ञान सुनावेरे ॥१२॥ इति ॥

॥ नं० ॥ १८ ॥ तर्ज मारो मन पियर जावामें ॥

गणो मजो प्रभु स्मरण में ॥ टेर ॥ आठों पेहर धंदा मे फसीयो, विषय भोग को वनारयो रशीयों, लाग रयो तुं वडपन में ॥ १ ॥ न्हाय धोय पोषाक सजावे, ईत्तर लगा वागामे जावे देखे मुख तूं दर्पन में ॥ २ ॥ लाखो रुपे का माल कमाया, दया दान में नहीं लगाया, नाम लिखायो करपन में ॥ ३ ॥ घरकी तजके उत्तम नारी अपयश ले ताके परनारी, देखो रावण नरकन में ॥ ४ ॥ दुर्लभ पा नर की जिंदगानी, तरना हो भवसागर प्राणी, लगा ध्यान गुरु चरनन में ॥ ५ ॥ वीयासी साल सैलाने आया चोथमल उपदेश सुनाया, क्या करेगा फिर गडवन मे ॥ ३ ॥ इति ॥

॥ न० ॥ १९ तर्ज ॥ सीता है सत्यवाति नार सदा गुण ॥

श्री श्री महावीर गुण धीर कठिन अभि ग्रह कियो जी, तारी चदन वाला सती साझ तुमने दियोजी ॥ टेर ॥ तपस्या करके श्री महावीर, जावे घर २ धरके धीर, सब जन कहै धन्य तकदीर, जिस घर मिले बोल तेहरे प्रभु प्रण ऐसो कियोजी ॥ १ ॥ खरीदी नृप सुता हो खास, कारागार में बंद निवास, पग में वेडी होवे तास, हथकडी हाथ बीच में होय शीश मुंडन कियोजी ॥ २ ॥ चढाई लॉग लेंघा की होय, तप तेला का धरिया सोय ॥ बाकलासूप । खुणा में जोय, करत वैठी डेहली पे एकपग बाहर एक भीतर कियोजी॥३॥आंसु पात करत हो नैना, तो मुझे कल्पे अन्न जल लेना, वरना षट्मासी तप करना, ऐसा लिना प्रभु प्रण धार सुनी हुलसे हियोजी ॥ ४ ॥ जहाज चंदन वाला घर आई. जिनवर देख अति हर्षाई, भाग्य धन इस विरीया के माई दिये दर्शन प्रभु कर के मेहर मन प्रसन्न भयोजी ॥ ५ ॥ देखा अवधि-ज्ञान लगाई, नीर नहीं देखा नयन के माही, फिर गये प्रभुजी सती पछताई आयो तुरत नयन में नीर मेघ सम वेहर्योजी ॥ ६ ॥ पारणो कियो सती के हाथ, तब रत्नों की हुई वर्षात, दुंदभी देव कियो सुर-नाद, सब जन बोले जय २ कार अति आनंद भयोजी ॥७॥ मे तो रहके अकन कुवारी, लूंगी संयम व्रत को धारी, प्रभु जबहो केवल अधिकारी सती चंदन वाला उसवार प्रण ऐसो कियोजी ॥ ८ ॥ ठाडे रजू वाला तट आन, सुमेरु सम धर्यों प्रभु ध्यान, उपनों निर्मल केवल नाणा, सती लीनो है संयम भार वीर खुदनें दियोजी ॥ ९ ॥ बडी २ केई भूपकी नार, आर्जका हुई छत्तीस हजार, समंदम उपसम गुण को धार ॥ तजके राज्य महल प्रभु वाणि को अमृत पियोजी ॥ १० ॥ संवत उन्नी से छीयासीसाल, आये धुलिया सेकेकाल, मम गुरु हिरालाल दयाल, चौथमल कहै मनुष्य का जन्म तुम्हे दुर्लभ मिल्यो जी ॥ ११ ॥ इति ॥

॥ न० ॥ २० ॥ तर्ज महावीर का फरमान है ॥

साथ में आतां नहीं धन पूछ लें चाहे जिस्से, मूल अनर्थका

कहा श्रीवीर शास्त्र मे इसे ॥ टेर ॥ इसके लिये करते जुलम नही देखते पुण्य पापको, मारदेता जान से हो अंध नही गिनते किसे ॥१॥ बोलते है झूट इस के वास्ते चोरी करे, जाकर गिरे वह जेल मे फिर बैठा वहां चक्की पिसे ॥ २ ॥ गैर औरत से करे मोहवत बीगाडे जन्म को, देखते नही लाभ हानि गुप्त से सहते विपे ॥ ३ ॥ कर २ इकट्ठा जर मरे देवें नहीं शुभ काम मे, परलोक मे वह नर वहां फिर हस्त दोंनों के घीसें ॥ ४ ॥ भूल रही दुनिया इसी मे रात दिन फिरते फिरे, चौथमल कहे मुनि वरो ने धूल समझा है इसे ॥ ५ ॥ ॥ इति

॥ ॐ ॥

## ॥ अष्टादश पाप निषेध गजलें ॥

न० २१ ॥ तर्ज या हसीना वश मदिना कर ॥

दिल सताना नही रवा यह खुदा का फरमान है। खास इबादत के लिये पैदा हुवा इन्सान है ॥ टेर ॥ दिल वडी है चीज जहां में खोल के देखो चश्म, दिल गया तो क्या रया मुर्दा वह स्मशान है ॥ १ ॥ जुलम जो करता उसे हाकिम भी यहां पे दे सजा, मुआफ हरगीज ना हूवे कानून के दरम्यान है ॥ २ ॥ जैसे अपनी जान को आराम तो प्यारा लगे, ऐसे गैरों के समक्ष तूं क्यों बना नादान है ॥ ३ ॥ नेकी का वदला नेक है यह कुरान में लिखा सफा, मत वदी पर कम कमर तूं क्यों हुवा बईमान है ॥ ४ ॥ वे गुफ्तगु दोजख मे गिरफ्तार तो होगा सही, गिनती वहां होती नही चाहे राजा या दिवान है ॥ ५ ॥ बैठकर तूं तख्यपर गरीवो की तेने नहीं सुनी, फरिस्ते वहां पीटने होता वडा हैरान है ॥ ६ ॥ गले कातिल के वहां फिरायगा लेके छुरा, इन्सान होके न गिना की यहभी कोई जान है ॥ ७ ॥ रहम को लाके जरा तुम सक्त दिलको छोडदो, चौथमल कहे हो भला जो इस तरफ कुछ ध्यानहै ॥ ८ ॥ इति ॥

॥ न० ॥ २२ ॥ तर्ज पूर्ववत ॥

सोच नर इस झूट से आराम तूं नही पायगा। हर जगे दुनि-

यामें नर परतीत ही उठ जायगा । ॥ टेर ॥ सांचाविगर जो कहे ईश्वर की खा करके कसम, लोग गप्पी जानके ईमान कोयन जायगा ॥ १ ॥ क्रोध भय और हांस चौथा लोभ मे हो अंध नर, वोलते हैं झूठ उनके हाथ में क्या आयगा ॥२॥ झूठ पोसीधा रहै कहां तक जरा तुम सोचलो, सत्यता के सामने शर्मींदगी उठायगा ॥ ३ ॥ झूठे वोल शक्स की दोजख में कतरेगें जवां वोलके जादे वदल उनका भी वहां फल पायगा ॥ ४ ॥ वोलता है झूठ जो तूं जिस लिये ऐ वेहया, वह सदा रहता नहीं देखते वीरलायगा ॥ ५ ॥ गुरू के प्रसाद कहे चौथमल सुनले जरा, धारले तूं सत्य को आवागमन मिटजायगा ॥ ६ ॥ इति

॥ न. २३ ॥ तर्ज पूर्ववत् ॥

इज्जत तेरी वढजायगी तूं चोरी करना छोडदे ॥ मानले नशीहत मेरी तूं चोरी करना छोडदे ॥ टेर ॥ माल देखी गेरगा दिल चोर का आशक हुवे, साफ नियत रहती नही तूं चोरी करना छोडदे ॥ १ ॥ निगाह उसकी चोतर्फ रहती है मानिंद चीलके। प्रतित कोइ नहीं गीने तूं चोरी करना छाडदे ॥ २ ॥ पुलिस से छिपता रहे एक दीन तो पकडा जायगा । वेतसे मारे तुझे तूं चोरी करना छोडदे ॥ ३ ॥ नापनेमें तोलने में चोरी महसुल की करे रिश-वत भी खाना है यहां, तूं चोरी करना छोडदे ॥ ४ ॥ हराम पैसोसे कभी, आरामतो मिलता नही दिन दुनिया में मना, तूं चोरी करना छोडदे ॥ ५ ॥ नुकसानगर किस के करे तो आह लगती है जवरा न्यायमें मिल जायगा तूं चोरी करना छाडदे ॥ ६ ॥ सवर कर पर-मालमें एक वात पर कयाम रहे । चौथमल कहता तुझे । तू चोरी करना छोडदे ॥ ७ ॥ इति ॥

॥ न० २४ ॥ तर्ज पूर्ववत् ॥

लाखो कामी पीट चुके परनार के परसंगसे मुनिराज कहै मत रचों परनार के परसंगसे ॥ टेर ॥ दिपक की लोंह उपरे पटे पतंग

मरता सही, ऐसे कामी कष्ट मरे परनार के परसंग से ॥ १ ॥ परनार का जो हुस्न है मानो अग्नि कैसे कुडहे, तन मन सबको होमते परनार के परसंगसे ॥ २ ॥ झूटे निवाले पर लुभाना इंसान को लाजिम नही सुजाक गर्मिमें सडे परनार के परसंग से ॥३॥ चारसौ सतागुवा कानून में लिखा दफा, सजा हाकिम से मिल परनार के परसंग से ॥ ४ ॥ जैन सूत्रो मे मना मनुस्मृति देखलो, कुरान बाइबल मे लिखा परनार के परसंग से ॥ ५ ॥ रावण कीचक मारेगए द्रोपदी सीयाके वास्ते, मणीरथ मर नर्क गया परनार के परसंगसे ॥ ६ ॥ जहर बुझी तलवार से अवन मुल्जिम बदकार ने, हजरत अली पर बाहर किया परनार के परसंग से ॥७॥ कुत्ते को कुत्ता काटता कत्ल नर नर को करे पलमे मोहबत टूटती परनार के परसंग से ॥ ८ ॥ किसलिए पैदा हुवा अय बेहया कुछसोच तूं, कहे चौथमल अब सब्र कर परनार के परसंगसे ॥ ९ ॥ इति

॥ नं. ॥ २४ ॥ तर्ज पूर्ववत् ॥

क्यो पाप का भागी बने तूं ऐ सनम धनके लिये ॥ जुलम करता गैर पे तूं ऐ सनम् धनके लिये ॥ टेर ॥ ऐसी तमन्ना तेरी बडी हक हलाल गिनता नही, छोडके अजीज को परदेश जा धनके लिये ॥ १ ॥ ख्वाब अंदर भी कभी जीसको सुना देखा नहीं, उनकी गुलामी तूं करे ऐ सनम धनके लिये ॥२॥ फकीर साधु पास जा खीदमत करे कर जोडके, बुटी को फिरे ढुंढता तूं अय सनम् धनके लिये ॥ ३॥इस के लिये भाई बंधुओंसे मुकदमा बाजी करे, कोरटों के बीचमें तूं घुमता धन के लिये ॥४॥ इसके लिये कर खून चोरी फेर जावे जेलमे, झुठी गवाह देता वीरानी ऐ सनम धनके लिये ॥५॥ तकलीफ क्या कमती उठाई जीनरखी जीनपालने, सेठ सागर प्राण खोया समुद्र में धनके लिये ॥६॥ फीसाद की यह जड बताई माल और औलादये कुरान के अंदर लिखा है देखले धनके लिये ॥७॥ भगवान श्री महावीर ने मूल अनर्थ का कहा, पुरान में भी क्या लिखा, है फेर इस धनके

लिये ॥८॥ गुरु प्रसाद से कहे चोथमल ऐसा जिकर, संतोष को तो धारले प्यारे मतमरे धनके लिये ॥९॥ इति ॥

॥ नं० ॥ २६ ॥ तर्ज पूर्ववत् ॥

आदत तेरी गई विगड इस क्रोधके प्रताप से, अजीजों को वुरा लगे इस क्रोध के प्रताप से ॥ टेर ॥ दुश्मन से वढकर है यही मोयत तुडावे मिनिट में, सर्प मुआफिक सव डरे इस क्रोध के प्रताप से ॥१॥ सलवट पडे मुंह पे तुर्त कंपे मानिंद जिंदके, चश्म भी कैसे वने इस क्रोधके प्रताप से ॥२॥ जहर या फांसी को खा पानी में पड केई मरगए, वतन कर गए तर्क केई क्रोधके प्रतापसे ॥३॥ वाल वच्चों को भी माता क्रोध के वश फेंकदे ॥ कुछ सुझता उसे नहीं इस क्रोध के प्रताप से ॥४॥ चंद्र रूद्र आचार्य की मिसाल पर करियो निगाह, सर्प चंड कोसिया हुवा इस क्रोध के प्रताप से ॥५॥ दिल भी कावू ना रहे नुकशान कर रोता वही, धर्म कर्म भी ना गीने इस क्रोध के प्रताप से ॥६॥ खुदजले परको जलावे विवेककी हानि करे सूख जावे खून उसका क्रोध के प्रताप से ॥७॥ जन के हसना वुरा चिरागको जैसे हवा, ज्यों इन्सान हक में समझ इस क्रोध के प्रताप से ॥८॥ शैतान का फरजन्द है यह, और जाहीलों का दोस्त है। वदकार का चाचा लगे, इस क्रोध के प्रताप से ॥९॥ इवादत फाका कसी सव खाक में देवे मिला, दोजख का मुंह देखेगा, इस क्रोध के प्रताप से ॥१०॥ चण्डालसे वदतर यही गुस्सा वडा हराम है ॥ कहे चौथमल कव हो भला इस क्रोध के प्रताप से ॥११॥ इति

॥ नं० २७ ॥ तर्ज पूर्ववत् ॥

सदा यहां रहना नहीं तूं मान करना छोडदे। शहन शाहभा न रहै तू मान करना छोडदे ॥ टेर ॥ जैसे खिले है फूल गुलशन में अजीजों देखलो आखीर तो वह कुम्हलायगा तूं मान करना छोडदे ॥१॥ नूर से पूर थे लाखों उठाते हुक्म का, सो खाक में वह मिलगए तू मान करना छोडदे ॥२॥ परशु ने क्षत्री हना संभुम ने मारा उसे, शाभुम भी या ना रहा तू मान करना छोडदे ॥३॥ कंस जरा-

सिंध को श्री कृष्ण ने मारा सही, फिर जर्द न उन को हना न मान करना छोडदे ॥४॥ रावण से इंद्र दबा लक्ष्मण ने रावण को हना, न वह रहा न वह रहा तूं मान करना छोडदे ॥५॥ रब्बका हुक्म माना नही अजा जिल काफिर बनगया, शैतान सब उसको कहै तूं मान करना छोडदे ॥६॥ गुरु के प्रसाद से कहे चौथमल प्यारे सुनो, आजिजी सब मे बढा तू मान करना छोडदे ॥७॥ इति॥

॥ नं० ॥ २८ ॥ तर्ज पूर्व वत् ॥

जीना तुझे यहां चार दिन तूं दगा करना छोडदे, पाक रख दिल को सदा तूं दगा करना छोडदे ॥टेर॥ दगा कहो या कपट जाल फरेब या तिरखट कहो, चित्ता चार कबान वत् तू दगा करना छोडदे ॥१॥ चलते उठते देखने और बोलने हँसने दगा, तोलने और नापने में दगा करना छोडदे ॥२॥ माता कही बहन कही पर-नार को छलता फिरे क्यों जालकर जाहिल बने तूं दगा करना छोडदे ॥३॥ मर्द की औरत बने औरत का ना पुरुष हो, लख चौरासी यानी भूगते दगा करना छोडदे ॥४॥ दगा से आ पोतनाने कृष्ण को लिया गोदमे, नतीजा उसको मिला तूं दगा करना छोडदे ॥५॥ कौरवो ने पांडवों से दगा कर जूआ रमी, हार कौरवो की हुई तूं दगा करना छोडदे ॥६॥ कुरान पुरान मे है मना कानून मे लिखी सजा, महावीर का फरमान है तूं दगा करना छोडदे ॥७॥ शिकारी करके दगा जीवो की हिंसा वहकरे, मंजार और बुगलेकी तरह तूं दगा करना छोडदे ॥८॥ इज्जत मे आता फरक भरोसा कोइ न गीने, मित्रता भी टूट जाती तूं दगा करना छोडदे ॥९॥ क्या लाया क्या लेजायगा तूं गौरकर देख जरा, चोथमल कहै सरलहो तूं दगा करना छोडदे ॥१०॥ इति॥

॥ नं० ॥ २९ ॥ तर्ज पूर्ववत् ॥

सबर तो आती नही इस लोभ के प्रताप से, लाखों मनुष्य मारे गये इस क्रोध के प्रताप से ॥टेर॥ पाप का वालिद बडा जुलम का सरताज है। वकील दोजख का बने इस लोभके

प्रताप से ॥ १ ॥ अगर शहन शाह बने सर्व मुल्क तावे में रहे। तोभी ख्वाहिश ना मिटे इस लोभके प्रताप से ॥ २ ॥ जालमें पक्षी पडे और मछी कांटेसे मरे। चोर जावे जेलमें इस लोभके प्रताप से ॥ ३ ॥ ख्वाब में देखा न उसको रोगी क्यों न नीच हो, गुलामी उस की करे इस लोभके प्रताप से ॥ ४ ॥ काका भतीजा भाई वालिद या बेटा सज्जन, बीच कोर्ट के लडे इस लोभके प्रताप से ॥ ५ ॥ शंभूम चक्रवर्ति राजा सेठ सागर की सुनो, दरिया में दोनों मरे इस लोभ के प्रताप से ॥ ६ ॥ जहां के कुल मालका मालिक बने तो कुछ नहीं, प्यारी तज परदेश जा इस लोभ के प्रतापसे ॥ ७ ॥ बाल बच्चे बेचदे दुःख दुर्गुणों की खान है, सम्यक्त्व भी रहती नहीं इस लोभ के प्रतापसे ॥ ८ ॥ कहे चोथमल सतगुरु वचन संतोष इसकी है दवा। और नशिहत नहीं लगे इस लोभ के प्रताप से ॥ ९ ॥ इति ॥

॥ न० ॥ ३० ॥ तर्ज पूर्व वत् ॥

मान मन मेरा कहा तू राग करना छोडदे, आवा गमन का मूल है तू राग करना छोडदे ॥ टेर ॥ प्रेम प्रीति स्नेह मोहबत आशक भी इसका नाम है, कुछ सुजता इस में नहीं तू राग करना छोडदे ॥ १ ॥ लोहकी जजीर का बधन कोई नहीं चीज है, ऐसे बंधन प्रेमका तू राग करना छोडदे ॥ २ ॥ सुर असुर और नर पशु इस राग के फंदे फिरते राग फिरे बेभान हो तू राग करना छोडदे ॥ ३ ॥ धन कुटुम्ब योवन-जिस्म से स्नेह निश दिन कर रहा ख्वाब के मानिंद समझ तू राग करना छोडदे ॥ ४ ॥ जीते जीके नाते सभी ये प्राण प्यारी और अजीज, आखीर किनारा कर करे तू राग करना छोडदे ॥ ५ ॥ इंद्रियविषय मे मुग्ध हो गज मीन मधुर मृग पतंग, परवश न रखते प्राण को तू राग करना छोडदे ॥ ६ ॥ हिरण बने जडभरतजी भागवत का लेख है. सेठ एक कीडा बना तू राग करना छोडदे ॥ ७ ॥ पृथ्वीराज जब मस्त हुवा सयोगता के प्रेम में, गई बादशाही हाथ से तू राग करना छोडदे ॥ ८ ॥ वीर भाषे हत्म गोतम परमाद छिनमें परहरो, आन प्रगट ज्ञान केवल तू राग करना छोडदे ॥ ९ ॥ गुरु के प्रसाद मे कहे

चौथमल वीतराग हो कर्मदल हट जायगा तू राग करना छोडदे ॥१०॥ इति ॥

न० ३१ ॥ तर्ज पूर्ववत् ॥

चाहे अगर आराम तूं द्वेष करना छोडदे ॥ फायदा इस मे नहीं तूं द्वेष करना छोडदे ॥ टेर ॥ द्वेषी मनुष्य की देख सुरत खून वर्षे नेन मे, नशीहत असर करती नहीं तू द्वेष करना छोडदे ॥१॥ वहुत अर्सेतक उसका पाक दिल होता नहीं, वने रहे वद ख्याल हरदम द्वेष करना छोडदे ॥२॥ पूछो हमे हम है वडे मत वात करना गैर की दूर्वल यश गैर का सुन द्वेष करना छोडदे ॥३॥ देख के घर द्वार के या सखी गुणवान को, क्यो जले ऐ वेहया तूं द्वेष करना छोडदे ॥४॥ हाकमी या अफसरी गर नौकरी किसकी लगे, सुन के वने नाराज क्यों तूं द्वेष करना छोडदे ॥५॥ देख गज सुखमाल को जब द्वेष सोमलने किया, दुर्गति उसकी हुई तूं द्वेष करना छोडदे ॥६॥ पांडवो से कौरवो ने कृष्ण से फिर कंसने, विरोध करके क्या किया तूं द्वेष करना छोडदे ॥७॥ माता पिता भाई भतिजा पास हो पक्षी पशु, तकलीफ क्यो देता उन्हें तूं द्वेष करना छोडदे ॥८॥ गुरू के प्रसाद से चौथमल कहता सुनले जरा, ग्यारवां यह पाप है तूं द्वेष करना छोडदे ॥९॥

न० ३२ ॥ तर्ज पूर्ववत् ॥

आकवत से डर जरा तूं क्लेश करना छोडदे, श्रीवीर का फरमान है तूं क्लेश करना छोडदे ॥ टेर ॥ जहां लडाई वहां खुदाई हो जुदाइ ईशसे, ईत्तफाक गोहर क्यों तेज तूं क्लेश करना छोडदे ॥१॥ ना बटे लड्डू लढाई बीच ये कहावत सही, वेजा कहो वेजा सुनो तूं क्लेश करना छोडदे ॥२॥ पूजा करे ले जुतियों से वलके ले हथियार कों, सजा आफता फिर वने तूं क्लेश करना छोडदे ॥३॥ सेंटर जेल के वीच तुम को याद रख रखवाउंगा, ऐव तक जाहिर करे तूं क्लेश करना छोडदे ॥४॥ रावण विभीषण से लढा पहुंचा विभीषण राम पें देखो नतिजा क्या मिला तूं क्लेश करना छोडदे ॥५॥ हार हाथी के

लिये वैढा से कोनक जा भीडा, हाथ कुछ आया नही तूं क्लेश करना छोडदे ॥६॥ केकई ने निज हाथ से बीज बोया फूटका, फिर भी भरत नाखुश हुवा तूं क्लेश करना छोडदे ॥७॥ हसेन और हुसैन से वैजा किया यजीद ने, हकमें उसके क्या हूवा तूं क्लेश करना छोडदे ॥८॥ गुरु के प्रसाद से कहै चौथमल सुन ले जरा, पाप द्वादशवां समझ तूं क्लेश करना छोडदे ॥९॥

न. ॥ ३३ ॥ तर्ज पूर्ववत् ।

इस तर्फ तू कर निगाह तौमत लगाना छोडदे ॥ तुफेल है ये तेरवां, तौमत लगाना छोडदे ॥टेर ॥ अफसोस है इस बात का, ना सुनी देखी कभी फौरन कहै तैंने किया, तौमत लगाना छोडदे ॥ १ ॥ तंग हालत देख किसकी, तूं बताता चोर है । बाजआ इस जुलम से, तौमत लगाना छोडदे ॥ २ ॥ मर्द औरत युवान देखी, तूं बतावे बदचलन । बुढिया को कहे ये डाकीनी, तौमत लगाना छोडदे ॥ ३ ॥ सच्चे को झूठा कहै ब्रह्मचारी को कहे, लंपटी, कानून में इसकी सजा, तौमत लगाना छोडदे ॥ ४ ॥ अपने पर खुद जुलम दुनिया देखलो यह कर रही, मालिककी मरजी कहे तौमत लगाना छोडदे ॥ ५ ॥ जो कलंक दे गैर के शिर आवे उसीपे लौट कर, जैनागम ये कह रहे तौमत लगाना छोडदे ॥६॥ गीता पुरान कुरान अंजिल देखले सब में मना, इसलिये तूं बाज आ तौमत लगाना छोडदे ॥ ७ ॥ सती सुभद्रा आंजिनी पर सासुनें दिना कलंक, देवोंनें आ संकट हरा तौमत लगाना छोडदे ॥ ८ ॥ गुरु के प्रसादसे कहे चौथमल सुनले जरा मानले नशीहत मेरी तौमत लगाना छोडदे ॥ ९ ॥

॥ न० ३४ तर्ज पूर्ववत् ॥

साफ हम कहते तुझे चुगली का खाना छोडदे ॥ चतुर्दशवां पाप है चुगली का खाना छोडदे ॥ टेर ॥ चुगलखोर खिताव तूंझको नशीवर होना सही, ऐसा समझ तूं बाज आ चुगली का खाना छोडदे ॥ १ ॥ इसकी उसके सामने और उसकी इसके सामनें, क्यों भीडाना है उसे चुगली का खाना छोडदे ॥ २ ॥ जिस

चुगली खाता है इन्सान गर वह जानले, बन जायगा दुशमन तेरा चुगली का खाना छोडदे ॥ ३ ॥ इसके जरिये हो लढाई कैद मे भी जा फसे जहर खा कई मरगए चुगली का खाना छोडदे ॥ ४ ॥ शोका भिडाई राम ने वनवास सीता को दिया, आखिर तो सत्य प्रगट हुवा चुगली का खाना छोडदे ॥ ५ ॥ गुरू के प्रसाद से कहे चौथ-मल सुनले जरा, आकवत का खोफ ला चुगली का खाना छोडदे ॥ ६ ॥

॥ न० ३५ तर्ज पूर्ववत् ॥

आबरू वढजायगी निंदा पराई छोडदे । मानले कहना मेरा निंदा पराई छोडदे ॥ टेर ॥ तेरे सर पर क्यों धरे तूं खाक लेकर ओर की दानीसमंद होवे अगर निंदा पराई छोडदे ॥ १ ॥ गुलाब के गर शूल हो माली के मतलव के गर शूल हो मालीके मतलब फूल से, धारले गुण इस तरह निंदा पराई छोडदे ॥ २ ॥ खुब सूरती कव्वा न देखे, चींटी न देखे महलको, जरोख जैसे मत बने निंदा पराई छोडदे ॥ ३ ॥ सुन भीली चाहे देखली, गर पुछली कोई सख्स से झूट हो चाहे सच्च हो, निंदा पराई छोडदे ॥ ४ ॥ पिठी मेस इसको कहा भगवान श्री महावीर ने मिसाल शुकर की समझ, निंदा पराई छोडदे ॥ ५ ॥ गिब्बत करे नर गेर की, वो भाई का खाता है गोस्त कुरान में लिखा सफा, निंदा पराई छोडदे ॥ ६ ॥ गुरु के प्रसाद से कहै चौथमल सुनले जरा, है चार दिनकी जिंदगी निंदा पराई छोडदे ॥ ७ ॥ इति ॥

न० ३६ ॥ तर्ज पूर्ववत् ॥

वीर ने फरमा दिया है; पाप यही सोलहमा, अखत्यार हरगीज मतकरो तुम पाप यही सोलहमा ॥ टेर ॥ सत्संगत तो खारी लगे कुसंग मे रहे रात दिन, जुवा बाजी वीचराजी, है पाप येही सोलहमा ॥ १ ॥ दया दान सत्य शील की नशीहत करे गर जो तुम्हे बिलकुल पसंद आती नहीं, है पाप येही सौलह-मा ॥ २ ॥ गांजा चढस चेंडू तंबाखू बीडी सीगरेट भंगको, पीपी

मगन रहता सदा, है पाप यही सौलहमा ॥ ३ ॥ ज्ञान ध्यान ईश्वर भजन में नाराज तू रहता सदा, गोठ नाटक में मगन, है पाप यही सोलहमा ॥ ४ ॥ ऐस में मानी रती अरति वेदि धर्म में, पुंडरिक ने खोया जन्म, है पाप यही सोलहमा ॥ ५ ॥ अर्जुन मालाकार ने महावीर की वानी सुनी, चारित्र ले त्यागन किया, है पाप यही सोलहमा ॥ ६ ॥ गुरु के प्रसाद से कहै चौथमल सुनले जरा, चाहे भला तो मेट जल्दी, है पाप येही सौलमा ॥ ७ ॥ इति ॥

न० ३७ ॥ तर्ज पूर्ववत् ॥

फायदा इसमें नहीं क्यों, झूठ बोले जाल से । इसका नतिजा है बुरा, क्यों झूठ बोले जाल से ॥ टेर ॥ दगा बाजी द्रोह मिलकर पाप सत्तरवां बना, जाईज नहीं है अय सनम, क्यों झूठ बोले जाल से ॥ १ ॥ अच्छी बुरी दोनों मिला, अच्छी बता के बेच दे, इस तरह से वस्त दे क्यों झूठ बोले जाल से ॥ २ ॥ भेद लेने गैर का, बाते बनाते प्रेम से, अन जान हो कहे जानता क्यों झूठ बोले जाल से ॥ ३ ॥ भेप जथा दोनों क्यों बदले चाल भी देवे बदल, रुप को भी फेर दे क्यों झूट बोले जाल से ॥ ४ ॥ प्रदेशी नृप को राणी ने, दिया जहर भोजन में मिला, बोल कर मीठी जबा. क्यों झूठ बोले जाल से ॥ ५ ॥ गुरु के प्रसाद से कहे चौथमल सुनले जरा. सरलता से सत्य कहो. क्यों झूठ बोले जाल से ॥ ६ ॥

॥ न० ॥ ३८ ॥ तर्ज पूर्ववत् ॥

सर्व पापों बीच में मिथ्यात ही सरदार है, इस के तजे बिन भवोदधि से होने नहीं भवपार है ॥ टेर ॥ सत्य दया मय धर्म को. अधर्म पापी मानते । अधर्म को माने धर्म. सठ डूबते मझधार है ॥ १ ॥ जीव को जड मानते असत्य मुक्ति दान के निर्जीव में सजीव कहता सब हरबार है ॥ २ ॥ सम्यक्दर्शन ज्ञान क्रिया को कहे उन्मार्ग है. कुधर्मादि उन्मार्ग को बतलाते मुक्ति द्वार है ॥ ३ ॥ सु साधु को ढोंगी समझ करता कदर उनकी नहीं धन माल गुरु ग्रंथ

किया उनके नमे चरणार है ॥ ४ ॥ नाश करके कर्म को गये मोक्ष सो माने नहीं मानता मुक्ति उन्हीं की कर्म जिनके लार है ॥ ५ ॥ अवतो मिथ्या मत को प्राणी त्याग देणा सार है । समकित्व रत्न को धार फिरतो, छिनमे वेडापार है ॥ ६ ॥ साल चोरासी वीचमें नागोर मे आना हुवा, गुरु के प्रसाद से कहे चोथमल हितकार है ॥ ७ ॥

॥ नं० ॥ ३९ ॥ थियटर ॥

प्रथम अरिहंत जान, दुजेसिद्ध प्रधान, तीजे साधु गुणवान, चोथा धर्म उद्धार, ये चारों ही शरणा धारे हो तरणा मंगलिक उत्तम येहीसार चौथमलके आधार चारो शरण त्रीकाल सुख संपत दातार, येही सार सारसार ॥ ३ ॥

नं० ॥ ४० ॥ तर्ज, मथुरामे आकर जन्मलिया देखो ॥

गुरु चोथमलजी महाराजाको तुम वंदोस वही नरनारी, गुण रत्नो की खान वडगुरु चोथमलजी उपकारी ॥टेर॥ गुरु हिरालालजी मेटेथे वो कविवर तेजप्रतापी थे, फिर विनयकरी अति ज्ञान लिया गुरु चोथमलजी उपकारी ॥१॥ धन्यवाद पात्रहे गंगारामजी केसर-वाई माताको॰ फिरसव संतोके वीच आपकी मुद्रा हे अतिसुख-कारी ॥२॥ धर्मशास्त्रके ज्ञाता है और सरस्वति कंठ विराजे है, जिन-शासनमें स्तंभ आप हो फिर पाखंडमत जा वेहारी ॥३॥ पंच महाव्रत शुद्ध पालें और प्रभुकी आज्ञा शिर धारें, फिर देशदेशांतर विचरे है व्याख्यान छटा जो अतिभारी ॥४॥ मोहनी मूरत सोहनी सुरत देखते ही प्यारी लागें, जव देखे जव शास्त्र हातमें ज्ञान तणा उद्यम भारी ॥५॥ साल छियांसी खानदेश हिंगोणामें चोमास किया, गेंदालालमुनि की अर्जी हे मुझे भवो दाधिसे देवो तारी ॥६॥ इति ॥

॥ नं० ॥ ४१ ॥ तर्ज महावीरसे ध्यान लगाया ॥

श्री विर प्रभुको तुं ध्यातो सही ॥

म मता अपने दिलसे भगातो सही ॥ टेर ॥

हाथसे जो कुछ बनेसो साथमे लेलीजिये,
वीरप्रभुका हुक्महै तुम करसे दानदेदीजिये, ॥
रंज गमको दूर भगातो सही ॥१॥
प्रण जो गुरु देवसे तुमनेकिया अतिप्रेमसे,
भूलके विषयोंमें तुम जावो मति कभी नेमसे.
फिजेकोई उपायामिले मोक्षसही ॥२॥
जल्द धर्मको सचय करके इशके गुण गावो सभी,
यशरहेगा संसारमें धर्म परलोगे तभी,
दिया अनाथोंके तुम होतो सही ॥३॥
जब कजा घुमेगी सिरपर उसक कुछ होता नही,
यहां रहा वहा रहा सबकोइ कहदेंगे सही,
हो शियार बनो तुम जल्द सही
साल भित्यासी करे रांजणगांवमें आयके,
गुरुके प्रसाद गंदमुनिदिना सभामें सुनायके
यह मुनिने साफ सुनाया सही ॥४॥ इति

॥ न. ४२ ॥ तर्ज शेर ॥

श्री जिनको तुम पहिचान कर ध्यान नक चित्तमें धरो,
रीती उल्फत ना करो उनके वचन मनमें धरो
पमणावसे तुम स्वानमें रखकर प्रेम सबके साथकर,
भजन कर फिर प्रभुका जल्दी पावोगा मोक्ष नर.
हेर सचे धारकर कुदेवमें फसना नहीं.
दुरगा दोजखमें गिरोगा नसीहत सबको मानसही

भमर नहोय दुनियांमे कभी एसा कोई उपावकर,
गफलतको जल्दी छोडदे सतगुरु कहे चेतायकर
बात सच्ची मानकर अष्टा दश पापको दूरे हरो,
नमन कर गुरु देवको सभामे त्याग न करो ॥
किजे कोई पुन्य उपार्जन जल्दीसे पले बांधले,
जैनअजैनमें गेंदालाल मुनि कहे बात सच्ची धारले ॥ इति ॥

॥ न ४३ ॥ तर्ज पूर्ववत् ॥

खुबकरो गुरुदेव सेवा तिर करके जाना वेसनमें,
वचन हरदय धारकर मन रलो संसारमे ॥
चंचल चपला नारसे तुम खुशामत होवो कभी,
दमन करलो इंद्रियोंको आत्मा वश होगा सभी ।
जिनसे तुम महोवत करो वो छोडकर जाते सही,
मनन करलो इंद्रियों साथकुच आता नहीं
हाडमांस लोही चामका पूतला वना येह तेरा,
राचमत संसारमें भीतर तो भंगारहे भरा ॥
झुठ हजारों वातें झुठी वनाते वहीं से आते हो नवाज,
किये कर्म तुमने तो इसे नरकमें खावोगे धाप ॥
यविजय दुनयामें होवे रुसाको उपावकर,
रहो हुशियार सदा गेंदमुनि कहे चेतायकर ॥ इति ॥

॥ न० ॥ ४४ ॥ तर्ज पूर्ववत् ॥

बोध करमुठि अहो सजन दुनियामें जब आना,
पहार निकले तवहीसे फिर मोहमें फंसजाना हुवा ॥
इस पेसेके धुनमें आ दुनिया मोह वढाती हे,

गजतुरग रथ सवारी बगले कोठी झुकाती है ॥
क्या तुम्हारी अक्लमें पत्थर पडने लगगये,
रातादिन तुमको तो कहने कहतेही हम थकगये ॥
घरकी नारीके हाथमें गहना पहरने है नहीं,
परनारीको पगसे लगा सिरतकजडले सही ॥
धनतुमारे देशका बरबाद लाखों कर रहे,
भडवे रंडी मुफ्त खोरे यह मजा उडा रहे ॥
हे भाइयो धिक्कार तुमको विधवा रो रो कर चिल्ला रही,
फड लुली लंगडी बहिने घर बरमें धक्का खा रही ॥
पाय ऐसा जन्म प्राणी शुभकर्म तेने ना किया,
सरत नादानी तो करके विषयों में धन लुटवा दिया ॥
मांगे गे उत्तर तेरेसे न्यायाधिश दरबारमें,
जहां न छुटे साक्षी है तेरे वहां सरकारमें ॥
देख दुर्दशा नटकन्या की जी आतिही थररातहे,
दशा देशकी देखदेखकर मुझको अचंभा आत हे ॥
यह चंदरोजा बहार गुलशन न हमेशा रहायगा,
खिला है जो फुल गुलशनमें कभी तो कुम्हलायगा ॥
गुरु चोथमलजी तेरे ठाणा विचरने आये सही,
गंजणगावमें नंदमुनिने शेर सुनाया सही ॥ इति ॥

॥ नं० ८५ ॥ तर्ज, मोटरवालेरे ॥

दयापालोरे, गुरुआर्य ही फरमावना ॥ टेर ॥ धारधार दया लवे. अदर २, प्रिय वचन मालोरे, दुनियामें अल्पजीवना ॥ १ ॥ [illegible] नाजमे फांटे भरे हैं २, उनको गोल टरो रे, त्रसजीव [illegible] [illegible]ना ॥ २ ॥ सुहर वन मुनिशास्त्र सुनावे. २, नित्य धारग [illegible] [illegible]म तो कुछ नहीं धारना. ॥ ३ ॥ विन अपराधी प्राणीको जो मार [illegible], नर्कोंमें दुखदया पावना ॥ ४ ॥ [illegible] [illegible] [illegible]. २. जिसमें दुर्धर [illegible], [illegible] निर्दय कर्मकमावना [illegible] ॥ [illegible] प्राणीको [illegible] [illegible] [illegible] [illegible], [illegible]

हाथ वेचना ॥ ६ ॥ कइ अन शिशु ठेले लालि रोह, २, कइ लूट नोले रे, नाहकमे प्राण गमावना ॥ ७ ॥ गुरु चोथमलजी यही नित्य उपदेश देवे २, तेरे रांणारे, रांजणगांव शहर मे आवना ॥ ८ ॥ गेदा लाल मुनि मोहनमुनि कहे, २, गुरुगुण गाओरे, परभवमे सुखपावना ॥ ९ ॥ इति ॥

॥ नं० ४६ ॥ तर्ज मधुरगमे आकार ॥

अहिंसा धर्म तत्त्वको दुनियांमे फैलादिया महावीर स्वामीने, मोक्ष जानेके मारगको बतला दिया महावीर स्वामिने ॥ टेर ॥ दान शीयल तप चोथे भावको जो कोई प्राणी ध्यावेगा, संसार पडत फोरन करे फरमादिया महावीर स्वामीने ॥ १ ॥ क्रोधमान और माया लोभसे दिन प्रतिदिन प्रेम करे, वोह जीव नर्कमें जावेगा फरमादिया महावीर स्वामीने ॥ २ ॥ सातो व्यसनमे अयसज्जन तुम भूलचुक कभी मत जावो, सत्संगतमें जल्दी आओ, चेतादिया महावीर स्वामीने ॥ ३ ॥ धर्म मारगमे तनमनधनको लगाके आगे बढ जाओ, चाहे जान जावे मंजूर करो समझा दिया महावीर स्वामीने ॥ ४ ॥ गुरु चोथमलजीके प्रतापसे गेंदालालमुनि गाता, गुरु किरपासे आतम कल्याण होवे फरमा दिया महावीर स्वामीने ॥ ५ ॥ इति ॥

॥ नं० ४७ ॥ तर्ज पूर्ववत् ॥

तपस्वी मयाचंदजी महाराजनके गुण गाओ तुम हित चित धरके, क्षम्याके सागर है उपकारी गुण गाओ तुम हित चित्त धरके ॥ टेर ॥ पिता नाम दोलतरामजी माता धीसी बाइथी, फिरताल ग्राम में जन्म हुआ गुण गाओ तुम हित चित धरके ॥ १ ॥ गुरु हिरालालजी भेट लिये वो कविवर तेजप्रतापीये, फिर विनय करी बहुज्ञान लियागुण गाओ तुम हित चित धरके ॥ २ ॥ गुरुभाई श्री चोथमलजी महाराजकी सेवामे रहकर, लडीबन्ध तपस्या करने लगे गुण गाओ तुम ॥ ३ ॥ जलगांव शहरमें चतुर्मास कर नवमी का पूर फिर कायम किया, आये नरनारी कइ देशोंसे गुण गाओतुम ॥ ४ ॥ केइ गांव और दूर शहरो मे कई जीवो का उपकार किया,

दुनिया धन्यवाद जो गाय रही गुण गाओ तुम ॥ ५ ॥ वाणी आपकी अति सरस है अमृत वृष्टि करते हैं, स्वामी बडे दयालु है गुण गाओ तुम ॥ ६ ॥ कइ दिनोंसे थी अभिलाषा, तपस्वीजीके दर्शन की, ॥ दर्शन कर अति सुख पाया गुण गाओ तुम ॥ ७ ॥ गेंदालाल मुनि गउगांवमें गुरु किरपासे गाता है, यह खानदेशमें स्तवन किया गुण गाओ तुम ॥ ८ ॥ इति

## आपकृपाकरके क्या इसे पढेगें !

सर्व सज्जनों महोदयो व महिलाओंको विदित है कि इस साल सं० १९८७ का चातुर्मास होने की आशा यहांपर नहीं थी मगर जगत वल्लभ प्रसिद्ध वक्ता पंडित मुनि श्री चौथमलजी महाराजके सुशिष्य मधुरस्वर मनोहर व्याख्यानी मुनी श्री गेंदालालजी महाराज गुरु महाराज की आज्ञानुसार घोडनदीसे विहारकर पूनाके तरफ मनोहर व्याख्यानी पंडितमुनी श्री छगनलालजी महाराजके पास जा रहेथे मगर मनोहर व्याख्यानी मुनी श्री गेंदालालजी महाराज एमारे रांजणगांव ( गणपति ) मे पधारे आपके यहापर दो व्याख्यान हुवे जिसका असर जमानेक जनतापर बहुत अच्छा हुआ फिर आप शामको यहांसे विहार करके पधारे तब आपको हिंदु व मुसलमान सर्व सज्जन दो मिलकी दूरीतक पहूंचानेके लिये गयेथे दो मिलपर अनेक प्रकारके त्याग हुए और बहुत उपकार हुआ फिर मुनि श्री शामको कोंढापुरी पधारे उसही दिन पधारनेके बादही रोज परस्पर अति जोरशोरसे होना सुरु हुआ वहां पर अपना मार्गी [illegible] का एकभी घर नहीं है व नहीं था मगर मुनिराजोका मार्ग [illegible] कि परिस्सहा सहन करना कई भाइयोने व महिलाओंने और [illegible] [illegible] किया मगर [illegible] उस [illegible] को वहां पर नहि लेकिन [illegible] " मुनि श्रीने परि स्सहा सहन कर कुछ श्रावक कुछ वाई मुनिश्रीके दर्शन वास्ते वहां आये फिर अहार पानी की गवेषणा कर मुनि श्रीने [illegible] ॥ इसके अठावन पुनेके तरफ विहार करनेको निकले

व गांव बहादर आये कि अकस्मात एकदम मुनिश्रीको उच्छाट व दस्त व चक्कर आना शुरू हुआ व इधर जोरजोरसे वरसाद होना शुरु हुआ फिर मुनीश्री वहांसे विहार कर हमारे यहां पर पधारे एक रोज फिर आपका यहां पर व्याख्यान हुआ व दुसरे रोज विहार करनेका विचार होताथा हाकि सुबहेम फिरमुनी श्रीको उच्छांट व दस्ते होना शुरु हुआ और फिर मुनीश्री मनोहर व्याख्यानी गेंदा लालजी महाराजको स्वमति, अन्यमति सर्वसज्जन व महिलायें चातुर्मासकि विन्तीकी मुनी श्रीने गुरु महाराज की अग्या आनेपर कसर रखीथी मगर वरसाद व तावियत विगड जानेसे अकस्मात चातुर्मास होगया धन्य है हमारे भागाकि घर बैठे गंगा आजावे फिर प्यासा रहना एसा कोण दालिद्रि होगा. मुनि श्रीने यहां पर चातुर्मास मंजूर किया व इग्यारसके दिन आप शामको गांवके बाहिर गणपतिके मंदिरमे पधारे, व असाडसुदी १२ के रोज मुनि श्रीको स्वमति अन्यमति मध्य बजारमें जयध्वनिके साथ साडेदस बजेके अंदाजन गांवमें पदार्पण कराया व मुनी श्रीसुख शांतीमें पधारकर विराजमान है जिसका हर्ष प्रामके लिये आनंदपत्रिका आपकी सेवामें भेजीही गई है मुनीश्रीका प्रेमवात्सल्य भाव क्या है आपकी प्रकृति शांत वैराग्यमे हमेशा लवलीन रहती है मनोहर व्याख्यानी गेंदालालजी महाराजही होकर सहन करे अगर कोई दूसरा होता तो न मालूम क्या होता आपशास्त्र व चरित्र जो फरमाते है वो आबालवृद्ध सभी के समझमें आवें एसी सुबोधगम्य वैराग्य रसोत्पादकशैलीसे फरमाते है जिससे उत्तरोत्तर श्रोताओंकी संख्या बढती जाती है मकानके भीतर सज्जन व महिलायेंका समावेश न होनेसे बाहर विशाल मंडप कराया और यहांपर इतने चातुर्मास हुअे मगर एसा आनंद और लुत्फ जो इससाल प्राप्त हुआ है न तो एसा हुवा न होगा और यहां पर तपस्या पंचरंगिये अठाई नवकादि बहुत प्रकारकी तपस्या हुई व औरभी आरादि और दिन प्रतिदिन हो रही है और व इनमे त्यागनियम स्वदेशव्रत आदि अंगीकार कीये है हरएक प्रकारकी

प्रभावना व वीद्यादानकी प्रभावना होही है आठ दस गांवके मनुष्य पजु सनोंमें हरभक्त आते रहते है और पर्युसण पर्वमें मधुर स्वर मनो एर व्याख्यानी मुनी श्री गेंदालालजी महाराज सुवहमें अंतगड दशांग मत्र व उपरसे भिन्न भिन्न प्रकारके हेतु दृष्टांत श्लोक गजलोसे जमानीक जनताका मन प्रफुल्लित होता जाता है मुनी श्रीके लोचका वडा भारी महात्म्य मना या गयाथा और कइ एसे एसे कार्य मुनि श्रीके सत्योपदेशसे हुआ हिंदु मुसलमानोंका मुनि श्री पर वडा प्रेम हे मुनीश्री की छोटी उमर होते हुए आप भगवान महावीर स्वामीके शासनकोदिन प्रतिदिन उज्वाले जा रहे है परमात्मासे अर्जी है कि एसे मुनीराजोंको दिर्घायु रखे यही हमारी आशा आहे,

आपका नम्रसेवक

नवलमल मलुकचन्द सेठिया मु. पो. रांजणगांव ( गणपति )

जि. पुणे पेटा शिरूर

---

# वक्तव्य।

प्रिय मित्र वृन्द! इस विद्यालय में प्रत्येक व्यक्ति सुखों की गवेषणा कर रहे हैं लेकिन उन्हें सुख मिले कहां से? कारण कि जिस सामग्री से सुख होते हैं उस सामग्री से तो वंचित हो रहे हैं जैसे शहद के अभिलाषी हो कला कौशलता बिन यकायक मक्खियों के छत्ते में हाथ डालदे उन्हें शहद मिलना तो दूर ही रहा लेकिन निर्विघ्नता से बच के भी नहीं आते. इसी भांति हरएक मनुष्यों को देख रहे हैं कोई नाटकशाला में आनन्द लेने को जा रहे हैं कोई कौमुदी उत्सव में जा रहे हैं तो कोई रंग भूमि बाग अजबघर अवलोकन को जा रहे हैं और कोई एक जहां गंजीफा, ख्याल, लीला, सांगीत, किस्सा, कहानी आदि होते देख फौरन सुखास्वादन करने को जा डटते हैं। वहां पर भी इच्छित आनन्द नहीं मिलने से निराश हो पीछे पलटते हैं. उन लोगों को सच्चा आनन्द का अनुभव कराने का आज हमें सुअवसर प्राप्त हुआ है जो आनन्दोत्पादक सज्जनों पर करुणा करके परम पूज्य वर श्री श्री १००८ श्री एक लिंगदासजी महाराज के सुशिष्य परम व्याख्यानी मुनिवर्य श्री १००८ श्री चौथमलजी महाराज ने यह "जैन नव रत्न किरणावली" नामक पुस्तक की रचना की है इसको आद्य से अन्त तक पठन करेंगे तो पाठकों को अवश्य सच्चा आनन्द का अनुभव होगा इसमें कुल १५ चरित्र हैं.

# अनुक्रमणिका.

* वन्दे अर्हतम *

# श्री जैन नवरत्न किरणावली.

## नंबर १ पुण्य महात्म्य ( रतिसार चरित्र )

( तर्ज-अष्टपदीमें )

पुण्य बांधो सुगुणा नर नार । पुण्य से सुख पाया रतिसार ॥ टेर ॥ पुण्य की महिमा कही अनंत, पुण्य से परमानद प्रगटंत, पुण्य से सकलापदा शमंत, पुण्य से नव निधि मिलंत ॥ दोहा ॥ छत्रपती भरत पती, अमर इन्द्र अहमिंद । ऊंचे २ पद चढे, जोड़ो पुण्य का बंध । पुण्य से सुलभ मोक्ष दुवार । पुण्य ॥ १ ॥ महिपमान नगरी स्वर्ग समान, नरेश्वर सुभूम न्याय निधान । प्रजा हितकार पूर्ण बलवान, धनद ज्यों दानी दक्ष महान ॥ दोहा ॥ रति सारदा रति सुन्दरी पुत्र नाम रतिसार । मदन सम रूप सुभग, इन्द्र लक्षण [illegible] का आगार ॥ पुण्य । २ ॥ मात पितु की आज्ञा धारी, नरेन्द्र दिया नगर इनको मोहन [illegible] । धर्म नीति प्रीति [illegible], [illegible] व्यसनो से न्यारा ॥ दोहा ॥ [illegible] [illegible] [illegible] हजार । [illegible] जन [illegible] [illegible].

दीदार । धन्य इस बालक को अवतार ॥ पुन्य ॥ ३ ॥
तहां एक पुरुष पताका हाथ, घूमरहा बांध पोटली साथ ।
देख कुंवर पूछावे बात, पोटलीमें का कह अवदात । दोहा ।
ताम पुरुष कहे ग्रंथिमें, एक सुरत्न सिलोक । त्रिजग का सत्
सार है, वक्त पडे यही तोक । बेचने लगा होय लाचार
॥ पुण्य ॥ ४ ॥ लक्ष सुवर्ण कही कीमत खास, सुनत सब
करन लगे परिहास । दिखादे ऐसी क्या सुखरास, खरीदे
बिन देखन निराश ॥ दोहा ॥ ज्यो तुमको दिखलायदूं,
तुम करलोगे कंठ । फिर इन्हें कहो कौनले, इस कारण यह
गंठ ॥ खोल बतलाता नही सरकार ॥ पुण्य ॥ ५ ॥ कुंवर
के दिल में यह चाही, खरीदू में इसके ताही ॥ कहे ले
लाख मोहर भाई. बता इनमें क्या अधिकाई ॥ दोहा ॥
तब नर भाखे सुन प्रभो, इस ग्रंथी का हाल । सावत्थी
नगरी तणा, मैं सर सेठ विशाल । द्रव्य का था नही पारा
वार ॥ ६ ॥ नाम सुबन्धु मेरा खास, सैकडो घर थे दासी
दास । भवन में करना भोग विलास मानता गान्धर्व
गमन निवास ॥ दोहा ॥ एक समय हत भाग्य से, देखा
सुपन निसार । सुन्दर वस्त्राभरण सजी, घर से निकली
नार । जाग कर करने लगा विचार ॥ ७ ॥ हुवा दुर्भाग्य
उदय उसवार, धूम्र प्रगटा घरमें असरार । निकल घरसे किया
हाहाकार, दौडकर आये मनुष अपार ॥ दोहा ॥ जलनीथी
जलगई, बची लेगये चोर । मुर्छा खा मैं गिर गया, घर
करते शोर । उठाया मुझको कर उपचार ॥ ८ ॥

कर्म थकी प्रानी, छुटंट का करत प्राण हानी ॥दोहा॥ संपति पा मदमें छके करत पुन्य का अंत॥ आपातिमें दुख ना गिनै पूर्व पाप खपंत॥ श्लोक यह सर्वागम का सार॥ १४ ॥

श्लोक—कार्यः सम्पादिनानन्दः पूर्वे पुण्य भिदेहिसा ॥
नैवापदि विपादस्तु साहि प्राक् पाप पिष्टये॥ १ ॥

मेटके मुझ हिरदे की दाज, गगन गति चले गए मुनिराज। श्लोक का पाके अतिशयसाज, शान्ती चित्तकर घर आया भाज ॥दोहा॥ दी शान्ती निज नारिको धर्म अर्थ समुझाय। लेनदार सब रुकगये, देणदार घर आय। देगया जो मैं दिया उधार॥ १५ ॥ अभी मुझ साले का व्याह, पिहर का पत्नी को उत्साह ॥ जणाई तिण मुझको दिलदाह, गरीबी में अति लाजूं नाह॥ दोहा ॥ वस्त्राभर्ण से सज हुई मिलसी नारी अनेक॥ नैग खर्च मुझ पानही का कह सी सब देख॥ हाय मुझ जीनाही धिक्कार॥ १६ ॥ मान गण होगा सही मगन्न, करो इम कारण कोई जतन्न॥ वस्त्र भूपण अरु नैगिक धन्न, मुझ लादो का ब्चै सतन्न ॥ दोहा ॥ धिक अस मूर्ख नारियाँ, तंगी में करे तंग॥ नीती कहे अर्द्धांगि वह दुख में दुख सहे संग ॥ सर्वस्त्र समझ इक भरतार ॥ १७ ॥ सोचकर बैठा उतरा नूर, हियेसे उडगया सर्व सहूर ॥ कौनसी बैंचू वस्त जरूर, जिन्होंसे सधजा सब दस्तूर॥ दोहा॥ श्लोक रतही दिख, जो सुर वृक्ष समान॥ मैं कब बैचूं पर हुआ हटीली हैरान॥ बोलता छुटी आंसूधार ॥ पुन्य ॥ १८ ॥

सुनिये प्रभो, जो सत्कर्म कमाय । सो धन लेखे मे लगा, नहिंतर नर्क लेजाय ॥ दोष का कोप कहा करतार ॥२३॥ वचन मुंह तोड श्रवण कर भूप क्रोध मे मचके होय विरूप ॥ कुंवर उस रइणी में गुप चुप, देशांतर चला छोड गृह कूप ॥ दोहा ॥ कमल वृन्द् सोते तजी रवि अस्ताचल जाय । तैसे सब सोते तजी कुंवर चला छिटकाय । समय वश हूवा चरण विहार ॥ २४ ॥ भमत केई वन मे वनचर चोर । कुंवर पा प्रबल पुण्य का जोर । निडर पन से लांघा वन घोर । अनोदक बिन निकले त्रय भोर ॥ दोहा ॥ समय दिवस दोपहर के, तपन पीडित सुकुमार । सावत्थी के बारणे कामदेव आगार । तहां विश्राम लिया क्षिणवार ॥ २५ ॥ वहां एक पूजारिन पेखा । पुण्य का करन लगी लेखा । भाग्यशाली अंग पर रेखा । पुरुष अस स्वपने नहीं देखा ॥ दोहा ॥ जल झारी हाजर करी, कुंवर किया जल-पान । उस अवसर स्वर सरस का गायन आया कान । कौन ये गा रही राग मलार ॥ २६ ॥ पुजारिन बोली सुन स्वामी । सावत्थी नगरी यह नामी । नराधिश 'कृप' सब गुण धामी । भाग्य से एक धिया पामी ॥ दोहा ॥ तस सौन्दर्य अविलोकतां, कमला कान्ति नकाम । नव यौवन में झल रही सौभाग्य मंझरी नाम । जिन्होंके दो सह चरियां लार ॥ २७ ॥ प्रियवंदा मंत्री धीर लडकी । सुतारा शेठ घर की । अखंडित प्रीत परस्पर की । सदा पूजा इन सुर की ॥ दोहा ॥ ते सुंदरियां आरही, गाती

सुनिये प्रभो, जो सत्कर्म कमाय । सो धन लेखे में लगा, नहिंतर नर्क लेजाय ॥ दोष का कोप कहा करतार ॥२३॥ वचन मुंह तोड श्रवण कर भूप क्रोध में भवके होय विरूप ॥ कुवर उस रइणी में गुप चुप, देशांतर चला छोड गृह कूप ॥ दोहा ॥ कमल वृन्द सोते तजी रवि अस्ताचल जांय । तैसे सब सोते तजी कुंवर चला छिटकाय । समय वश हूवा चरण विहार ॥ २४ ॥ भमत केई वन में वनचर चोर । कुंवर पा प्रवल पुण्य का जोर । निडर पन से लांघा वन घोर । अनोदक विन निकले त्रय भोर ॥ दोहा ॥ समय दिवस दोपहर के, तपन पीडित सुकुमार । सावत्थी के वारणे कामदेव आगार । तहां विश्राम लिया क्षिणवार ॥ २५ ॥ वहां एक पूजारिन पेखा । पुण्य का करन लगी लेखा । भाग्यशाली अग पर रेखा । पुरुष अस स्वपने नहीं देखा ॥ दोहा ॥ जल झारी हाजर करी, कुवर किया जल-पान । उस अवसर स्वर सरस का गायन आया कान । कौन ये गा रही राग मलार ॥ २६ ॥ पुजारिन बोली सुन स्वामी । सावत्थी नगरी यह नामी । नराधिश 'कृप' सब गुण धामी । भाग्य से एक धिया पामी ॥ दोहा ॥ तस सौन्दर्य अविलोकतां, कमला कान्ति नकाम । नव यौवन में झल रही सौभाग्य मंझरी नाम । जिन्होंके दो सह चरियां लार ॥ २७ ॥ प्रियचंदा मंत्री धीर लडकी । सुतारा ...य शेठ घर की । अखंडित प्रीत परस्पर की । सदा पूजा ...इन सुर की ॥ दोहा ॥ ते सुंदरियां आरही, गाती

गीत सुरील। इतने में दृष्टि पडी, देख सुकांत सलील। मनही मन सींच रहा उद्गार ॥ २८ ॥ छटक रहा शशि सा मुख मडल्ल। कुवर हुआ काम पीडित उज्वल्ल। इधर कन्या लख पुरुष नवल्ल। प्रेम पौरिष में हुई विह्वल्ल ॥दोहा॥ कामदेव दर्शन दिया, अथवा को छल छंद। या देवन वरदान हित, लाया रत्न नरिंद। तर्कना कर रही नेक प्रकार ॥ २९ ॥ हुआ यों नयनानन्द अलाप। मदन की लगी अतिशय ताप। इरादा आपस करन मिलाप। अन्योऽन्य पडी कलेजे छाप ॥ दोहा ॥ राज सुता कहे सुन सखी, जिस दिन होगा व्याह। बिछुर जांयगे अपन सब, उपजेगा दुःख दाह। त्रिहुं इनसे करलें व्यवहार ॥ ३० ॥ सहेली द्वि.कहे सुन बाई। यही हमरे दिल में आई। आजही निकल निशि मांही। यहां आकर लां दिल चाही ॥ दोहा ॥ कामदेव को पूजके करी वहाने बात। तुम हिरदे मे हम बसे तैसेही तुम नाथ। यहीं स्थिर रहियो कनक मुरार ॥ ३१ ॥ समझ गये नयनोक्ति बुधवत। गई घर विरहानल प्रजलत। दिवस दुशमन का कब हो अंत। कंत के चरण त्वरित फरसत ॥ दोहा ॥ पूजारिन रतिसार को, मोदक देगई हाथ। तीन दीवस का पारणा, करके फिर निज गात। विलेपन कर बैठा सुकुमार ॥ ३२ ॥ हुवा सूर्यास्त पडा अधकार। नीद में हुये सकल नरनार। तिहु कन्या ले सब विधिलार। चली गहणे का शब्द सहार ॥ दोहा ॥ गज गमणी रमणी तिहु, मिली भाग्य बलवान।

तीनों प्रिय के चरण में अर्पित कीन्हा प्रान । परस्पर दिया प्रेम उपहार ॥ ३३ ॥ विवाह कर लिया कुंवर के साथ । पुण्य से चढा पिरोजा हाथ । रग रग विनोद मे गई रात । लखा होवन वाला परभात ॥ दोहा ॥ आज्ञा ले निज २ भवन, जा सूती तिहुनार । कामदेव देवल कुंवर सोगये भरम निवार ॥ रात गई उदय हुआ दिनकर ॥ ३४ ॥ रक्षिता दासी देख विरंग । भूपपासे गई कंपित अग । विवाही बाई किनके संग । चिन्ह तन दीसत दमक अनंग ॥ दोहा ॥ इतने मंत्री शेठजी आकर करी पुकार । हम कन्या संग रातको परण गया सरकार । फैलगई चरचा सहर मुझार ॥ ३५ ॥ क्रोध में धका अधिक नर देव पुरुष इक आ वाला तत्खेव । एक नर युवक लखा स्वय मेव । देवालय सूता वेश गुलेव ॥ दोहा ॥ दी आज्ञा तलवर तहीं शीघ्र पकड ले आव ॥ त्वरित कुंवर का आ लखा, तेज पुज परभाव ॥ वचन नही निकला मुख से वहार ॥ ३६ ॥ भूप पासे आ करा जिकर । सूर्य से तेज ताप बढकर । वीर वर दीख रहा यह नर । चले नहीं वस मेरा क्षिणभर ॥ दोहा ॥ नृप सैना भेजी वडी, कुंवर तलव के काज । पकडो इन पापिष्ट को, आये करत अवाज । चमकती लेले के तलवार ॥ ३७ ॥ धडा धड धसगये कर हकार । श्लोक स्मरण कीन्हा रतिसार, हुवे सब अध सुभट इकसार, लगे घोर अंधकार ॥ दोहा ॥ आपस में लडने लगे लगे तमाम ॥ प्रतिमा को ही रिपु समझ, कूटन लगे

नकाम राज 'धी, क्यों परणी मुरदार ॥ ३८ ॥ चँवर को कुंवर केश जानी । नोचने लगा अज्ञानी । कुंवर रहा देख बुद्धिमानी । भूपने सुनली सब कहानी ॥ दोहा ॥ भेजा मत्री आयके रोका समर तुरंत । हाथ जोड कहे ए गुणग नगर नरेश अतत ॥ तरस रहे देखन को दीदार ॥ ३९ ॥ हुवे शर्मित सुभट परिवार । अपनहीकर रहे मारामार । कुंवर उठ ही मंत्रीश्वर लार । सभा में आके किया जुहार ॥ दोहा ॥ देख नरेश्वर रूपको, दिलमें किया विचार । धन्य कुक्षि जिस मातकी, इस नरका अवतार । फेंकदो सब धन इन पर वार ॥ ४० ॥ भूप बाह पकड गोद लीन्हा । भले सत्पुरुष दर्श दीन्हा । कौन कुल को उज्वल कीन्हा । नाम किस अक्षर पर चीन्हा ॥ दोहा ॥ दे बियोग किस देशको किया दुखी बडवीर । भट अंधे क्योंकर भये, तू मोहन वरधीर ॥ प्रगट करिये शुभ नजर निहार ॥ ४१ ॥ अत तक कीन्हा कुवर जिकर । सुभट अंधे हुवे नहीं खबर । शेठ मत्रीश और नरवर । प्रगट किया व्याह प्रसन होकर ॥ दोहा ॥ सुबंधू सुणी वारता, चल आव्यो तिणवार ॥ प्रेमोदित हो पद नम्यो, नवीनानद दातार । भाग्य से भेट्या तुम चरणार ॥ ४२ ॥ नरेश्वर यह नर रत्न महंत । दया के सर पूर्ण पुण्यवंत । किया मुझ घोर दुखों का अंत । क्षित्ति पति हुलसित हुवो अतंत ॥ दोहा ॥ बागवान तिण अवसेर, सुखद सूचना लाय । चारण मुनि उद्यान में, आज विराज्या आय ॥ पंचशय मुनिजन के परवार ॥४३॥

अपूर्व शांति प्रगटाई। लक्ष्मी इच्छित बखसाई। सैन्य चतुरंगी सजवाई। निकलिया कर २ जुलसाई ॥ दोहा ॥ सुबंधू सह सब सुजन, पहुचे बाग मुझार। मुनिगण के पद कमल मे दीना मस्तक डार॥ मानालिया सफल हुवा अवतार॥ ४४ ॥ संत कही अमिरस जिन वानी। मनुष्य की अमूल्य जिन्दगानी। पुद्गलो वस पापी प्रानी। रत्न सो ग्रहण करे आनी ॥ दोहा ॥ धर्म अर्थ साधन करी करो भव्य कल्याण। सरिता जलवत् जिन्दगी वीतरही सत मान॥ नहीं छिण आयुष्य का इतबार ॥ ४५ ॥ बोध सुन सब जन हर्षाये। रंक ज्यों चिंतामणि पाये। नाथ इक अर्ज चरण माहें। पूर्व भव सुनना चित चाहें ॥ दोहा ॥ तद मुनिवर पूर्व चरित कहे सुनो भविलोग। नगर हस्तीपुर शुभ निलो, राय सु मित्र सुयोग ॥ पुत्र वर विश्वसैन सुखकार ॥ ४६ ॥ दया के सागर राजकुमार। दुखी जीवों को नयन निहार। तुर्त दुख का करता प्रतिकार। बधिक जन का भी करुणागार ॥ दोहा ॥ कलासार मंत्री कुंवर। शूर क्षत्री का नंद ॥ वीर पुत्र एक वैश्यका, वैद्य पुत्र जयचंद॥ मित्र चारों पे पूर्ण प्यार ॥ ४७ ॥ एकदा आये बाग मे चाल। वहांपर लखा एक चंडाल। एकनर सूली धरत निहाल। कुंवर पूछे ये क्या अहवाल ॥ दोहा ॥ भूषण प्रभु माता तणा, इसने लिया चुराय। नृप आज्ञा सूली चढे, दया दरसाय। सग लिया कर सूली छुटकार ॥४८॥ दिया ज्ञान चोर ताई। व्यसन यह अलबत दुखदाई।

हियेके अंध जगत मांई । द्रव्य वस करते अन्याई ॥ दोहा ॥ पाप प्रगट हो तब उसे, खबर पडे कृत कर्म्म ॥ न्याय धरम सत पथ विषे, जिनकी वृति पर्म्म । वोही ले पग २ पै सतकार ॥ ४९ ॥ कही यों दे वस्त्रादि इनाम । पठाया तस्कर गया स्वधाम । आप निज भवन आय तिहठाम । नफर का देखा झुंडविराम ॥ दोहा ॥ पूछा तब तलवर कहे, ताम्र लिपि का राय । दुर्जन विक्रम सैन यह, जो बंधन के माय । बडा अन्याई निपट जरार ॥ ५० ॥ देश लूटाकर कृत्य हराम । जहर देदे मारा गजराम । तबाह इनसे होगये तमाम । सैन्य पति अपना वीर सुनाम ॥ दोहा ॥ छलसे ला कब्जे किया, हुक्म दिया भोमीश ॥ करदो टुकडा दुष्टका, सुनत कुंवर करवीश ॥ छीनके लिया स्वय हथियार ॥ ५१ ॥ कांपता ध्याया विक्रम पास । सभीके चित आया विश्वास । कुंवर खुद करसी इनका नास । देख विक्रम का उडा हवास ॥ दोहा ॥ पर नैत्राम्बु छोडके, काट बंध तत काल । तीव्र गतिका तुरंगदे, दीना तुरत निकाल । गया नृप तुरिपे होय सवार ॥५२॥ क्रोध वशहो बोला नरपाल । पुत्र नही यह शत्रु चण्डाल । किया जिन देश दुखी विसराल । उन्होकाभी होगया दयाल ॥ दोहा ॥ अब रिपु निर्भय होगया, करसी सत्यानाश ॥ संकट की वृद्धि करी, ऐ कुपूत बदमास । निकल हम राज्य थकी इसवार ॥ ५३ ॥ कुंवर कहे सुनो पूज्यवर बात । कौन गतिलहै मनुषकर घात । दुखी जनका दुख करन निपात । यही मत मेरा

जक्त विख्यात ॥ दोहा ॥ राज ऋद्धि परभव विषे कौन लेगये संग ॥ व्यर्थ ममत में आतमा, होय रही मति भंग ॥ जनम वही अर्थ करें उपकार ॥ ५४ ॥ कृत्य में बुरा नहीं कीन्हा । तथापि शत्रु मुझ चीन्हा । आपजो अनुशासन दीन्हा । खुशी से सिरपे धर लीन्हा ॥ दोहा ॥ देश त्याग कर कुंवरजी हुए तुर्त तैयार । चरचा फैली नगरमें, हज्जारों नरनार ॥ रुदन कर करने लगे पुकार ॥ ५५ ॥ कुंवर यह रत्न करंड समान । आज कहां जाता नवल निधान । नगर की सोभ इन्हींसे जान । विना इनके होगा शमशान ॥ दोहा ॥ साथ हुए पुरजन कई, फिरे भूप डर लाय ॥ चार मित्र संग ना तजा, यह सच प्रेम जणाय । नगर हुआ सोभाहीन असार ॥ ५६ ॥ लंघते जा रहे वन्नगहन्न । नगर एक आया पंचम दिन्न । तहां दोजन जालाय अशन्न । सर्व मिल बैठे भुक्त करन्न ॥ दोहा ॥ तिण अवसर एक मासके उपवासी मुनिआये । देख कुंवर चउमित्र संयुत, पद वंद्या हुलसाय । हुआ जंगल में मंगलाचार ॥ ५७ ॥ दान देवन दिल उमगाया । लिया प्रासुक लख मुनिराया । उलट चित्त कुंवर वहराया । शूर कुछ दुख दिलमें लाया ॥दोहा॥ पीछे थोडा रहगया सुन मुनि पात्र उठाय ॥ पृष्ट दद्रू मुनि के लखी । जयने दिया मिटाय । अरुग हो मुनिवर करगये विहार ॥ ५८ ॥ करी उस वन के बीच विछात । कुंवर तदा चउभ्रात । सलाह करली यहां वनकी रात । का पहरा इक इक साथ ॥ दोहा ॥ तीजी वारी जय

तणी नींद शरण झुकजात । इतने अशुभोदय तिहां हुओ अग्न उत्पात ॥ लपकती आरही जारमझार ॥ ५९ ॥ चमक जागा तब राजकुमार, दवानल देखा अति भयकार, मित्र सब को उठाय ततकार, भाग जाने का करा विचार ॥ ॥ दोहा ॥ चौतरफी ज्वाला जगी ज्यों किल्ले में केद । अब जीवत आशा नहीं लगा भयंकर खेद ॥ हाय अब किसका लें आधार ॥ ६० ॥ जहाज गत पुरुष देख चौ नीर, उसी तर करत शोर सब वीर, लपकन लागी झाल शरीर, जोश मय ऊठी ताम समीर ॥ दोहा ॥ आंधी ले उडी कुंवर को मित्र चिपक गये संग । वैश्वानर से बच गया देखा जाय उतंग ॥ लखे ज्यों योगी जन ससार ॥ ६१ ॥ उतर आये भूपर बड भाग, मनहु निद्रा से ऊठे जाग, अचंभा हुआ कहां गई आग. मन ही मन सोचन लगे अथाग ॥ दोहा ॥ अमर एक परगट हुआ नम्या कुंवर के पांय । मृत्यु मुख से चोर को लीन्हा आप बचाय ॥ धर्म शिक्षा दे किया उद्धार ॥ ६२ ॥ वही मैं देव हुआ महाराज, अगन की ऊठी बन में दाज, ज्ञान में देख दिया मैं साज, अदा मुझ करज किया मैं आज ॥ दोहा ॥ अब दुख कभी न आयगा, यह हम आशिर्वाद । मुद्री दे त्रिदश गया करत कुवर गुणनाद ॥ बाद रवि काढी किरण हजार ॥ ६३ ॥ चले अब पाचों जन आगे । स्ववरगण लखे जात भागे ॥ भूप इक ता पीछे लागे । हाथ शस्तर करके नागे ॥ दोहा ॥ कुवर देख कहे ए सुजन, ये तृण भक्षक प्राण ॥ नहीं क्षत्री वट वध करन,

नीती विरुद्ध सुजाण ॥ उंच मानुप नहीं करत शिकार ॥ ६४ ॥ श्रवण सुन तुरग थकी उतरा । कुंवर के पद पर शीश धरा । दास को दीना दर्श खरा । पाप का दल सब दूर करा ॥ दोहा ॥ दुशमन पै भी करि दया, किया उलट उपगार ॥ ताम्र लिपि नृप हूं वही, सेवक तावेदार । करो मम राज तिलक स्वीकार ॥ ६५ ॥ कुंवर हिरदे से लिया लगाय । वढाया विनोद आपम माय । नगर में लाया मान वढाय । शुभोछव कर दिया पाट विठाय ॥ दोहा ॥ फेरी सर्वत् देश में राज कुवर की आन ॥ चारों मित्र वरावरी, प्रीत परम परधान ॥ राजवी हुआ छडी वरदार ॥ ६६ ॥ पिताने सुनी खवर यह कान । कुंवर सचमुच पूर्ण पुण्यवान । किया मैं अज्ञानी अपमान । वुलाया पीछा कुल वर मान ॥ दोहा ॥ कुवर मिला जा वाप से, सिर धर चरण विधान ॥ तोक लिया छाती लगा, तूं नव रत्न निधान । करो यह राज तुझे इखत्यार ॥ ६७ ॥ भूप तज राज लेलिया जोग । कुंवर कुछ काल राज ऋद्ध भोग । मित्र चारों संग विना वियोग । काल कर गये नवमें सुर-लोग ॥ दोहा ॥ विश्वसैन रतिमारजी, हुआ पुण्य वहुलाय । शूर सुवंधु सेठजी, वांधीदत्त अंतराय । गया धन हुआ दुखी नादार ॥ ६८ ॥ दान के समय मित्र तीनों । स्वल्प भावों में मोह कीन्हों । पुरुष छिन महिला भव लीन्हों । ना सम्मति तुम दत दीनो ॥ दोहा ॥ तीन दिवस अन्न रहे, यह पूर्व भवजान ॥ दुख सुख का संयोग है

कृत्य कर्म परमान । समझलो संदेह नहीं लिगार ॥ ६९ ॥
किया दुशमन का भी दुख दूर । लिया इह भव में सुख
भरपूर । सभाजन सुनकर हुआ सनूर । सर्वही सत्य सुवयन
हुजूर ॥ दोहा ॥ कृप नृप पूछे मुनिवरा, तरुण आपकी
वेश । क्यों निकले जग त्याग के, मुझ मन भरम विशेप
प्रगट दीखे संयम दुख भार ॥ ७० ॥ तरुणता इसमें का
करती । खरीतो याही मुनिचरती । वृद्धपन में आंखें झरती।
शुद्ध निज तनकी ना परती ॥ दोहा ॥ निर्जरिता निर्ग-
ग्यता, इन्द्रिय बल हो तब्ब । धर्म कृत्य तब तक हुवे, यह
जिनराज बचन्न ॥ सुनो मम अनुभव का अधिकार ॥७१॥
नगर सूरजपुर सुखकारो । नरपति महेन्द्र सुगुणवारो ।
उन्हों को मैं पुत्तर प्यारो । चन्द्र यश नाम दियो म्हारो
॥ दोहा ॥ वंशोचित्त शिक्षा पढी, हुआ विशारद पूर ॥
राज्यानल की जलन से, जनक होगये दूर ॥ बताया बोध
मुझे हितकार ॥ ७२ ॥ राजसुख विष मिलिया पकवान ।
करत पद २ आतम गुणहान । रत्न मणि नग मोह दीप
समान । पतंग नर लुब्ध होमदे प्राण ॥दोहा॥ क्षत्र शीश
छाया हुआ, लखे न सूर्य विवेक । पानी ग्रहण कर समुद्र
का, डूबा पुरुष अनेक । खेंच पत्नी जा धरे पतार ॥ ७३ ॥
भरोसा नहीं एक क्षिनका । कष्ट में नहीं है को किनका ।
पुत्र अतः छोड संग इनका । गृहूं में मारग श्री जिनका
॥ दोहा ॥ पूज्य पितृ वर योगले, किया आतम उद्धार ॥
मैं परजा पालन लगा, न्याय नीति अनुसार । नार रता-

वली मम सुखकार ।। ७४ ।। पद्मिनी कर २ प्रेम संद । फसाया ज्यों दलदल गयइंद । काज कुल छोड हुआ मोह अंध । मानता यही परम आनंद ।। दोहा ।। मंत्रि आदि वकता सदा, मैं नहीं देता ध्यान ।। मुक्तागिरि पे रम रहा देखा सुपन प्रधान । जागकर करने लगा विचार ।। ७५ ।। स्वप्न तो मुक्ती का दाता । भोग में मैं हो रहा राता । परस्पर अनवन दिखलाता । पडा दुविधा में शरमाता ।।दोहा।। वदी जनके शब्द सुन, आया वीच दरवार ।। एक पुरुष के हाथ में, कमल देख उसवार । कमल नैनी का हुआ सचार ।। ७६ ।। नेत्र रणवास तर्फ कीन्हा । एक नर निकला लखलीना । बडा सुंदर सूरत छविना । वस्त्र तन पर अमूल्य पहिना ।। दोहा ।। ग्रिवालिंगन मुझ प्रिया, कर निकली उन लार ।। मैं झैंपा ये कौन है, लेजाता मुझनार । त्रिया मुझको दीन्हा ललकार ।। ७७ ।। अरे चल वकता संगत नर । हुई मैं दुखी कैद के घर । आज तुझ छाती पे पग धर । चली हुं करना हो सोकर ।।दोहा।। खा सन्नाटा खडग ले, रपटा मारण काज । भाग गया दोनों निकल, मैं लागा संग वान । उसे कर सक्ता नहीं गिरफ्तार ।। ७८ ।। नगर बाहर देखा लशकर । सर्वयुत कंचन के जेवर । मध्य इक हस्ती पर वह नर । जांघ पर बैठी मम सुंदर ।। दोहा ।। गलजप्पी डाली हुइ, मुझे दूर पर जोय । अंगूठा दिखला दिया, मैं अतिशय दुखी होय । सोचने लगा कर्म फिटकार ।। ७९ ।। आग विष शस्त्रोगुण खानी । हवा सुनी गद

मद पानी । आपभी इनको दी ज्ञानी । यथार्थ वैसी उस्तानी ॥ दोहा ॥ इन राक्षसी के प्रेम में, हुआ अन्ध दिन रैन ॥ धिक २ मैं पापी तजी, निर्मल कुल की ऐन ॥ हुआ अपमान जबर ससार ॥८०॥ अगर इस वक्त लेउं मैं जोग । कलंकित कहसी मुझ सब लोग । उतारूं प्रथम हमारा रोग । करू दुशमन का नेस्त नियोग ॥ दोहा ॥ मम मत्री तिण अवसरे, सज सैना चढआय । छिडा समर भीषण तहां, दीन्हा रक्त बहाय । करी मैं बाणों की बोछार ॥ ८१ ॥ बीतगई मुझ सैना सारी । फौंज उनकी कुछ नहीं हारी । कोपकर मैं छलांग मारी । चढा गज शीश करन स्वारी ॥ दोहा ॥ पत्थर वत् मुझ पकडके, फेंक दिया बहु दूर ॥ दुर्जनपुर में जा धसा, मैं दुखिया भरपूर ॥ होय मरने को तैयार ॥ ८२ ॥ होय मुझ सिलक सुकृत का अंश । नारि मति मिलो किसी भव वंश । तुर्त ही करन प्राण विध्वंश । कुये में छिटक पडा निर्शंश ॥ दोहा ॥ कूप बदल आसन हुआ, खुली रह्या अमकास ॥ सामतादिक सब खडा, राणीजी रणवास । खेल रही सखियन के परवार ॥ ८३ ॥ देख मुझ अति आश्चर्य आया । स्वप्नसी हुइ अजब माया । दिव्य छवि धर सुर प्रगटाया । देख जाति स्मरण पाया ॥ दोहा ॥ पूर्व मित्र परिचय हुआ, किया कोल इस लार । मोहाचित जो मैं हुआ तुम करना उद्धार । बताया सब इन चमतकार ॥ ८४ ॥ मित्र का कीना बहु सन्मान । क्षणिक में होगया अतरर्धान तुर्त मैं राज पाट धन धान । छोड दीक्षा ली करन कल्याण

॥दोहा॥ सुन अजीव मुनि मुख कथा, तत्क्षण कृप नरेश। राज ऋद्धि रतिसारके, कर सावत्थी पेश ॥ योग ले कीन्हा भव निस्तार ॥८५॥ न्याय शासन करके रतिसार। सुधारा सबका कुल आचार। दुष्ट कर्तव्य का कर प्रतिकार। चलाया धर्म नीति व्यापार ॥ दोहा ॥ सीलवती वनिता सभी, चोर जार नही नाम। झगडा दंगा देशमे, गया विदेश तमाम ॥ रोगका होता नहीं परचार ॥ ८६ ॥ भूत वातादिक भय भागा। समय पर घन वर्षन लागा। मेदिनी में अमिरस जागा। फिरत जन नव लंकृत बागा ॥ दोहा ॥ पूज्य पिता रतिसार के, महिष्मती भूपाल। सुन वैभव सुकुमारकी, बुलवाके ततकाल। सौंप दिया सब विधि कारगुजार ॥ ८७ ॥ पद्मिनी तिहुं संग को अवसर। भवन मे बैठा भान भँवर। मुखाकृति निरख रहा दिलधर। लगी चन्दन की बिंदु सुहर ॥ दोहा ॥ प्रिय वदनी यह बिन्दुका, सोभे नही भर पूर ॥ मृगमद की मै अंकदूं, कैसा झलके नूर। कांच ले देखो फेर लिलार ॥ ८८ ॥ बडी की बिंदू हरलीनी। हुई जिमनिशि इन्दूहीनी। वदन की क्रांती गई छीनी। भूपदिल खेद प्रगट कीनी ॥ दोहा ॥ सब आभूषण अगके, क्रमशः दिये उतराय। पुष्प पत्र बिन बेलडी, ज्यो रानी देखाय । फक्त तन की शौभा-लंकार ॥ ८९ ॥ कटे नही बिन मज्जन तन मल्ल। इसी भांती कर्मो का दल्ल। कटे नहीं बिना ध्यान उज्वल्ल। न्य श्रद्धा जल करत विमल्ल ॥ दोहा ॥ दर्शन चारित-

ज्ञान का, वर भावालंकार । इनबिन सब भूषण विफल, यह सच्चा शृंगार ॥ पुद्गली नाशवान निर्धार ॥ ९० ॥ हुई आतम श्रेणी वर्द्धमान । चढे अपूर्व करण गुण स्थान । चतुर घन कर्म काट पुन्यवान । प्रगट कर लीना केवल ज्ञान ।।दोहा।। सुरपति आ मुनिवेष दे, किया शुभोछब खूब। तीनों तिरिया चकित हो आश्चर्य में गई डूब ॥ नाथजी यह कैसी झनकार ॥ ९१ ॥ प्रकासी वाणी गुण छंदा। मोहोद्यत प्राणी जग अंधा । आठ की गांठ मांहिं बंधा, करत निशि दिन फिर यही धंदा ॥ दोहा ॥ यह आतंक अनादिका, लगा जीव के संग । धर्मौषधि विन ना मिटे, समझो भव्य सुचंग ॥ सुख इच्छक लो हिरदे धार ॥९२॥ सुनत वैराग रंग भीनी । सुबधू अरु तिरिया तीनी । जगत तज जिन दिक्षा लीनी । करम काटन करणी कीनी ॥ दोहा ॥ अंत समय रतिसारजी, पाये पद निर्वान ॥ बत्तास सागर सुख लिया, चारों विजय विमान । पुन्यका यह फल अपरंपार ॥ ९३ ॥ क्षुधित् मानुष अन बिना उदास । तृपित् जन मेटन चहैं पियास । तीसरा वर्तन बिना निरास । तूर्य इच्छक सुख दाय निवास ॥ दोहा ॥ पचम विस्तर बिन दुखी, सब का कष्ट निवार । मन वच तन की सहायता, नवम् नम्र सतकार ॥ पुन्य नव भाखा जगदाधार ॥ ९४ ॥ भव्य यह बोध हिये धरना । धनिक हो गर्भ नहीं करना । दुखी जीवों का दुख हरना । पुन्य संचित कर भवतरना ॥ दोहा ॥ कथा देख रचना रची,

स्वल्प बुद्धि अनुसार ॥ न्यूनाधिक वर्णित किया, दिया मिथ्या दुष्कृत उच्चार ॥ ९५ ॥ अर्थन, मंद, तत्व, सुदर्शन साल । पद्मिनी प्रियवर मास रसाल । नमन निशिकर तिथि मंगल माल । महागढ मालव देश विशाल ॥ दोहा ॥ पूज्य एकलिंगदासजी, महोपकारी महत । तस्य शिष्य मुनी चौथमल, अहनिशि पद प्रणमंत ॥ सदा हो पग २ जय जयकार । पुण्य बांधो सुगुणा नरनार ॥ ९६ ॥

इतिश्री रतिसार चरित्र पुण्य प्रबोधक.

॥ सम्पूर्णम् ॥.

नंबर २, न्याय चर्चा

# केशी स्वामी गौतम स्वामी की ढाल

तर्ज गनगोर की

सकल गुण सायरा हो दोऊ मुनि जिन शासन श्रृंगार ॥ टेर ॥ पार्श्व प्रभुने बीसवां हो जिनवर जग पूजित अरिहत ॥ धर्म तीर्थ स्थापन किया हो जिनवर, सर्वज्ञ देव महत ॥ स० ॥ १ ॥ तस शिष्य महायशना धणी हो मुनिवर त्रिजग दीप समान ॥ केशी श्रमण संतानिया हो मु० सम्पन्न चारित ज्ञान ॥ स० ॥ २ ॥ तीन ज्ञान करी सोहता हो मु० पंचसे शिष्य परिवार । विचरत २ आविया हो मु० सावत्थी नगरी वहार ॥ स० ३ ॥ तिंदूक वर उद्यानमें हो मु० जोहै नगरी पास । निर्वद्य सैजां जांचने हो मु० सुखसे किया निवास ॥ ४ ॥ तिण अवसर चौवीसवां हो जिनवर तिर्थंकर जगभान । कीर्तिवंत तिलो-कना हो जिनवर भगवंत श्री वर्द्धमान ॥ ५ ॥ तस शिष्य दीपक धर्मनाहो मु० यशधारी सुविनीत । गणपति गौतम नामना हो मु० पारगनाण चरीत ॥ ६ ॥ चारंगी चउ नाणिया हो मु० संग शत पंच मुनिन्द । तेपिण नगरी सावत्थी हो मु० धरिया पद अरविंद ॥ ७ ॥ कौष्टक श्रेष्ट सुवाग में हो मु० तेपण नगर नजीक । योग्य वस्तु जाचन करी हो मु० वासकिया निरभीक ॥ ८ ॥ दोनों मुनि सिर

सेहराहो मु० दोनो महिमावंत ॥ दोनो नायक धर्मना हो मु० श्रेष्ठ समाधीवंत ॥ ९ ॥ शिष्य दोई समुदायनाहो मु० तप संयम गुणवंत । आपस में अविलोकतां हो मु० चिंता उपनी अतंत ॥ १० ॥ धर्म चरत में आंतरा हो मु० दीखे प्रगट विरुद्ध । किरियापण मिलती नही हो मु० किनकी शुद्धाशुद्ध ॥ ११ ॥ चउयामिक मग हमतणो हो मु० भाख्यो पार्श्वनाथ । वीरजिनन्द इनकों दियाहो मु० पंच विरत प्रख्यात ॥ १२ ॥ पंच चरण विन मानका हो मु० शित पट मित परमान । एकही साधन दोउतणा हो मु० क्रिया फरक किमजान ॥ १३ ॥ जाणी शिष्य विचारणा हो मु० उभय गणाधिश आप । करन समागम चित चह्यो हो मु० ज्युं हुए सब दिल साफ ॥ १४ ॥ केशी मुनि गुरु कुल अच्छे हो मु० गौतम विनय विचार । खुद तिंदूक वन आविया हो मु० ले शिष्यगण परवार ॥ १५ ॥ गौतम आया देखने हो मु० श्री केशी अणगार । योग्य सुमता मांचवीहो मु० शुद्ध मन हर्ष अपार ॥ १६ ॥ दर्भ तृणादिक संथरियाहो मु० कीन्हा आप दुभाग । शीघ्र समर्पण करदिया हो मु० धरके अति अनुराग ॥ १७ ॥ केशी गौतम तिण समय हो मु० बैठा अधिक सोभाय । चन्द्र सूर्यनी ओपमा हो मु० इनमे आश्चर्य नाय ॥ १८ ॥ अन्य दर्शनीकुतूहली हो मु० बहुला पशु समान । गृहस्थ प्रकार का हो मु० जुड्या हजारां आन ॥ १९ ॥ व्यन्तर ज्योतिषी हो मु० वैमानिक सुरताम ॥ होय

श्री०॥१३॥ वसुदेव धारणी अंगज आठे, रमणी तजी पचासरी माई। समताभावे शिवपुर पोहत्या, प्रणमुं तेह उल्लासरी माई ॥ श्री०॥१४॥ सुमुह दुमुह ने कुवय ए वेहु, बलदेव धारणी पुत्ररी माई। वीस वरस संयम धर सोख्या, चउदे पूरव सूत्ररी माई ॥ श्री०॥१५॥ रुखमणी कृष्ण कुमर कहुं पज्जुन्न. जम्बूवनी सुत सांवरी माई। पज्जुन्नसुत अनिरुद्ध अनोपम, जाग वेदभी अंवरी माई ॥ श्री०॥१६॥ समुद्रविजय शिवादेवीरा नंदन, सत्यनेमी दृढनेमरी माई। वारे अंगी सोला वरसे व्रत, रमणी पचासे तेमरी माई ॥ श्री०॥१७॥ समुद्रविजयसुत मुनि रहनेमि, ए सहु राजकुमाररी माई। केवल पामी मुक्ते पहोत्या, ते प्रणमुं वहुवाररी माई ॥ श्री०॥१८॥ आरज्यां जक्षणी आददे सिक्षणी, समणी सहस चालीस री माई। साधव्यां सिद्धी तीन सहस ते, वंदु कुमति टालीस री माई ॥ श्री०॥१९॥ पउमावई गौरी गंधारी, लखमणा सुसीमा नामरी माई। जम्बूवनी सतभामा रुखमणी, हरिरमणी अभिराम री माई॥ श्री०॥२०॥ मूलसिरी मूलदत्ता बेहुं, संबकुमर री नार री माई। अतगड अंगे ए सहु भाषी, पामी भवजल पार री माई ॥ श्री०॥२१॥ उत्तराध्ययन राजीमती सती, संयम सील नीहाल री माई। प्रतिबोधी रहनेमी पाम्यो,

सुख लह्यो ए ॥४॥ क्षेत्र विदेहमें केवल संयम, सिद्ध होसी वली ते मुनि ए । इणपरि अंनि वह्नि देह प्रगति सहु, जुत्ति कहुं गुण थुणु ए । दसरह दढरह महाधनु तेह, सतधनु गुण मुज मन वस्या ए । नवधनु दसधनु सयधनु मुनि एह, भाखीया सूत्र वण्हिदशाए ॥५॥ पूरव भव हरि गुरु नाम दुमसेण, ललित ते राम पूरव भवेण । राम बलदेव वली नवमो हलधर, ब्रह्मलोके सुख अनुभवेण ॥ चवि जिण तेरमो नाम निकसाय, थायसी जिन सुरतरु समाण । बंधव केशव एक अवतार, अमम होसी जिन बारमोए ॥६॥ सहस त्यांमिया सातसे भाषिया, वरस पचास इहां अंतराए । तिहां किण चित्त मुनि सिद्धसंपत्त नाम, पाय वंदी कीरत करुंए ॥ पूर्वभव बंधव चक्री ब्रह्मदत्त, सातमी नरक में संचर्याए । इण अंतरे वली नमुं वहु केवली, वेगे शिवसुंदरी जे वर्याए ॥७॥

---

१ बारमा उपाङ्ग 'वह्निदशा'' के तेरह अध्ययनों में 'निसढ' से 'सयधणु' पर्यन्त १३ नाम कहे हैं।

२ नवमा बलदेव का पूर्वभव- गयललिय(गजललित)इस नाम से प्रसिद्ध है(समवायाङ्ग- सूत्र १५८)

३ राम-अर्थात् बलराम नामका नवमा बलदेव

सीकुमार । परदेशी प्रतिबोधियो कीधो बहु उपगार ॥३॥ वरस अढाईसो अंतरो, सिद्धा साधु अनेक । तेह सहु विनयसे वंदिये, आणि चित्त विवेक ॥ मुनिवर चौदे सहस गुरु, प्रणमुं श्रीमहावीर । सातसो केवली वंदीये, एकादश गणधर धीर ॥४॥ इन्द्रभूति अग्निभूति, तीजा वांदु वाउभूई । वियत्त सुधर्मा वंदता, मुझ मति निर्मलहोई ॥ मंडिय मोरियपुत्त, अकंपित नित सिववास । अचलभई मेतारिय वंदु श्रीप्रभास ॥५॥ वीरंगय वीरजसनृप, संजय एणेयक राय । सेय सिव उदायण, नरपति संख कहाय ॥ वीर जिनेसर आठेइ, दीक्षा रायसुजाण । मुनिवर पोटिल बांध्या गोत्र तीर्थंकरठाण ॥६॥ पालक श्रावकपुत्र ते, वांदु समुद्रपाल । पुन्य ने पाप विहुंलाय कर्म, सिध्या साधु दयाल ॥ नयरी सावत्थी विहुं मिल्या, केशी गोतम स्वामी । सिस्य संदेह परिहरी, पंच महाव्रत लिया शिर नामी ॥७॥

ढाल १० मी ॥ अरणिक मुनिवर चाल्या गोचरी ॥एदेशी॥

माहनकुंड नयरीनो अधिपति, ब्राह्मणकुल नभ चंदोजी । वीर जिनेसर तात सुगुण नीलो, ऋषभदत्त

वालंदा जननी वीरनी, केवलज्ञाने संथ्यो जी ॥ नि० ॥८॥
समणी जयवंती पदमनि उयानशी, सिद्धी केवल पामीजी।
नंदा नंदवती नंदोत्तरा, वली नंदसेणिया नामोजी ॥
नि० ॥९॥ मरुता सुमरुता महामरुता नमुं, मरुदेवा वली
जाणोजी। भद्रा सुभद्रा सुजाया जिननणी, पाली नि-
र्मल आणोजी ॥ नि० ॥१०॥ सुमणा समणी भूयदिन्ना
नमुं, राणी श्रेणिकरायजी। सारा संलेपणा तेरे सिद्ध
थई, प्रणम्यां पातक जायजी ॥ नि० ॥११॥ काली सु-
काली महाकाली नमुं, कण्हा सुकण्हा नेमोजी। म-
हाकण्हा वीरकण्हा साहुणी, रामकण्हा सुदनेमोजी ॥
नि० ॥१२॥ पिउसेणकण्हा महासेणकण्हा, ए दश
श्रेणिकनारीजी। निज निज नंदन काल सुणी करी, लीधो
संजम भारीजी ॥ नि० ॥१३॥ ए दस समणी तपरय-
णावली, आदे दश प्रकारोजी। लई केवल ए सहु सु-
गते गई, ते वंदु वहु वारोजी ॥ नि० ॥१४॥
ढाल ११ मी ॥ सुखकारण भवियण समरो नित्य नवकार
॥ एदेशी ॥

---

१ "नंदा" से "भू.दिन्ना" पर्यन्त १३ महासतियों का चरित्र-अन्त-
कृद्दशा वर्ग ७ में कहा है।

"काली" से "महासेणकण्हा" पर्यन्त १० महासतियों का चरित्र
...शा वर्ग ८ में कहा है।

लीद्रुमसेण, । गुण गाउं महाद्रुमसेण,सिंहने सिंहसेण ॥१०॥मुनिवर महासेन पुन्यसेन परधान । ए धारणी अंगज,तेजे तरणि समान ॥११॥ सहु श्रेणिकनंदन,इम दस तेरेकुमार। आठ आठ रमणी तजी, अनुत्तरसुर अवतार॥१२॥ तिण अवसर नयरी, काकंदी अभिराम। तिहां परिवसे भद्रा, सारथवाहीनाम॥१३॥ तसु नंदन धंन्नो, सुंदर रूपनिधान । तिण परणी तरुणी, बत्तीस रंभ समान ॥ १४ ॥ जिनवयण सुणीने, लीधो संजम जोग । मुनि तरुण पणे में सहु, छंड्या रसना भोग ॥ १५ ॥ नित छठ तप पारणो, आंबिले उज्झित भात । जस समण वणीमग, कोई न वंछे भात ॥ १६ ॥ अति दुक्कर संजम, आराध्यो नवमास । करी मास संलेखणा, सर्वार्थसिद्ध मांही वास ॥ १७ ॥ काकंदी, सुणक्खत्त, राजगृही इसिदास । पेलक ए बेउं, एकण नगर हुल्लास ॥ १८ ॥ रामपुत्र ने चंद्रमा, साकेतपुर वर ठाम । पिट्ठिमाइया पेढाल-पुत्त वाणियाग्राम ॥ १९ ॥ हत्थि-णापुर पोट्टिल, सहु ए धन्ना समान। तरुणीः तप जननी, संयम वरसी मान ॥ २० ॥ हवे वेहल्ल कुमर कहुं, रा-जगृही आवास । सर्वार्थसिद्ध पहुंतो, धर संयम छई

१ "धन्ना" से " वेहल्ल" पर्यन्त दश मुनियो का अधिकार अनुत्तरोपपातिक वर्ग ३ मे कहा है ।

जिनपालित[1] मुनिवर, सोहम सुर थयो तेह ॥ ३० ॥ हरि चोर चीलाती, सुसमा तात ते भन्नो । आराधी संयम, सोहम सुर उपवन्नो ॥ ३१ ॥ श्री वीरजिनेसर, सासण मुनिवर नाम । नित भक्ते गाउं, तेह तणा गुण ग्राम ॥ ३२ ॥

ढाल १२ ॥ वेसालियसावय पिङ्गल० ॥एदेशी॥

धर्मघोष गुरु सीस सुदत्त, मासने पारणे तेह सुपत्त, प्रतिलाभ्यो सुभचित्त । सुमुख थयो भव त्रिय सुबाहु, सुर थयो संजम ग्रही साहु, गुण तसु गाउं नित्त ॥१॥ श्रीजुगबाहु जिणवर आवे, विजयकुमर प्रतिलाभे भावे, बीजे भवे भद्रनंद । भोग तजी थयो साधु मुणींद, करीसलेखणा लह्यो सुखवृंद, गुण तसु गात आणंद ॥२॥ ऋषभदत्त पहले भव संत, तिण प्रतिलाभ्यो मुनि पुष्पदंत, तिहांथी थयो सुजात । तृण सम जाणी सहु रिद्धिजात, आदरी आठे प्रवचन मात, भवियण तसु गुण गात ॥३॥ पहले भव नृपति धनपाल, वेसमणभद्रने दान रसाल, देई सुवासव थाय । संजम लेई ते मुनिराय, लहि केवल वली शिवपुर जाय, ते वंदु मन लाय ॥४॥ पूर्वभव मेघरथ राजान, सुधर्म

---

१ जिनपालित का अधिकार ज्ञाता १ श्रु. ९ अध्ययन मे कहा है।

फाल घनीजी, अंतगढ अंगे वायणा थीजी, ठाणा अंग संभाली ॥ १२ ॥ पूर्व भव महापउम ते थीजे, तेतलीपुत्र मुनि प्रणमीजे, महापउम पुंडरीक तात । वली वन्दु जितशत्रु सुबुद्धी, कर्म हणी तिण करी विशुद्धी, ते मुनी वन्दु विख्यात ॥ १३ ॥ मुनि जयघोष विजयघोष वादु, बलश्री नाम मृगापुत्र वांदु, कमलावती इषुकार पुत्र पुरोहित वली तसु नारी, नाम जसा संवेगे सारी, वंदतां नित्य जयजयकार ॥ १४ ॥

ढाल १३ मी ॥ चतुर विचारिये रे । एदेशी ॥

मुनि इसिंदास ने धन्नो वली वखाणीये रे, सुणक्खत्त कत्तिय संजुत्त । सट्ठाण शालिभद्र आणंद तेतली रे, दशार्णभद्र अइमुत्त ॥ १ ॥ मुनिगुण गाइये

---

१ तेतलीपुत्रका अधिकार ज्ञाता १ श्रु० १४ अध्ययन में कहा है ॥ २ महापउम जो पुडरीक कंडरीक का पिता था उसका अधिकार ज्ञाता १ श्रु० १६ अध्ययन में कहा है ॥ ३ सुग्रीव नगर के राजा बलभद्र रानी मृगावती का पुत्र बलश्री जो कि मृगापुत्र इस नामसे प्रसिद्ध था इसका अधिकार उत्तराध्ययन अध्ययन १६ में कहा है ॥ ४ इषुकार पुर नगर इषुकार राजा कमलावती रानी भृगुपुरोहित वशिष्टगोत्रवाली जसा नाम भार्या और इनके दो पुत्र. यह अधिकार उत्तराध्ययन अध्ययन १४ में कहा है ॥ ५ 'इसिदास' से 'अइमुत्त' पर्यन्त दश मुनियों

वलमुनि रे, संवर धार सुलेस । शक्र ने प्रेर्यो परतिख संयम आदर्योरे, दशार्णभद्र नरेस ॥ मु०॥७॥ मुनि करकंडु राजा देश कलिंग नो रे, दुम्मुह पंचाल भूपाल । वली विदेही नामे नमि नरपति रे, नग्गई गंधार रसाल ॥ मु०॥८॥ स्विव बीजे ने महावल ए संहु राजवी रे, व्रत लेई थया अणगार । काम कपाय निवारी शीतल आतमा रे, थिवर गंगेयो गणधार ॥ मु०॥ ९ ॥ हवे श्रीवीर जिनेश्वर सीस सुहम्म गणी रे, तास परंपर एह । जंबू प्रभव ने वली शय्यंभव जाणिये रे, मनगपिया मुनि तेह ॥ मु०॥ १०॥ श्रीयशोभद्र ने मुनि संभूति विजय वली रे, भद्रबाहु थूलभद्र एम । अनेरा जिणवर आणा मांही जे हुवा रे, ते मुनि गाऊं सवंद ॥ मु०॥ ११॥ सूयगडांग में साधु दोय कह्या रे, ठाणाअंग मांही चालीस । एकसोगुणांतर चोथे अंगे कह्या रे, भगवती दोय तीस ॥मु०॥ १२॥ पचास मुनि ज्ञाता मध्ये रे, अंतगड नेऊ

---

अध्ययन१२ में कहा है ॥ १ दशार्णभद्र का अधिकार उत्तराध्ययन अध्ययन१८ गाथा४४ में कहा है ॥२ करकंडु आदि चार मुनियों का अधिकार उत्तराध्ययन अध्ययन१८ गाथा ४५ में कहा है ॥३ शिवराजर्षि का अधिकार भगवती श० ११ उ० ९ मे कहा है ॥ ४ महाबल का अधिकार भगवती शतक ११ ... में कहा है ।

# चोवीसी

श्रीजिनराज प्रथम गुणगाऽण, आदिजिणंद आनंद करना । अजित महाराज सेयाँ दुःख जानके, शभु महाराज हृदयजी धरना ॥ श्रीजिन० ॥ १ ॥ अभिनंदन वंदू चरणे करी, सुमति महाराज कुमति हरना । पद्म प्रभुजीरा चरण कमला तणां, मधुकर होय मनरंग शरणा ॥ श्रीजिन० ॥ २ ॥ श्रीसुपार्श्वनाथ जिन सातमा, जापसुं आत्मा शुद्ध होवे । चंद्रप्रभुजी रो जाप हृदय धरो, सु विधि माहाराज दालिद्र खोवे ॥ श्रीजिन० ॥३॥ शीतलजिनेन्द हरिय दुखदंद, कालका फंद सब दूर करना। हंस ने वंश खोयोजी कर्मों तणो, वासु महाराज सब त्रास हरणा ॥ श्रीजिन० ॥ ४॥ विमल निर्मल तप तेज प्रतापसु, अनंत ओपमा अंतर्यामी। करोजी अभिलाषा श्रीधर्मने दर्शन तणी निस दिन आतमा शुद्ध होवे ॥ श्रीजिन० ॥ ५ ॥ श्री शान्तिने गुण तणो अंत आवे नहीं । कुंथु महाराज आनंद करना ॥ अर महाराज सेयाँ दुःख जातके, जन्ममरण तणा मिटेज फेरा ॥ श्रीजिन० ॥ ६ ॥ श्रीश्री मल्लि महाराज उगणीशमा, वीशमा सुस्वामी । एक ने वीसमा नमिजिणंदजी, अनअंतर्यामी ॥ श्रीजिन० ॥७॥ रिट्ठ प्रभुजीरो

तार साठ पच्चास लहिये । चालीस ने तीस वीश दश दोय अनुक्रमे पूर्व लाख लहिये ॥श्रीजिन० ॥ १६ ॥ श्रेयांस महाराज नो लाख चोरासी बहोत्तर साठ ने तीस कहिये । धर्म जिनराज दश लाख वरसां लगे शांति महाराज एक लाख कहिये ॥ श्रीजिन ० ॥ १७ ॥ कुंथु महाराज ने सहस्स पंचाणु , सहस्स चोरासी अरजिणंदो । मल्ली पच्चवन तीस मुनिसुव्रत , दश नमि एक रिट्ठनेमि ॥ श्रीजिन ० ॥ १८ ॥ पारस प्रभुजीरा सो वर्ष निर्मला , बहोत्तर वर्ष वर्द्धमान स्वामी । राजजिनराज पदवी तियां भुगतकर काट कर म शिवगत धाम पाम्या ॥ श्रीजिन ० ॥ १९ ॥ अनन्त मेरु सम रास काजल करे, सिंधु पातालमें वोर धरवे। पत्र उर्वी करे तीन तीन लोकनी, सर्वसाखां नी कलम घडवे ॥ श्रीजिन ० ॥ २० ॥ तीन लोक ना दायक नायक सुर सुख तणा, कलम ठाली तिहां नहीं रखावे । अनं तो ही काल बीते बहु सर्प्पिणी, प्रभुना ज्ञान नो पार न पावे ॥ श्रीजिन०॥२१॥ तीन लोकना दायक नायक सुर-सुख तणां, दुःख तणां साल नीहाल करना । करत केमाल कुं, चल बहु पाप कुं ताल संताप निज ध्यान धरना॥ श्री जिन०॥२२॥ तीन लोकना शिणगार शिरमोड़ चोवी-

आप तरे और वृंद तरणी । सुरंदर मुणीन्दर धरणीं-

कंचण कसोटी चढावीयो ,भगोती में भाख्यो महा-
वीरजी ॥ दीठां हरखे हीयो हीर जी , सामी सागर
जेम गंभीर जी । वलि खम सम दमने धीरजी, ज्यांरी
वाणी मीठी जाणे खीरजी ॥मीठो खीरसमुद्र नो नीर
जी ,षट काय जीवना पीर जी । वीर ने हुआ तन वजी
र जी ॥श्री गौतम०॥२॥ गोराने घणा फूटराजी, कचण
कोमल गात । देही ज्यां री दिप दिप करे, देवता पिण कि
तरीक वात जी ॥ रोगरहित काया सात हाथजी, घणा रह्या
गुरु रे साथ जी । सेवा कीधी ज्यांरी दिन ने रातजी,
पुछा कीधी जोडी दोनुं हाथ जी ॥ सांसो राख्यो नहीं ति-
लमात जी,कही जावे कठा लग वातजी । ज्यांरे वीर माथे
दीया हाथ जी॥श्रीगौतम०॥३॥ प्रथम संघेण संठाण छे
जी , सांमीजी घोर गुणे भरपुर। घोर ब्रह्मचर्य में भर्या
वलि तपस्वी महाकरुर जी ॥ कायर पुरुष कंप जावे
दूर जी , दीपती तपस्या कर्म चुरजी । वीर ने रह्या हुकमी
हजुर जी , म्हारी वंदणा उगंते सूर जी ॥श्रीगौतम०४॥
अभिग्रह कीधा आकराजी , विस्तार भगोती रे माय ।
च्यार ज्ञान चवदे पूर्व, वलि तेजुलेस्या घटमायजी ॥
दपट राखी खिमा मन ल्याय जी, दीधो ध्यान सुं चित्त
जी। उकडु बेठा सीस नमाय जी, वीर सुं नेडा अ-
थाय जी ॥ ज्यांरी करणी में कमीय नहीं

रही लोहड बडाई की रीत जी। मोह कर्म ने ल्यो थे जीत जी, केवल आडो आहिज भींत जी। राग द्वेषने ल्यो थें जीत जी-, जिम होय जावो सजीत जी ॥श्री गौतम०॥९॥ अबके इण भव आंतरे, आपां दोनुं बराबर होय जी। वीर वचन सुणी करी, तब हरखत हिवडे होय जी। गुरु मोटा मिलिया मोय जी, म्हारे कमी रही नहीं कोय जी। रह्या वीररे सामे जोय जी, देख देखी ने हरखित होय जी ॥श्री गौतम० ॥१०॥ सन्मुख वीर बखाणियो जी, गौतम ने तिणवार। म्हारे तो सरीखो बीजो कोय नहीं, पाखण्डया रा जितणहार जी। चरचा बादी तुरत तैयार जी, हेत जुगत अनेक प्रकार जी। बीजा साध सहु थारे लार जी, थे शासण रा सिणगार जी। पीछे पामसो भवजल पार जी ॥श्रीगौतम०॥११॥ कार्तिकबदी अमावस्या जी, मुगते गया वर्द्धमानजी। इन्द्रभूति ने ऊपनो, तब निर्मल केवल ज्ञान जी। धर्म दीपायो नगर पुर गांव जी। पछे पहुंता शिवपुर ठाम जी। सिद्ध किधा आतम काम जी, ऋषिरायचन्दजी किया गुणग्रामजी। धन धन श्रीगौतम सामजी ॥श्रीगौतम०॥१२॥ पूज्य जयमलजी रे प्रसाद थी जी, एह कीधो ज्ञान अभ्यास। सम्वत् अठारे चोतीस में, नवमी सुदि भादरवे मास जी। एह कीनो गौतम रो रासजी, सुण,

लगाय ॥वे गुरु० ॥९॥ इस विध दुर्द्धर तप करें, तीनों काल मँझार । लागे सहज स्वरूप में, तन ते ममत्व निवार ॥वे गुरु०॥१०॥ रङ्ग महल में पोढते , कोमल सेज बिछाय । ते कंकराली भूमि में, सोवें संवर काय ॥वे गुरु०॥११॥ गज चढ चलते गर्व ते , सेना सज चतुरंग । निरख निरख भू पग धरें, पालें करूणा अंग ॥वे गुरु०॥१२॥ षटरस भोजन जीमते , सुवर्ण थाल मँझार । अबे सब छिटकाय ने , प्रासुक लेन आहार ॥वे गुरु०॥१३॥ पूर्व भोग न चिंतवे , आगम वांछा नाहिं । चतुर गति दुःखतें डरें, सुरत लगी शिव माहिं ॥वे गुरु०॥१४॥ वे गुरु चरण जहां धरे, जङ्गम तीरथ जेह । सो रज मम मस्तक चढो, भूधर मांगे एह ॥वे गुरु॥१५॥

## श्री समाधिपच्चीसी.

चित्त समाधि होवे दस बोले. भाख्यो श्रीजिनराजरे प्राणी, लील विलास नित साता पावे. सुखमांही दिनजायरे प्राणी ॥ जीव अपूर्व जिन धर्म जी पायो, कमी न रेवे काय रे प्राणी । कल्पवृक्ष ज्यां रे आंगन ऊभो, मन वांछित फल पायरे प्राणी ॥ चित्त० ॥१॥ दूजेबोले जाति समरण, पावे पुण्य प्रमाणरे प्राणी। पूरवलो भव देख भली परं, समझे चतुर सुजानरे ॥ प्राणी चि० ॥२॥

लगाय ॥वे गुरु० ॥९॥ इस विध दुर्द्धर तप करें, तीनों काल मँझार। लागे सहज स्वरूप में, तन ते ममत्व निवार ॥वे गुरु०॥१०॥ रङ्ग महल में पोढते, कोमल सेज बिछाय। ते कंकराली भूमि में, सोवें संवर काय ॥वे गुरु०॥११॥ गज चढ चलते गर्व ते, सेना सज चतुरंग। निरख निरख भू पग धरें, पालें करूणा अंग ॥वे गुरु०॥१२॥ षटरस भोजन जीमते, सुवर्ण थाल मँझार। अबे सब छिटकाय ने, प्रासुक लेन आहार ॥वे गुरु०॥१३॥ पूर्व भोग न चिंतवे, आगम वांछा नाहिं। चतुर गति दुःख तें डरें, सुरत लगी शिव माहिं ॥वे गुरु०॥१४॥ वे गुरु चरण जहां धरे, जङ्गम तीरथ जेह। सो रज मम मस्तक चढो, भूधर मांगे एह ॥वे गुरु॥१५॥

## श्री समाधिपच्चीसी.

चित्त समाधि होवे दस बोले. भाख्यो श्रीजिनराजरे प्राणी, लील विलास नित साता पावे." सुखमांही दिनजायरे प्राणी ॥ जीव अपूर्व जिन धर्म जी पायो, कमी न रेवे काय रे प्राणी। कल्पवृक्ष ज्यां रे आंगन ऊभो, मन वांछित फल पायरे प्राणी ॥ चित्त० ॥१॥ दूजे बोले जाति समरण, पावे पुण्य प्रमाणरे प्राणी। पूरबलो भव देख भली परे, समझे चतुर सुजानरे ॥ प्राणी चि० ॥२॥

भेटीजे जग भान रे प्राणी ॥ चि० ॥ ११ ॥ ऐसी कही ने सुर पाछो चलियो प्रभुजी भेट्या परभातरे प्राणी ॥ समकित लइने श्रावक हूवो मिट गयो भरम मिथ्यात रे प्राणी ॥ चि० ॥ १२ ॥ पांचवें बोले अवधिज्ञानी नन्दीसूत्र में विस्तार रे प्राणी । आनंद श्रावक ज्यों साता पावे श्रमण केशीकुमार रे प्राणी ॥ चि० ॥ १३ ॥ अवधि ले अरिहंतजी आवे माता रे गर्भ के माहि रे प्राणी । पेट में पोढ्या दुनियां ने देखे पूरा पुण्य संच्या जिनराज रे प्राणी ॥ चि० ॥ १४ ॥ सर्वार्थ सिद्धि रा देवता देखे बैठा थका लोकनाडी रे प्राणी । अरिहंत देवजी ने प्रश्न पूछे उत्तर देवे दीनदयालजी रे प्राणी ॥ चि० ॥ १५ ॥ छठे बोले अवधि दर्शन देखे रूपीपदार्थ रे प्राणी । सातवेंबोले सुनो हो सुज्ञानी मनपर्जय नो विस्तार रे प्राणी ॥ चि० ॥ १६ ॥ मनपर्जय ज्ञान मुनिराज ने होवे लब्धि नाना भंडार रे प्राणी । जां मनपुरणां सूत्र गूंथ्या चौनाणी अनगार रे प्राणी ॥ चि० ॥ १७ ॥ समुद्र दोय द्वीपअढ़ाई पढ़े सन्नी पंचेन्द्री री ठोकरे प्राणी । ज्यां जीवां रे मन री वातां छानी नारेवे काय रे प्राणी ॥ चि० ॥ १८ ॥ आठवें बोले केवलदर्शन नव में केवल नाण रे प्राणी । लोकालोक देख रह्या छे वानां रा जाण रे प्राणी ॥ चि० ॥ १९ ॥ लोक

| | |
|---|---|
| (१८) अरनाथ | तेतीस |
| (१९) मल्लिनाथ | अट्ठाईस |
| (२०) मुनिसुव्रत | अठारह |
| (२१) नमिनाथ | सत्तरह |
| (२२) नेमिनाथ | ग्यारह |
| (२३) पार्श्वनाथ | दस |
| (२४) महावीर | ग्यारह |

भगवान् महावीर के नव गण और ग्यारह गणधर थे। दो गण ऐसे थे जिनमें दो-दो गणधर सम्मिलित थे। गणधरो के नाम इस प्रकार हैं--(१) इन्द्रभूति (२) अग्निभूति (३) वायुभूति (४) व्यक्त (५) सौधर्म (६) मडिकपुत्र (७) मौर्यपुत्र (८) अकम्पित (९) अचलभ्राता (१०) मेतार्य (११) प्रभास

गौतम गोत्रीय ग्यारहों विद्वान् भाई पहले वैदिक विद्वान् थे। वे अपने पक्ष की पुष्टि करने के लिए किस प्रकार भगवान् के पास आये थे, यह वृत्तान्त प्रसिद्ध है। यहाँ हम ग्यारहो के संशयों का ही उल्लेख करते है।

| | |
|---|---|
| इन्द्रभूति— | जीव है या नहीं ? |
| अग्निभूति— | ज्ञानावरण आदि कर्म हैं या नहीं? |
| वायुभूति— | * शरीर और जीव एक ही है या भिन्न-भिन्न? |
| व्यक्त— | पृथिवी आदि भूत है या नहीं ? |
| सौधर्म— | जो इस लोक में जैसा है वह परलोक में वैसा ही रहता है या नहीं ? |

*वायुभूति को जीव के अस्तित्व मे शका नहीं, शरीर से भिन्न या अभिन्न होने मे शंका है।

# पढ़ने योग्य पुस्तकें:—

## शतावधानीजी महाराज की श्रेष्ठ रचना !

## कर्त्तव्यकौमुदी !!

( द्वितीय भाग )

कर्त्तव्यकौमुदी ग्रन्थ में जीवन के तमाम उपयोगी प्रश्नों पर विचार किया गया है। विधवाओं, अनाथों, पशु-पक्षियों, की रक्षा का उपाय बताया है। ज्ञाति के पञ्चों के विषय में गंभीर विचार किया है। जातीय-बालकों का दिग्दर्शन है। साधु वेष धारण करने का रहस्य साधुओं के कर्त्तव्यकलाप, योगशास्त्र के कुंभक रेचक, पूरक, पिण्डस्थ, पदस्थ रूपस्थ रूपातीत, आदि नैतिक सामाजिक और आध्यात्मिक तीनों विषयों की इस ज्ञान-मयी त्रिवेणी में अवगाहन कीजिए। मूल शार्दूलविक्रीडित छन्दों के नीचे सरल हिंदी में अनुवाद भी किया गया है। अट्ठाईस परिच्छेदों में ग्रंथ पूरा हुआ है। की० ।-)

## संक्षिप्त कानून संग्रहः

कानून की इस छोटी पुस्तक में प्रायः सभी के काम आने वाली कानून की उपयोगी-उपयोगी बातें सीधी-सादी भाषा में लिखी गई हैं। इसमें, ताजीरात हिन्द, जाब्ता फौजदारी, गवाही का कानून, हिन्दू ला [ उत्तराधिकार, सम्पत्ति का बँटवारा, विवाह गोद, वसीयत, दान, परमार्थ आदि ] रजिस्ट्री, साझेदारी, मियाद, वगैरह वगैरह कानूनों की खास-खास काम की बातें एक ही पुस्तक में देखिए।

जं चागमा विरुद्धा परोप्परमञोऽवि संसओ जुत्तो।
सव्वप्पमाणविसयाईओ जीवोत्ति ते बुद्धी ॥ ५ ॥
गोयम ! पच्चक्खु च्चिय जीवो जं संसयाइविन्नाणं।
पच्चक्खं च न सज्झं जह सुह दुक्खा सदेहम्मि ॥ ६ ॥
कयवं करेमि काहं वाऽहयं पच्चया इमाओ य।
अप्पा सप्पच्चक्खो तिकालकज्जोवएसाओ ॥ ७ ॥
कह पडिवन्नमहंति य किमत्थि नत्थित्ति संसओ कह णु?
सइ संसयम्मि वायं कस्साहं-पच्चओ जुत्तो? ॥ ८ ॥
जइ नत्थि संसइ च्चिय किमत्थि नत्थित्ति संसओ कस्स?।
संसइए व सरूवे गोयम! किमसंसयं होज्जा? ॥ ९ ॥
गुणपच्चक्खत्तणओ गुणीवि जीवो घडोव्व पच्चक्खो।
घडओ वि घेप्पइ गुणी गुणमेत्तग्गहणओ जम्हा ॥ १० ॥
अन्नोऽणन्नो व गुणी होज्ज गुणेहिं, जइ नाम सोऽणन्नो।
ननु गुणमेत्तग्गहणे घेप्पइ जीवो गुणी सक्खं ॥ ११ ॥
अह अन्नो तो एवं गुणिणो न घडादओऽवि पच्चक्खा।
गुणमेत्तग्गहणाओ जीवम्मि कओ वियारोऽयं ॥ १२ ॥
अह मन्नसि अत्थि गुणी न य देहत्थंतरं तओ किंतु।
देहे नाणाइगुणा सो च्चिय तेसिं गुणी जुत्तो ॥ १३ ॥
नाणादओ न देहस्स मुत्तिमत्ताइओ घडस्सेव।
तम्हा नाणाइगुणा जस्स स देहाहिओ जीवो ॥ १४ ॥

अत्थि अजीवविवक्खो पडिसेहाओ घडोऽघडस्सेव।
नत्थि घडोत्ति व जीवत्थित्तपरो नत्थिसद्दोऽयं ॥ २५ ॥
असओ नत्थि निसेहो संजोगाइपडिसेहओ सिद्धं।
संजोगाइचउक्कं पि सिद्धमत्थंतरे निययं ॥ २६ ॥
जीवोत्ति सत्थयमिणं सुद्धत्तणओ घडाभिहाणं व।
जेणत्थेण सदत्थं सो जीवो, अह मई होज्ज ॥ २७ ॥
अत्थो देहो च्चिय से त नो पज्जायवयणभेयाओ।
नाणाइगुणो य जओ भणिओ जीवो न देहोत्ति ॥ २८ ॥
जीवोऽत्थि वओ सच्चं मव्वयणाओऽवसेसवयणं व।
सव्वण्णुवयणओ वा अणुमयसव्वण्णुवयणं व ॥ २९ ॥
भय-राग-दोस-मोहाभावाओ सच्चमणइवाइं च।
सव्वं चिय मे वयणं जाणयमज्झत्थवयणं व ॥ ३० ॥
कह सव्वण्णुत्ति मई जेणाऽहं सव्वसंसयच्छेई।
पुच्छसु व जं न जाणामि जेण व ते पच्चओ होज्जा ॥ ३१ ॥
एवमुवओगलिंग गोयम! सव्वप्पमाणससिद्धं।
संसारी-यर-थावर-तमाइभेयं मुणे जीवं ॥ ३२ ॥
जइ पुण सो एगो च्चिय हवेज्ज वोमं व सव्वपिंडेसु।
गोयम! तदेगलिंगं पिंडेसु तहा न जीवोऽयं ॥ ३३ ॥
नाणा जंता कुंभादउव्व भुवि लक्खणाइभेयाओ।
सुह दुक्ख बंध मोक्खाभावो य जओ तदेगत्ते ॥ ३४ ॥

विण्णाणाओऽणण्णो विण्णाणघणो त्ति सव्वओ वा वि ।
स भवइ भूएहिंतो घडविण्णाणाइभावेण ॥ ४५ ॥
ताइं चिय भूयाइं सोऽणुविणस्सइ विणस्समाणाइं ।
अत्थंतरोवओगे कमसो विण्णाणभावेण ॥ ४६ ॥
पुव्वावरविण्णाणोवओगओ विगम-संभवसहावो ।
विण्णाणसंतईए विण्णाणघणोऽयमविणासी ॥ ४७ ॥
न य पेच्चनाणसण्णाऽवतिट्ठए संपओवओगाओ ।
विण्णाणघणाभिक्खो जीवोऽयं वेयपयसिद्धिओ ॥ ४८ ॥
एवं पि भूयधम्मो नाणं तब्भावभावओ बुद्धी ।
त नो तदभावम्मि वि जं नाणं वेयसमयम्मि ॥ ४९ ॥
अत्थमिए आइच्चे चंदे संतासु अग्गिवायासु ।
किंजोइयं पुरिसो अप्पज्जोइ त्ति निद्दिट्ठो ॥ ५० ॥
तदभावे भावाओ भावे चाभावओ न तद्धम्मो ।
जह घडभावाभावे विवज्जयाओ पडो भिन्नो ॥ ५१ ॥
एसिं वेयपयाणं न तमत्थं वियसि अहव सव्वेसिं ।
अत्थो किं होज्ज सुई विण्णाणं वत्थुभेओ वा ॥ ५२ ॥
जाई दव्वं किरिया गुणोऽहवा संसओ तवाजुत्तो ।
अयमेवेति न वाऽयं न वत्थुधम्मो जओ जुत्तो ॥ ५३ ॥
सव्वं चिय सव्वमयं सपरपज्जायओ जओ नियय ।
सव्वमसव्वमयं पि य विचित्तरूवं विवक्खाओ ॥ ५४ ॥

सामन्नविसेसतओ तेण पयत्थो विवक्खया जुत्तो।
वत्थुस्स विसमक्खो पज्जायविवक्खया सव्वो ॥ ५५ ॥
छिन्नंमि संसयंमि जिणेण जर-मरणविप्पमुक्केणं ।
तो समणो पव्वइओ पंचहिं सह खंडियसएहिं ॥ ५६ ॥
एवं कम्माईसु वि जं सामन्नं तयं समाउज्जं
जो पुण जत्थ विसेसो समासओ तं पवक्खामि ॥ ५७ ॥

(विशेषावश्यक भाष्य गा० १५४८ से १६०४ तक)

प्रथम

# गणधरवाद

( भाषानुवाद )

(इन्द्रभूति के प्रश्न और भगवान् के उत्तर)

इन्द्रभूति—आत्मा के अस्तित्व (सद्भाव) को सिद्ध करने वाले हेतु मोजूद हैं और नास्तित्व (अभाव) को भी सिद्ध करने वाले हेतु विद्यमान हैं। इसलिए यह संदेह होता है कि आत्मा का अस्तित्व है या नहीं?

आत्मा के अभाव को सिद्ध करने वाले हेतु यह हैं-आत्मा, नहीं है, क्योंकि प्रत्यक्ष प्रमाण से उसका ज्ञान नहीं होता। जो बिलकुल अप्रत्यक्ष होता है-जिसका प्रत्यक्ष से कभी ज्ञान नहीं होता,-उसका सद्भाव भी नहीं होता, जैसे आकाश के फूल का।

आकाश का फूल प्रत्यक्ष से कभी नहीं जाना जाता, इसलिए उसका अभाव है। इसी प्रकार आत्मा कभी प्रत्यक्ष से नहीं जानी जाती अतः आत्मा का भी अभाव है। जिस पदार्थ का अस्तित्व होता है, वह प्रत्यक्ष से अवश्य जाना जाता है, जैसे घड़ा। अगर कोई यह कहे कि परमाणुओं का अस्तित्व तो है, मगर वे प्रत्यक्ष से कभी नहीं जाने जाते हैं तो यह ठीक नहीं। परमाणु अपने स्वरूप में भले ही न दिखाई दें, किन्तु जब बहुत से परमाणु मिल कर घट आदि स्कंध रूप में परिणत हो जाते हैं, तब वे अवश्य दिखाई देते हैं किन्तु आत्मा प्रत्यक्ष से कभी नहीं देखा-जाना जाता।

आत्मा, अनुमान प्रमाण से भी नहीं मालूम होता क्योंकि वह प्रत्यक्ष द्वारा जाने हुए पदार्थ को ही जानता है। जब प्रत्यक्ष आत्मा को नहीं जान सकता तो अनुमान कैसे जान सकता है? जिसने कभी प्रत्यक्ष से अग्नि नहीं देखी वह धुंआ देखकर अग्नि का अनुमान कभी नहीं कर सकता।

आगम प्रमाण से भी आत्मा का अस्तित्व सिद्ध नहीं होता। जब कि प्रत्यक्ष से आत्मा को कोई जानता ही नहीं तो वह वचन से उसका कथन कैसे करेगा? अर्थात् आगम भी प्रत्यक्ष पूर्वक ही होता है। आत्मा प्रत्यक्ष प्रमाण का विषय नहीं है अतः आगम-प्रमाण का भी विषय नहीं।

दूसरी बात यह है कि सब आगम परस्पर विरोधी हैं। किसी के आगम आत्मा का अभाव बताते हैं और किसी के आगम सद्भाव। अतः आगमों से भी आत्मा के विषय में सन्देह

आकाश का फूल प्रत्यक्ष से कभी नहीं जाना जाता, इसलिए उसका अभाव है। इसी प्रकार आत्मा कभी प्रत्यक्ष से नहीं जानी जाती अतः आत्मा का भी अभाव है। जिस पदार्थ का अस्तित्व होता है, वह प्रत्यक्ष से अवश्य जाना जाता है, जैसे घड़ा। अगर कोई यह कहे कि परमाणुओं का अस्तित्व तो है, मगर वे प्रत्यक्ष से कभी नहीं जाने जाते हैं तो यह ठीक नहीं। परमाणु अपने स्वरूप में भले ही न दिखाई दें, किन्तु जब बहुत से परमाणु मिल कर घट आदि स्कंध रूप में परिणत हो जाते हैं, तब वे अवश्य दिखाई देते हैं किन्तु आत्मा प्रत्यक्ष से कभी नहीं देखा-जाना जाता।

आत्मा, अनुमान प्रमाण से भी नहीं मालूम होता क्योंकि वह प्रत्यक्ष द्वारा जाने हुए पदार्थ को ही जानता है। जब प्रत्यक्ष आत्मा को नहीं जान सकता तो अनुमान कैसे जान सकता है? जिसने कभी प्रत्यक्ष से अग्नि नहीं देखी वह धुँआ देखकर अग्नि का अनुमान कभी नहीं कर सकता।

आगम प्रमाण से भी आत्मा का अस्तित्व सिद्ध नहीं होता। जब कि प्रत्यक्ष से आत्मा को कोई जानता ही नहीं तो वह वचन से उसका कथन कैसे करेगा? अर्थात् आगम भी प्रत्यक्ष पूर्वक ही होता है। आत्मा प्रत्यक्ष प्रमाण का विषय नहीं है अतः आगम-प्रमाण का भी विषय नहीं।

दूसरी बात यह है कि सब आगम परस्पर विरोधी हैं। किसी के आगम आत्मा का अभाव बताते हैं और किसी के आगम सद्भाव। अतः आगमों से भी आत्मा के विषय में सन्देह

ही होता है। नास्तिकों का आगम आत्मा का निषेध बताता है-

'एतावानेव लोकोऽयं यावानिन्द्रियगोचरः' अर्थात् जितना इन्द्रियों से जाना जाता है, उतना ही लोक है—इन्द्रियों से ज्ञात न होने वाले स्वर्ग-नरक आदि कुछ नहीं है।

आत्मा का अस्तित्व बताने वाले आगम भी हैं—'न हि वै सशरीरस्य प्रियाप्रिययोरपहतिरस्ति, अशरीरं वा वसन्तं प्रियाप्रिये न स्पृशतः' अर्थात् आत्मा जब तक शरीर सहित है तब तक उसके सुख-दुख दोनों का नाश नहीं होता और शरीर से मुक्त होने पर सुख-दुख स्पर्श नहीं करते।

इस प्रकार प्रत्यक्ष और अनुमान से आत्मा का अस्तित्व सिद्ध नहीं होता और आगम परस्पर विरोधी होने से संशय उत्पन्न करते हैं।

**भ० महावीर**—गौतम! तुम्हें भी आत्मा का प्रत्यक्ष होता है। दूसरे प्रमाणों की क्या आवश्यकता है?

**इन्द्रभूति**—सो कैसे?

**भगवान्**—तुम्हें संशय हो रहा है, यह तो तुम्हारे ही स्वसंवेदन प्रत्यक्ष से सिद्ध है वह संशय, ज्ञान है और ज्ञान जीव है। जब आत्मा प्रत्यक्ष से सिद्ध है तो दूसरे अनुमान आदि प्रमाणों से सिद्ध करने की जरूरत ही नहीं है।

**इन्द्रभूति**—क्या और किसी तरह आत्मा प्रत्यक्ष नहीं होती?

**भगवान्**—क्यों नहीं, होती है। 'मैं करता हूँ' 'मैंने किया था' 'मैं करूँगा' इत्यादि तीन काल संबधी 'मैं' प्रत्यय होता है। यह 'मैं' कौन है? वही आत्मा! यदि आत्मा के विना 'मैं' प्रत्यय होता तो मेज, कुर्सी, कलम, दवात, इन सब को होता। लेकिन उन्हे ऐसा ज्ञान नहीं होता इससे सिद्ध है कि 'मैं' शब्द से आत्मा का ही बोध होता है, और वह प्रत्यक्ष-सिद्ध है। यदि आत्मा नहीं हो तो 'मैं हूं या नहीं' इस प्रकार का सशय कैसे उत्पन्न हो? क्यों कि संशय उसी मे होता है जिसका अस्तित्व हो। विना पदार्थ हुए उसमें सशय नहीं हो सकता। चांदी यदि कहीं पर न हो तो ऐसा संशय नहीं हो सकता कि "यह चांदी है या नहीं।" 'मैं हूं या नहीं' इस प्रकार का सशय तुम्हें होता है, इसलिए 'मैं' कोई वस्तु अवश्य है और वही आत्मा है।

**इन्द्रभूति**—आप कहते हैं कि हमें जो "मैं" का ज्ञान होता है, वही "मैं" आत्मा है, किन्तु यह ठीक नहीं। यह ज्ञान तो शरीर मे होता है। इसलिए शरीर से जुदा आत्मा नहीं मानना चाहिए।

**भगवान्**—शरीर तो मुर्दा भी है। यदि शरीर के अन्दर 'मैं' का ज्ञान होता हो तो मुर्दे को भी 'मैं हूं या नहीं,' ऐसा ज्ञान होना चाहिए था। मगर मुर्दे को 'मैं' ऐसा ज्ञान नहीं होता इसलिए यही मानना पड़ेगा कि शरीर से भिन्न किसी दूसरे को ही 'मैं हूं या नहीं' ऐसा सशय-ज्ञान होता है। बस, वही शरीर से भिन्न ज्ञाता आत्मा है। इसलिए यह बात भलीभांति सिद्ध

हो गई कि आत्मा को संशय ज्ञान होता है अतः आत्मा का सद्-भाव अवश्य है।

इन्द्रभूति—आत्मा के सिवाय संशय-ज्ञान और किसी को नहीं हो सकता ?

**भगवान्**—नहीं। संसार में दो ही पदार्थ हैं—(१) जीव और (२) अजीव। अजीव को संशय नहीं हो सकता और जीव तुम मानते ही नहीं हो। इसलिए जब संशय करने वाला ही नहीं होगा तो संशय कैसे उत्पन्न हो जायगा? अर्थात् संशय करने वाले के अभाव में संशय भी नहीं हो सकता। मगर संशय होता है इसलिए संशय करने वाला (आत्मा) भी मानना पड़ेगा। तात्पर्य यह है कि संशय एक प्रकार का ज्ञान गुण है। और गुण बिना गुणी के नहीं हो सकता। जहाँ गुण होगा वहाँ गुणी अवश्य होगा। इस नियम के अनुसार जहाँ संशय है वहाँ संशय करने वाला [आत्मा] अवश्य होना चाहिए।

**इन्द्रभूति**—आप कहते हैं कि गुण, गुणी के बिना नहीं होता, सो ठीक है। पर संशय-ज्ञान गुण का आधार [गुणी] शरीर है। गुणी शरीर है और संशय गुण है। फिर आत्मा को मानने की क्या आवश्यकता है ?

**भगवान्**—गौतम! ऐसा न कहो। शरीर रूपी है और जड़ है पर ज्ञान अरूपी है और जानने का स्वभाव वाला है। इन दोनों में अन्धकार-प्रकाश सरीखा भेद है। जिनमें समानता पाई जाती है उन्हीं में गुण-गुणी पन होता है। शरीर और ज्ञान में गुण-गुणी पन नहीं हो सकता। अगर एक दूसरे से उलटे

पदार्थ गुण-गुणी हो जावें तो रूप और आकाश भी गुण-गुणी हो जाएँगे। तात्पर्य यह है कि रूपी का गुण रूपी ही होता है और अरूपी का गुण अरूपी ही। ज्ञान यदि देह का गुण होता तो वह रूपी होता—अरूपी नहीं, इसलिए ज्ञान गुण का गुणी शरीर नहीं बल्कि आत्मा है।

गौतम! जब अपने स्वरूप का ही निश्चय नहीं है तो पुण्य-पाप, बन्ध-मोक्ष, घट-पट, आदि किसी भी पदार्थ का निश्चय नहीं होसकेगा।

इन्द्रभूति—आत्मा को जानने का और भी कोई उपाय है या नहीं?

भगवान्—हाँ है। जैसे घट के रूप आदि गुणों को प्रत्यक्ष से जानकर घट प्रत्यक्ष से जाना जाता है, इसी प्रकार आत्मा के स्मरण, जानने की इच्छा, करने की इच्छा, जीतने की इच्छा, और संशय आदि गुणों से आत्मा का प्रत्यक्ष होता है।

इन्द्रभूति—आप कहते हैं कि गुणों को प्रत्यक्ष करने से गुणी [ द्रव्य ] का भी प्रत्यक्ष हो जाता है। लेकिन यह कथन अनैकान्तिक है। क्योंकि हम आकाश के गुण शब्द को प्रत्यक्ष से जानते हैं पर आकाश को नहीं जानते। आप के कथन से तो आकाश भी प्रत्यक्ष से मालूम होना चाहिए।

भगवान्—तुम्हारा कहना ठीक नहीं है। शब्द, आकाश का गुण नहीं है किन्तु पुद्गल का गुण है। इसलिए शब्द यदि प्रत्यक्ष से जाना जाता है तो गुणी पुद्गल भी प्रत्यक्ष से जाना जाता है। अतः हमारा कथन अनैकान्तिक नहीं है।

इन्द्रभूति—अच्छा, गुण का प्रत्यक्ष होने से गुणी का भी प्रत्यक्ष हो जाता है, ऐसा मान लें तो भी क्या लाभ हुआ?

भगवान्—तुम गुण को गुणी से भिन्न मानते हो या अभिन्न? यदि अभिन्न मानते हो-अर्थात् गुण और गुणी दोनों एकमेक हैं, तो गुणों का ग्रहण होने से गुणी का भी ग्रहण हो जाता है, यह सिद्ध हो गया। क्योंकि जो जिससे अभिन्न होता है, वह उसका ग्रहण होने से गृहीत हो ही जाता है।

यदि तुम गुणो को गुणी से भिन्न मानते हो-अर्थात् गुण और गुणी अलग-अलग हैं तो गुणो का ज्ञान होने पर भी गुणी का ज्ञान नहीं होगा। ऐसी हालत मे किसी भी पदार्थ का ज्ञान नहीं हो सकता। फिर सिर्फ आत्मा के विषय में ही क्यो विवाद कर रहे हो? सभी पदार्थों में विवाद होना चाहिए।

इन्द्रभूति—गुणी से गुण भिन्न नहीं हैं, इसीलिए गुणों का ज्ञान होने से गुणी का ज्ञान हो जाता है। अतएव सब पदार्थों में विवाद नहीं होता।

भगवान्—जब अन्य पदार्थों के गुणों को जानने से गुणी का ज्ञान हो जाता है तो आत्मा के ज्ञान आदि गुणों को जानने से आत्मा का भी ज्ञान होना मान लीजिए। एक जगह गुणो से गुणी का ज्ञान मानें और दूसरी जगह न मानें, यह उचित नहीं है।

इन्द्रभूति—आपने यह बताया है कि यदि गुण हैं तो गुणी भी मानना पड़ेगा। हम यह मानते हैं कि ज्ञान आदि गुणों का आधार कोई गुणी है लेकिन यह नहीं मानते कि वह गुणी

शरीर आदि से भिन्न है। बल्कि देह में ही ज्ञान आदि गुण पाये जाते हैं इसलिए उनका गुणी देह ही है। अनुमान भी मौजूद है-ज्ञान आदि गुण देह के ही हैं, क्योंकि वे देह में ही पाये जाते हैं। जो जिस में पाया जाय वह उसका ही गुण होता है, जैसे देह में पाया जाने वाला मोटापन, गोरापन, दुबलापन, आदि।

भगवान्—ऐसा न कहो। ज्ञान आदि गुण देह के नहीं हो सकते, क्योंकि देह रूपी है और चक्षु इन्द्रिय द्वारा देखी जाती है। यदि ज्ञान आदि देह के गुण माने जाएँ तो वे भी देह की तरह रूपी और चक्षु द्वारा ग्राह्य होने चाहिए। किन्तु ज्ञान आदि गुण रूपी और चक्षु-ग्राह्य नहीं हैं, अतः वे देह के गुण नहीं आत्मा के गुण हैं।

इन्द्रभूति—ज्ञान आदि गुण शरीर के नहीं हैं, यह कथन तो प्रत्यक्ष से बाधित है, क्योंकि वे प्रत्यक्ष से देह में ही मालूम होते हैं।

भगवान्—ऐसा नहीं। यह प्रत्यक्ष, इस अनुमान प्रमाण से बाधित है-ज्ञाता [ आत्मा ] इन्द्रियों से भिन्न है, क्योंकि जब इन्द्रियाँ काम नहीं करतीं, तब भी ज्ञाता के द्वारा, जाने हुए विषय का स्मरण होता है, अर्थात् इन्द्रियों के बिना भी पहले देखे या जाने हुए पदार्थ का स्मरण ज्ञान होता है। इसलिए इन्द्रियों का गुण ज्ञान है यह मानना ठीक नहीं। ज्ञान यदि इन्द्रियों का गुण होता तो इन्द्रियों के बिना नहीं हो सकता था। तात्पर्य यह है कि देवदत्त नामक पुरुष पाँच खिड़कियों में से पदार्थ को देखता है, तो भी उसके ज्ञान को खिड़कियों का गुण नहीं मान

सकते, क्योंकि कभी कभी बिना खिड़कियों के भी उसे ज्ञान होता है। इसी प्रकार आत्मा पाँच इन्द्रियों के द्वारा पदार्थ को जानता है, तो भी उस ज्ञान को इन्द्रियों का गुण नहीं कह सकते, क्योंकि कभी-कभी इन्द्रियों के बिना भी स्मरण आदि ज्ञान उत्पन्न होते हैं। ज्ञान यदि इन्द्रियों का गुण होता तो वह इन्द्रियों के बिना कभी न होता।

हे गौतम! इस प्रकार आत्मा एक देश से तुम्हारे भी प्रत्यक्ष है। छद्मस्थ प्रत्येक वस्तु को एक देश से ही जानते हैं। वस्तु अनन्त गुणों का समूह है, किन्तु छद्मस्थ समस्त गुणों को नहीं जान सकते। तो भी व्यवहार से वह प्रत्यक्ष कहलाता है। सर्वज्ञ का ज्ञान ही पदार्थ को पूर्ण रूप से जानता है। देवानुप्रिय! मैं अपने अप्रतिहत ज्ञान से आत्मा को पूर्ण रूप से देख रहा हूँ और तुम्हारे संशय को भी प्रत्यक्ष से जानता हूँ।

इन्द्रभूति—अच्छा अपने शरीर में आत्मा मान ली जाय तो भी दूसरे के शरीर में कैसे मान सकते हैं? दूसरे की आत्मा को हम कैसे जान सकते हैं?

भगवान्—अपने शरीर में आत्मा का होना जिस प्रकार अनुमान से जाना है, उसी प्रकार दूसरे के भी शरीर में जानो। देखो, इस अनुमान से दूसरे के शरीर में आत्मा का अस्तित्व सिद्ध होता है—"दूसरे के भी शरीर में जीव है, क्योंकि वह अपने इष्ट पदार्थ लिए प्रवृत्ति करता है और अनिष्ट पदार्थ से निवृत्त होता है। जो इष्ट के लिए प्रवृत्ति और अनिष्ट की निवृत्ति करता है वह सजीव होता है, जैसे स्व शरीर। दूसरे के शरीर में भी प्रवृत्ति-निवृत्ति होती है, इसलिए वह भी सजीव है।"

इस अनुमान से पर के शरीर में आत्मा का अस्तित्व सिद्ध होता है।

इन्द्रभूति—किसी वस्तु को अनुमान से जानने के लिए यह आवश्यक है कि उसका कोई लिंग [चिह्न] हो। जैसे अनुमान से अग्नि को जानने के लिए धुएँ चिह्न की अवश्यकता होती है। वह चिह्न भी ऐसा होना चाहिए, जो उसके बिना न हो सकता हो, जैसे धुआँ, अग्नि के बिना नहीं हो सकता। धुआँ अग्नि के बिना नहीं हो सकता इसी कारण धुएँ से अग्नि का अनुमान किया जाता है। आप कहते हैं कि बिना जीव के इष्ट मे प्रवृत्ति और अनिष्ट से निवृत्ति नहीं होती। मगर यह कैसे मान लिया जाय कि बिना जीव के ऐसा नहीं हो सकता? जैसे अग्नि को जानने के लिए अग्नि और उसके चिह्न धुएँ को हम पहले प्रत्यक्ष से देखते है वैसे आत्मा के किसी चिह्न को आत्मा के साथ नहीं देखते, इसलिए आत्मा का अनुमान नहीं किया जा सकता।

भगवान्—अनुमान करने के लिए लिंग [चिह्न] के साथ पदार्थ का देखा जाना, अनिवार्य नहीं है। जब किसी आदमी पर भूत सवार हो जाता है, तब वह हँसता है, रोता है, गाता है, हाथ-पैर पटकता है। इन चिह्नों से सब अनुमान कर लेते हैं कि इसे भूत लग गया है। लेकिन क्या इन चिह्नों के साथ भूत और भूत का लगना भी प्रत्यक्ष से देखा जाता है? नहीं। बस, जैसे यहाँ साध्य और साधन को साथ में न देखने पर भी रोने-गाने आदि से भूत लगने का अनुमान कर लिया जाता है

उसी प्रकार इष्ट प्रवृत्ति और अनिष्ट निवृत्ति के साथ जीव को न देखने पर भी इन से आत्मा का होना सिद्ध होता है।

घट-पट आदि अचेतन पदार्थ इष्ट प्रवृत्ति और अनिष्ट-निवृत्ति नहीं करते, इसलिए सिद्ध है कि दूसरो में आत्मा है, क्योंकि वे इष्ट में प्रवृत्ति और अनिष्ट से निवृत्ति करते हैं।

इन्द्रभूति—क्या और भी कोई अनुमान ऐसा है, जिससे पर-शरीर में आत्मा का होना सिद्ध होता हो?

भगवान्—है। देखो :—कोई शरीर का कर्त्ता अवश्य है क्योंकि शरीर आदिमान् [ अनादि नहीं ] होता हुआ प्रतिनियत आकारवाला है। जो आदिमान् होते हुए प्रतिनियत आकारवाला नहीं होता, उसका कोई कर्त्ता भी नहीं होता, जैसे बादल। शरीर आदिमान् और प्रतिनियत आकारवाला है. इसलिए उसका भी कोई कर्त्ता अवश्य है। शरीर का जो कोई कर्त्ता है, वही आत्मा है।

इन्द्रभूति—मेरु पर्वत आदि नित्य पदार्थ भी नियत आकार वाले हैं, आपके कथनानुसार उनका भी कोई कर्त्ता होना चाहिए?

भगवान्—हम यह कहते हैं कि जो आदि वाला और नियत आकार वाला होता है, उसका कोई कर्त्ता होता है। मेरु आदि नियत आकार वाले तो हैं परन्तु आदिमान् [ अनित्य ] नहीं हैं, इसलिए तुम्हारा यह कहना ठीक नहीं कि उनका भी कोई कर्त्ता होना चाहिए। अस्तु।

आत्मा को सिद्ध करने वाले और भी अनुमान हैं—

[ १ ] कोई इन्द्रियों का स्वामी अवश्य है, क्योंकि इन्द्रियाँ करण हैं, जो करण होता है उसका स्वामी [प्रवर्त्तक] अवश्य होता है जैसे चाक, डण्डा, आदि करणों का स्वामी कुम्भार है। जो इन्द्रियों का स्वामी है, वही जीव है।

[ २ ] देह को भोगने वाला कोई अवश्य है, क्योंकि देह भोग्य है, जो भोग्य होता है उसका भोक्ता [ भोगने वाला ] भी अवश्य होता है, जैसे भोजन वस्त्र आदि को भोगने वाला मनुष्य है। जिसका भोक्ता नहीं होता, वह भोग्य भी नहीं होता जैसे गधे का सींग। जो देह का भोक्ता है, वही आत्मा है।

**इन्द्रभूति**—आपके इन अनुमानों से यही सिद्ध होता है कि देह का कर्त्ता और भोक्ता कोई है। पर आत्मा ही कर्त्ता और भोक्ता है, यह बात तो सिद्ध नहीं हुई ?

**भगवान्**—पहले बताया हुआ इन्द्रियों का स्वामी, भोक्ता, कर्त्ता आदि जीव ही हो सकता है। जीव के अतिरिक्त अन्य किसी वस्तु में कर्त्ता भोक्ता आदि होने की शक्ति नहीं है। इसलिए जब इन्द्रियों का कर्त्ता भोक्ता आदि सिद्ध हो चुका तो जीव भी सिद्ध हो गया।

**इन्द्रभूति**—आत्मा को सिद्ध करने के लिए आपने जो हेतु बताए हैं, वे उलटे हैं—आपकी ही मान्यता के विरोधी हैं। क्योंकि जैसे घड़े वगैरह का कर्त्ता रूपी और अनित्य होता है उसी प्रकार इन्द्रियों का कर्त्ता होगा। फिर आत्मा भी रूपी और अनित्य हो जायगा, लेकिन आप जीव को अरूपी और नित्य मानते हैं?

**भगवान्**—नहीं, हमारे हेतु हमारी मान्यता के विरोधी

नहीं है। क्योंकि हमारा तात्पर्य संसारी जीव से है। इन्द्रियों का कर्त्ता और भोक्ता संसारी जीव ही होता है, और वह आठ कर्मों से और शरीर से युक्त होने के कारण कथंचित् रूपी और अनित्य भी है।

हे सौम्य! तुम आत्मा के अस्तित्व में संशय करते हो, पर यही संशय आत्मा के अस्तित्व को सिद्ध करता है। क्योंकि संशय उसी वस्तु में होता है, जिसका कहीं न कहीं सद्भाव होता है। वस्तु के हुए बिना उसमें संशय नहीं हो सकता।

इन्द्रभूति—आप कहते हैं कि जिस वस्तु में संशय होता है, उसका अवश्य सद्भाव होता है, सो कैसे? यदि किसी को गधे के सींग में संशय हो जाय तो गधा के सींग का भी अस्तित्व मानना पड़ेगा।

भगवान्—देवों के प्यारे! हम यह कहते हैं कि जिसमें संशय होता है वह कहीं न कहीं अवश्य होता है। 'गधे के सींग नहीं हैं' इसका अर्थ यह है कि सींग गधे के नहीं हैं औरों के (बैल आदि के) होते हैं। यदि बैल आदि किसी भी प्राणी के सींग न हो तो गधे के सींगों संशय हो ही नहीं सकता। सींग कहीं न कहीं अवश्य हैं इसीलिए गधे के सींगों में सन्देह हो सकता है। अतः तुम हमारे कथन को बाधित नहीं कर सकते।

इन्द्रभूति—अच्छा, आत्मा का सद्भाव सिद्ध करने के लिए और कोई प्रमाण बताइए?

भगवान्—सुनिए। जो शब्द व्युत्पत्तिवाले शुद्ध पद का निषेध करते हैं उनका विरोधी (प्रतिपक्षी) अवश्य होता

है। जैसे 'अघट' शब्द व्युत्पत्ति वाले शुद्ध पद घट का निषेध करता है, इसलिए उस (अघट) का विरोधी (घट) अवश्य होता है। अथवा 'अज्ञान' शब्द व्युत्पत्ति वाले शुद्ध पद 'ज्ञान' का निषेध करता है, इसलिए 'अज्ञान' का विरोधी 'ज्ञान' अवश्य होता है। इसी प्रकार 'अजीव' शब्द व्युत्पत्ति वाले शुद्ध पद 'जीव' का निषेध करता है इसलिए 'अजीव' का प्रतिपक्षी 'जीव' अवश्य है।

इससे 'जीव' का सद्भाव सिद्ध होता है। ऊपर के कथन का तात्पर्य यह है कि जो पद अनेक शब्दों से न बना हो और किसी धातु से पैदा हुआ हो उस पद का वाच्य अवश्य होता है। जैसे गो पद का वाच्य गल-कम्बल वाला पदार्थ है। 'जीव' शब्द अनेक शब्दों को मिलाने से नहीं बना है और धातु से सिद्ध हुआ है, इसलिए 'जीव' शब्द का वाच्य भी कोई पदार्थ अवश्य है और वही आत्मा है।

**इन्द्रभूति**—जीव शब्द का वाच्य देह ही है, उससे भिन्न वस्तु नहीं। जैसे कोई कहता है—'यह जीव इस जीव को मारता है।' इस वाक्य में जीव शब्द का अर्थ आत्मा नहीं हो सकता, क्योंकि आत्मा को आत्मा मार नहीं सकता। शरीर ही शरीर को मारता है, इसलिए यहाँ जीव शब्द का अर्थ देह (शरीर) ही

---

१ व्युत्पत्तिवाला—जो शब्द किसी धातु से व्याकरणशास्त्र के नियमों के अनुसार उत्पन्न होता है, वह व्युत्पत्तिवाला कहलाता है।

२ शुद्ध—जिसमें अनेक पद न जुड़े हो, अर्थात् समास न हो, जो अकेला हो।

मानना होगा। जैसे इस वाक्य में जीव का अर्थ देह है उसी प्रकार सब जगह यही अर्थ होता है। अतः आपके कथनानुसार 'जीव' शब्द का वाच्य मान लेने से भी आत्मा का होना सिद्ध नहीं होता

**भगवान्**—ऐसा न कहो। जीव शब्द का अर्थ शरीर नहीं हो सकता, क्योंकि शरीर के पर्यायवाची शब्द अलग हैं और जीव के पर्यायवाची शब्द अलग हैं। जिनके पर्यायवाची शब्द अलग-अलग होते हैं, उनके वाच्य पदार्थ भी अलग-अलग होते हैं। घट के पर्यायवाची शब्द- 'घड़ा' 'कलश' आदि जुदे हैं और वस्त्र के पर्यायवाची शब्द 'वसन' 'कपड़ा' 'पट' आदि जुदे हैं, इसलिए घट और वस्त्र दोनों भिन्न-भिन्न पदार्थ हैं। इसी प्रकार देह के पर्यायवाची 'शरीर' 'काय' 'कलेवर' आदि अलग हैं और जीव के पर्यायवाची 'आत्मा' 'प्राणी' 'भूत' जन्तु' आदि अलग हैं —एक नहीं। 'जीव को मारता है' ऐसा बोलने का कारण यह है कि जीव और शरीर साथ-साथ रहते हैं। साथ-साथ रहने के कारण ही ऐसा बोला जाता है।

दूसरी बात यह है कि लोक में तुम्हारे कथन के विरुद्ध भी कहा जाता है। लोग कहते हैं- 'जीव तो चला गया, इस शरीर को जलादो।' तुम्हारे कथनानुसार अगर जीव और शरीर को एक मान लिया जाय तो ऐसा वाक्य बोलना उचित नहीं होगा क्योंकि जीव चला गया है तो उसे जलाने के लिए कहना मिथ्या है, और यदि जलाने के लिए कहा तो चला गया, कहना मिथ्या है। अतः इस वाक्य में जीव और शरीर को अलग-अलग कहा गया है। तीसरी बात यह है कि जीव ज्ञान आदि गुणों से युक्त

होता है और देह जड़ है। यह पहले बतला चुके हैं कि देह और शरीर भिन्न भिन्न है।

देखो गौतम, मैंने तुम्हारे मन का संदेह जान लिया था। इससे तुम्हें यह मानना चाहिए कि मैं जो कुछ कहता हूँ, वह सब सत्य है। मेरा वचन असत्य नहीं होता। जैसे तुम अपने माने हुए सर्वज्ञ का वचन सत्य समझते हो वैसे ही मेरा वचन सत्य मानो। मुझे किसी से भय नहीं, किसी से राग द्वेष नहीं, न मुझ में अज्ञान है। जिसमें भय, राग-द्वेष, अज्ञान नहीं होता, उसके वचन असत्य नहीं होते।

**इन्द्रभूति**—आत्मा एक है या अनेक? इस विषय का सन्देह अब तक दूर नहीं हुआ। अगर आत्मा आकाश की भाँति एक ही माना जाय तो क्या दोष है?

**भगवान्**—गौतम! आकाश सर्वत्र एक सा मालूम होता है, इसलिए उसे एक मानने में तो दोष नहीं है, परन्तु आत्मा प्रत्येक शरीर मे भिन्न-भिन्न मालूम होता है, इसलिए उसे भिन्न-भिन्न मानना चाहिए। इस अनुमान से भी आत्मा भिन्न-भिन्न सिद्ध होता है—आत्मा भिन्न-भिन्न हैं, क्योंकि उनके लक्षणों (ज्ञान दर्शन आदि) में भेद है। जिसके लक्षणों में भेद नहीं होता वह एक होता है जैसे आकाश। आत्मा के लक्षणों में भेद है इसलिए वह अनेक हैं।

**इन्द्रभूति**—लक्षणो में भेद किस प्रकार है?

**भगवान्**—देखो, किसी शरीर वाले में ज्ञान अधिक

पाया जाता है, किसी में कम। यह कमी-बढ़ी अनन्त प्रकार की है, इसलिए जीव भी अनन्त हैं।

जीव को एक मानने से अनेक तरह की गड़बड़ी पड़ती है। सुख, दुख, बन्ध, मोक्ष आदि का सद्भाव सिद्ध नहीं होता, क्योंकि एक मानने से उसे व्यापक मानना पड़ेगा। जिसमें सुख-दुख होते हैं, वह व्यापक नहीं होता, जैसे देवदत्त। दूसरा दोष यह है—आत्मा कर्त्ता, भोक्ता, मन्ता (मनन करने वाला) नहीं होगा, क्योंकि सभी जीव एक हैं। जो-जो एक होते, हैं, वह कर्ता भोक्ता आदि नहीं होते, जैसे आकाश। अगर सभी जीव एक ही है तो वे कर्त्ता आदि नहीं हो सकते। मगर जीव कर्त्ता भोक्ता होता है इसलिए सब जीव एक नहीं है। तात्पर्य यह है कि कितने ही मनुष्य पशु आदि अत्यन्त दुखी है, और कितने ही खूब सुखी है। अनन्त जीव बन्धन युक्त हैं, अनन्त जीव मुक्त है यदि ये सब एक ही होते तो इतना भेद क्यों पाया जाता? एक मानने वालों के मत से या तो सभी सुखी हों या सभी दुखी हो, या तो सब बन्धन युक्त हो या सब मुक्त हो। कुछ प्राणी एक प्रकार के और कुछ दूसरे प्रकार के कदापि नहीं होने चाहिए। इसलिए यही मानना उचित है कि जीव अनेक है, क्योंकि एक मानने से दुःख-सुख नहीं हो सकते।

इन्द्रभूति—ठीक है, आत्मा अनेक तो हैं किन्तु प्रत्येक आत्मा सर्वव्यापक है, ऐसा मानने में क्या हानि है?

भगवान्—सौम्य! आत्मा व्यापक नहीं है, अपने शरीर के बराबर है, क्योंकि शरीर में ही आत्मा के गुण देखे जाते हैं।

आत्मा जैसे शरीर में है उसी प्रकार यदि शरीर के बाहर होती तो जैसे शरीर में चोट लगने से पीड़ा होती है, वैसे ही दूसरी जगह चोट लगने से भी पीड़ा होनी चाहिए। अथवा-यदि आत्मा व्यापक है तो दूसरों के शरीरो में भी होगी। ऐसी हालत में जब दूसरे को पीड़ा होती है तो संसार भर के प्रत्येक प्राणी को पीड़ा होनी चाहिए। लेकिन ऐसा नहीं होता है, इसलिए वह व्यापक नहीं है। अब यह बात भलीभाँति सिद्ध हो गई कि कर्त्तत्व, भोक्तृत्व, बंध, मोक्ष, सुख दुःख आदि तभी सभव हो सकते है, जब आत्मा बहुत हो और व्यापक न हों।

इन्द्रभूति—भगवन्! मैं बहुत चाहता हूँ कि आत्मा के सद्भाव में अब सशय न हो परन्तु मेरा उससे पीछा नहीं छूटता। वेद में एक वाक्य है—" विज्ञानघन एवैतेभ्यो भूतेभ्यः समुत्थाय तान्येवानु विनश्यति, न प्रेत्यसंज्ञाऽस्ति।" इस वाक्य के कारण ही सशय उठ खड़ा होता है।

भगवान्—गौतम! तुम इस का ठीक अर्थ नहीं समझते हो। तुमने इसका यह अर्थ समझा है "पृथ्वी, जल, अग्नि, आदि भूतों के आपस में मिल जाने पर एक ज्ञान का पिण्ड ही पैदा होता है [ आत्मा नहीं ] और जब भूत बिखर जाते हैं तो वह ज्ञान का पिण्ड भी उनके साथ ही साथ नष्ट हो जाता है। परलोक में उसका अस्तित्व नहीं रहता"। जैसे धातकी [ धाय ] आदि के मिलने से मदिरा बन जाती है, उसी प्रकार पृथ्वी आदि के मिलने से ज्ञान का पिण्ड पैदा हो जाता है। इसलिए 'यह जीव पहले देव था, अब मनुष्य हुआ है' ऐसा कथन मिथ्या

है। क्यों गौतम ! तुम वेद के इस वाक्य का यही अर्थ समझते हो न ?

**इन्द्रभूति**—हाँ, मैं यही अर्थ समझता हूँ !

**भगवान्**—गौतम ! तुमने इस वाक्य से आत्मा का अभाव समझा है और " न हि वै सशरीरस्य प्रियाप्रिययोरपहतिरस्ति, अशरीरं वा वसन्तं प्रियाप्रिये न स्पृशतः" अर्थात् जब तक आत्मा शरीर के साथ रहता है, तब तक उसे सुख-दुःख दोनों बने रहते हैं, तथा जब शरीर से मुक्त—अशरीर हो जाता है तब सुख-दुःख दोनों नहीं रहते अर्थात् अकेला सुख ही रह जाता है" इस वाक्य से आत्मा का सद्भाव समझा है। अतएव तुम्हारा यह संशय नहीं दूर हुआ कि "आत्मा है या नहीं ?"

हे देवों के प्यारे ! अब इस सशय को दूर करो। 'विज्ञानघन' इत्यादि वाक्य का यह अर्थ नहीं है जो तुमने समझा है।

**इन्द्रभूति**—तो इस वाक्य का ठीक अर्थ आप ही बताइए ?

**भगवान्**—विशिष्ट ज्ञान को विज्ञान कहते हैं। जीव, विज्ञान के साथ अत्यन्त घन [ निबिड़-एकमेक ] हो रहा है इसलिए जीव को 'विज्ञानघन' कहते हैं। वह विज्ञानघन [ जीव ] भूतों से अर्थात् ज्ञेय रूप से परिणत घट पट आदि से उत्पन्न होता है। तात्पर्य यह है कि घट पट आदि के होने पर ही जीव घट-ज्ञान पटज्ञान आदि रूप से परिणत होता है, और जब घट-पट आदि, ज्ञान के विषय रूप से नष्ट होते हैं—अर्थात् अन्यम-

नश्वरता आदि कारणों से वे ज्ञान के विषय नहीं रहते तो वह विज्ञानघन भी अपनी उस पर्याय रूप से नष्ट हो जाता है।

**इन्द्रभूति**—घट आदि भूतों से विज्ञानघन की उत्पत्ति होती है, यह आपने कहा है। इससे यह सिद्ध होता है कि पहले विज्ञानघन नहीं था।

**भगवान्**— नहीं गौतम, ऐसा नहीं। मान लो-देवदत्त के एक पुत्र उत्पन्न हुआ। पुत्र होने से पहले वह पिता नहीं था, अब पिता कहलाया। यद्यपि देवदत्त तो पहले से ही मौजूद था पर पिता रूप से [ पिता-पर्याय से ] उसकी उत्पत्ति पुत्र होने पर हुई। ठीक ऐसी ही बात विज्ञानघन के विषय में है। विज्ञानघन [ जीव ] तो पहले से ही विद्यमान था पर घट का ज्ञान होने से पहले वह घट-विषयक विज्ञानघन नहीं था, जब वह घट को जानने लगा तो घट-विषयक विज्ञानघन रूप से पैदा हुआ।

इसी प्रकार जब घट का ज्ञान नहीं रहता है तब घट विषयक विज्ञानघन भी उसी रूप मे नहीं रहता है। यही इस वेदवाक्य का असली अर्थ है।

**इन्द्रभूति**—तो क्या घट-ज्ञान का अभाव होने से आत्मा का सर्वथा अभाव हो जाता है ?

**भगवान्**—नहीं। एक ही आत्मा तीन स्वभाव वाली है। अर्थात् उत्पत्ति, नाश और ध्रौव्य, ये तीन स्वभाव एक ही साथ प्रत्येक आत्मा में पाये जाते हैं। जब घट-ज्ञान घट को छोड़ कर पट को जानने लगता है तो घट-ज्ञान रूप से उसका नाश होता

है, पट-ज्ञान रूप से उत्पन्न होता है और अपने ज्ञान-सामान्य स्वभाव से वह ध्रुव [ नित्य ] रहता है। आत्मा के समान अन्य वस्तुएँ भी तीन स्वभाव वाली हैं। कोई वस्तु न सर्वथा उत्पन्न होती है, न सर्वथा नष्ट होती है और न सर्वथा एक रूप से स्थिर रहती है।

**इन्द्रभूति**—'न प्रेत्यसंज्ञाऽस्ति' अर्थात् परलोक नहीं है, इस का ठीक-ठीक अर्थ क्या है ?

**भगवान्**—अन्य वस्तु के उपयोग के समय पहली संज्ञा नहीं रहती, अर्थात् जब घटोपयोग की निवृत्ति होकर पटोपयोग पैदा हो जाता है, तब उसकी घटोपयोग संज्ञा नहीं रहती, यही इसका तात्पर्य हैं।

**इन्द्रभूति**— अच्छा, आपने यह व्याख्या की है कि घट आदि भूतों के होने पर ज्ञान होता है और उन के अभाव में नहीं होता। इससे यही सिद्ध होता है कि ज्ञान भूतों का धर्म है। जैसे चन्द्रमा के होने पर ही चांदनी होती और चन्द्रमा के न होने पर चांदनी नहीं होती, इसलिए चांदनी चन्द्रमा का ही गुण है। इसी प्रकार भूतों के होने पर ज्ञान होता है और उनके नहीं होने पर नहीं होता, इसलिए ज्ञान भूतों का धर्म है।

**भगवान्**—गौतम ! भूलते हो। विवाह होने पर ही स्त्री सधवा होती है और विवाह के अभाव में सधवा नहीं होती, इसलिए तुम्हारे हिसाब से स्त्री विवाह का गुण होना चाहिए। अर्थात् जैसे भूतों से उत्पन्न होने के कारण तुम घट आदि के ज्ञान को भूतों का धर्म मानते हो, उसी प्रकार विवाह से सधवा

होने के कारण स्त्री को विवाह का गुण मानोगे क्या ?

इन्द्रभूति—विवाह से स्त्री में सधवापन आता है, परंतु स्त्री तो पहले से ही मौजूद रहती है। इसलिए स्त्री को विवाह का गुण कैसे माना जा सकता है ?

भगवान्—ठीक है, गौतम! ठीक है। यही हमारा तात्पर्य है। जैसे स्त्री पहले से मौजूद रहती है और विवाह से उसमे सिर्फ सधवा पर्याय आती है, उसी प्रकार ज्ञान-सामान्य तो अनादि काल से ही मौजूद है, पर घट आदि भूतों से उसमें घट-ज्ञानता आदि पर्यायें उत्पन्न होती हैं। अतएव ज्ञान को भूतो का धर्म मानना युक्ति सगत नहीं है।

दूसरी बात यह ह कि मुक्ति-अवस्था में भूतो के अभाव होने पर भी ज्ञान होता है इससे भी यही सिद्ध होता है कि ज्ञान भूतों का धर्म नहीं है।

हे देवो के वल्लभ! तुम इन वेद-पदो का तथा अन्य वेद-पदो का ठीक अर्थ नहीं समझते हो। इस कारण तुम्हें यह भी सशय हो रहा है कि वेद का अर्थ शब्द है या अर्थ या वस्तु का भेद है या समूह है ? द्रव्य है ? या गुण ? लेकिन ये सब सशय ठीक नहीं। वस्तु 'ऐसी ही है, ऐसी नहीं है' इस प्रकार का एकांत निश्चय करना ही भ्रान्ति है। अभेद-विवक्षा से सर्व वस्तुएँ सर्ववस्तुमय ह और भेदविवक्षा से सब एक दूसरी से भिन्न हैं। प्रत्येक वस्तु में अस्तित्व (सत्ता) आदि सामान्य गुण भी हैं और ज्ञान, रूप, आदि विशेष गुण भी हैं। सामान्य गुणो की अपेक्षा से वस्तुएँ एक दूसरी से भिन्न नहीं है, क्योंकि सब मे

समान गुण है, किन्तु विशेष गुणों की अपेक्षा प्रत्येक वस्तु प्रत्येक से भिन्न है, क्योंकि ज्ञान गुण सिर्फ जीव में पाया जाता है। इस प्रकार भेद अभेद आदि, विवक्षाओं पर पदार्थों को कसने से सब संशय मिट जाते हैं।

गौतम—भगवान् सत्य है, सर्वथा सत्य है। मैं कृतार्थ हुआ।

सर्वज्ञ भगवान् महावीर ने जब गौतम को इस प्रकार समझाया तो उनके समस्त संदेह दूर होने पर इन्द्रभूति गौतम ने अपने पाँच सौ शिष्यों के साथ दीक्षा धारण करली।

श्री जिनदत्त सूरि गुरुभ्यो नमः

# नित्य स्मरण पाठमाला

## परमेष्ठि मंत्र छंद ।

ॐ परमेष्ठि नमस्कारं, सारं नवपदात्मकम् ।
आत्म रक्षाकरं वज्र-पञ्जराख्यं स्मराम्यहम् ।
ॐ नमो अरिहंताणं, शिरस्कं शिरसिस्थितम् ।
ॐ नमो सव्व सिद्धाण मुखे मुखपटं वरम् ॥२॥
ॐ नमो आयरियाणं, अङ्ग रक्षाऽति शायनी ।
ॐ नमो उवज्झायाणं आयुधं हस्तयोर्द्दिढम्॥ ३॥
ॐ नमो लोए सव्वसाहूणं, मोचके पादयोः शुभे ।
एसो पंच नमोकारो, शिला वज्र महीतले ॥४॥
सव्व पावप्पणासणो, वप्रो वज्र मयो बहिः ।
मंगलाणं च सव्वेसिं, खादि अङ्गार घातिका ॥५॥

**२० बीसवें बोले षट् द्रव्य के ३० भेद, द्रव्य छः उनके नाम - १ धर्मास्तिकाय, २ अधर्मास्तिकाय, ३ आकाशास्तिकाय, ४ कालद्रव्य, ५ जीवास्तिकाय, ६ पुद्गलास्तिकाय।**

*धर्मास्तिकाय को पाच बोलो से ओलखे*

१ द्रव्य थकी- एक द्रव्य, २ क्षेत्र थकी- आखालोक प्रमाणे, ३ काल थकी- आदिअंतरहित, ४ भाव थकी- वर्ण नहीं, गन्ध नहीं, रस नहीं, स्पर्श नहीं, अरूपी, अजीव, शाश्वत, सर्वव्यापी और असंख्यातप्रदेशी है। ५ गुण थकी- चलण गुण, पाणी में माछला को दृष्टान्त, जैसे पाणी के आधार (सहायता) से माछला चाले, इसी तरह जीव और पुद्गल दोनो धर्मास्तिकाय के आधार (सहायता) से चाले।

*अधर्मास्तिकाय को पाच बोलो से ओलखे*

१ द्रव्य थकी- एक द्रव्य, २ क्षेत्र थकी आखा लोक प्रमाणे, ३ काल थकी- आदिअन्त रहित, ४ भाव थकी- वर्ण नहीं, गन्ध नहीं, रस नहीं, स्पर्श नहीं, अरूपी, अजीव, शाश्वत, सर्वव्यापी और असंख्यात प्रदेशी है। ५ गुणथकी- स्थिर गुण, थाका पन्थीने

---

शुक्लध्यान—संसार, पुद्गल, कर्म और जीवादि के स्वरूप का विशुद्ध रीति से चिन्तवना।

१ द्रव्य किस को कहते है? जिस में गुण उत्पन्न होते रहते और नष्ट होते है उस को द्रव्य कहते है।

छाया को दृष्टान्त, जैसे थाका पन्थीने छायाको आधार (सहायता) उसी माफिक ठहरे हुए जीव और पुद्गल के ठहरने में अधर्मास्तिकायका आधार (सहायता)।

*आकाशास्तिकाय को पाच बोलो से ओलखे*

१ द्रव्य थकी- एक द्रव्य, २ क्षेत्र थकी- लोकालोक प्रमाणे, ३ काल थकी-आदिअंत रहित, ४ भावथकी-वर्ण नहीं, गन्ध नहीं, रस नहीं, स्पर्श नहीं, अरूपी, अजीव, शाश्वत, सर्वव्यापी और अनन्त प्रदेशी है। ५ गुण थको,-पोलाड़ गुण जगह देने का गुण। आकाश में विकाश भींत में खूँटी को दृष्टांत, दूध में पतासा को दृष्टान्त।

*काल द्रव्य को पाच बोलों से ओलखे*

१ द्रव्यथकी-अनंत द्रव्यो पर प्रवर्त्ते, २ क्षेत्र थकी-अढाई द्वीप प्रमाणे, ३ कालथकी- आदिअत रहित, ४ भावथकी- वर्ण नहीं, गंध नहीं, रस नहीं, स्पर्श नहीं, अरूपी, अजीव, शाश्वत और अप्रदेशी है। ५ गुणथकी- वर्तन गुण नवाने जुना करे जुनाने खपावे, कपड़े केंचीरो दृष्टांत।

*जीवास्तिकाय को पाच बोलो से ओलखे*

१ द्रव्य थकी- अनंत जीव द्रव्य, २ क्षेत्र थकी- आखा लोक प्रमाणे, ३ कालथकी- आदिअंत रहित, ४ भाव थकी- वर्ण नहीं, गध नहीं रस नहीं, स्पर्श नहीं, अरूपी, शाश्वत, सर्व व्यापी और अनन्त प्रदेशी है एक जीव आसरी असंख्यात प्रदेशी है। ५ गुण थकी- उपयोग गुण, चन्द्रमारी कलारो दृष्टांत।

*पुद्गलास्तिकाय को पाच बोलो से ओलखे*

१ द्रव्य थकी १ अनता द्रव्य, २ क्षेत्र थकी-आखा लोक प्रमाणे, ३ काल थकी- आदिअंत रहित, ४ भाव थकी- रूपी, वर्ण है, गंध

है, रस है, स्पर्श है, अजीव, शाश्वत, और अनन्त प्रदेशी है। ५ गुण थकी- पूरण गलन सड़न विध्वसन गुण, बादलाको दृष्टांत जैसे मिले और बिखरे।

**२१ इक्कीसवें बोले राशि दो- जीवराशि, अजीव राशि। जीवराशिके ५६३ और अजीवराशि के ५६० भेद होते हैं।**

---

१ राशि किस को कहते है? वस्तु के समूह को राशि कहते है।

२ संसारी जीव के ५६३ भेद इस प्रकार—नारकी के १४ भेद। तिर्यंच के ४८ भेद। मनुष्य के ३०३ भेद। देवता के १९८ भेद। ये पाच सौ तेसठ भेद हुए।

३ अजीव राशिके ५६० भेद, जिस में अजीव अरूपी के ३० और अजीव रूपी के ५३० ये कुल ५६० भेद।

अजीव अरूपी के ३० भेद इस प्रकार—(३) धर्मास्तिकाय के खंध (परमाणु का समूह) देश (दो तीन आदि भाग) प्रदेश (जिसका दूसरा भाग नहीं होसके) ये तीन। (३) अधर्मास्तिकाय के खंध, देश, प्रदेश। (३) आकाशास्तिकाय के खंध, देश, प्रदेश। (१) काल-द्रव्य का एक भेद =१०। धर्मास्तिकाय के पाच भेद—१ द्रव्य, २ क्षेत्र, ३ काल, ४ भाव, ५ गुण। अधर्मास्तिकाय के पाच

## २२ बाईसवें बोले श्रावकजी के बारह व्रत—

**१ पहिले व्रत में श्रावकजी त्रसजीव हणने का त्याग करे (हालता चालता जीव विना अपराधे मारे नहीं) और स्थावरकी मर्यादा करे।**

---

भेद— १ द्रव्य, २ क्षेत्र, ३ काल, ४ भाव, ५ गुण। आकाशास्तिकाय के पाच भेद— १ द्रव्य, २ क्षेत्र, ३ काल, ४ भाव, ५ गुण। काल द्रव्य के पाच भेद—१ द्रव्य, २ क्षेत्र, ३ काल भाव, ५ गुण। कुल ३० भेद।

अजीव रूपी के ५३० भेद इस प्रकार—

१०० संठाण ५—परिमंडल, वट्ट, तंस, चउरंस, आयत। एक एक के भेद २०×५=१००

१०० वर्ण ५—कालो, नीलो, रातो, पीलो, धोलो। एक एक के भेद २०×५=१००।

१०० रस ५—तीखो, कड़वो, कषायलो, खट्टो, मीठो। एक एक के भेद २०×५—१००।

४६ गंध २—सुगन्ध, दुर्गन्ध। एक एक के भेद २३×२=४६। १८४ स्पर्श ८— खरखरो, सुवालो, भारी, हलको, शीत, उष्ण, चीकणो, लुखो। एक एक के भेद २३× ८=१८४। कुल ५३० भेद।

१ व्रत किस को कहते हैं? मर्यादा में चलना उसको व्रत कहते हैं।

२ दूसरे व्रत में श्रावकजी मोटका झूठ नहीं बोले

३ तीसरे व्रत में श्रावकजी मोटकी चोरी नहीं करे।

४ चौथे व्रत में श्रावकजी परस्त्री सेवन का त्याग करे और अपनी स्त्री की मर्यादा करे।

५ पांच वें व्रत में श्रावकजी परिग्रह की मर्यादा करे।

६ छठे व्रत में श्रावकजी छः दिशाकी मर्यादा करे (पूर्व, पश्चिम, उत्तर, दक्षिण, ऊंची, नीची)।

७ सातवें व्रत में श्रावकजी छव्वीस बोलकी मर्यादा करे, और पन्द्रह कर्मादान का त्याग करे।

८ आठवें व्रतमें श्रावकजी अनर्थदण्डका त्यागकरे।

९ नववें व्रत में श्रावकजी प्रतिदिन शुद्ध सामायिक करे (सामायिक का नियम राखे)।

१० दशवें व्रतमें श्रावकजी देसावगासिक पोषो करे, संवर करे, चौदह नियम चितारे।

११ इग्यारवें व्रतमें श्रावकजी प्रतिपूर्ण पोषो करे।

१२ बारहवें व्रतमें श्रावकजी प्रतिदिन चौदह प्रकारे सूजतो दान देवे।

२३ तेईसवें बोले साधुजीका पांच महाव्रत—

१ पहिले महाव्रत में साधुजी महाराज सर्वथा प्रकारे जीव की हिंसा करे नहीं, करावे नहीं, करतांने भलो जाणे नहीं मन वचन काया करी, तीन करण तीन जोग से।

२ दूसरे महाव्रत में साधुजी महाराज सर्वथा प्रकारे झूठ बोले नहीं, बोलावे नहीं, बोलताने भलो जाणे नहीं, मन वचन काया करी, तीन करण तीन जोग से।

३ तीसरे महाव्रत में साधुजी महाराज सर्वथा प्राकरे चोरी करे नहीं, करावे नहीं, करता ने भलो जाणे नहीं, मन वचन काया करी, तीन करण तीन जोग से।

४ चौथे महाव्रत में साधुजी महाराज सर्वथा प्रकारे मैथुन सेवे नहीं, सेवावे नहीं, सेवता ने भलो जाणे नहीं, मन वचन काया करी, तीन करण तीन जोग से।

५ पांचवें महाव्रत में साधुजी महाराज सर्वथा प्रकारे परिग्रह राखे नहीं रखावे नहीं, राखताने भलो जाणे नहीं, मन वचन काया करी, तीन करण तीन जोग से।

२४ चौवीसवें बोले भांगा ४९ को जाणपणो—

११ आंक एक इग्यारह को- भांगा उपजे नव, एक करण एक जोग सुं कहणा- १ करुं नहीं मनसा, २ करुं नहीं वयसा, ३ करुं नहीं कायसा; ४ कराउं नहीं मनसा, ५ कराउं नहीं वयसा, ६ कराउं नहीं कायसा, ७ अणुमोदुं नहीं मनसा, ८ अणुमोदुं नहीं वयसा, ९ अणुमोदुं नहीं कायसा।

१२ आंक एक बारह को- भांगा उपजे नव; एक करण दोय जोग से कहणा- १ करूं नहीं मनसा वयसा, २ करूं नहीं मनसा कायसा, ३ करूं नहीं वयसा कायसा, ४ कराउं नहीं मनसा वयसा, ५ कराउं नहीं मनसा कायसा, ६ कराउं नहीं वयसा कायसा, ७ अणुमोदुं नहीं मनसा वयसा, ८ अणुमोदुं नहीं मनसा कायसा, ९ अणुमोदुं नहीं वयसा कायसा।

१३ आंक एक तेरह को- भांगा उपजे तीन, एक करण तीन जोग से कहणा- १ करुं नहीं मनसा वयसा कायसा, २ कराउं नहीं मनसा वयसा कायसा, ३ अणुमोदुं नहीं मनसा वयसा कायसा।

---

भंग किसको कहते है? विभाग रूप रचना को भग कहते है।

२१ आंक एक इक्कीसको— भांगा उपजे नव, दोय करण एक जोग से कहणा— १ करूं नहीं कराउं नहीं मनसा, २ करूं नहीं कराउं नहीं वयसा, ३ करूं नहीं कराउं नहीं कायसा, ४ करूं नहीं अणुमोदुं नहीं मनसा, ५ करूं नहीं अणुमोदुं नहीं वयसा, ६ करूं नहीं अणुमोदुं नहीं कायसा, ७ कराउं नहीं अणुमोदुं नहीं मनसा, ८ कराउं नहीं अणुमोदुं नहीं वयसा, ९ कराउं नहीं अणुमोदुं नहीं कायसा ।

२२ आंक एक बाईस को- भांगा उपजे नव; दोय करण दोय जोग से कहणा- १ करूं नहीं कराउं नहीं मनसा वयसा, २ करूं नहीं कराउं नहीं मनसा कायसा, करूं नहीं कराउं नहीं वयसा कायसा, ४ करूं नहीं अणुमोदुं नहीं मनसा वयसा, ५ करूं नहीं अणुमोदुं नहीं मनसा कायसा, ६ करूं नहीं अणुमोदुं नहीं वयसा कायसा, ७ कराउं नहीं अणुमोदुं नहीं मनसा वयसा, ८ कराउं नहीं अणुमोदुं नहीं मनसा कायसा, ९ कराउं नहीं अणुमोदुं नहीं वयसा कायसा ।

२३ आंक एक तेईस को- भांगा उपजे तीन, दोय करण तीन जोग से कहणा- १ करूं नहीं कराउं नहीं मनसा वयसा कायसा, २ करूं नहीं अणुमोदुं नहीं

मनसा वयसा कायसा, ३ कराउं नहीं अणुमोदुं नहीं मनसा वयसा कायसा।

३१ आंक एक एकतीस को-भांगा ऊपजे तीन, तीन करण एक जोग से कहणा-१ करूं नहीं कराउं नहीं अणुमोदुं नहीं मनसा, २ करूं नहीं कराउं नहीं अणुमोदुं नहीं वयसा, ३ करूं नहीं कराउं नहीं अणुमोदुं नहीं कायसा।

३२ आंक एक बत्तीस को-भांगा उपजे तीन, तीन करण दोय जोगसे कहणा-१ करूं नहीं कराउं नहीं अणुमोदुं नहीं मनसा वयसा, २ करूं नहीं कराउं नहीं अणुमोदुं नहीं मनसा कायसा, ३ करूं नहीं कराउं नहीं अणुमोदुं नहीं वयसा कायसा।

३३ आंक एक तेत्रीस को-भांगो उपजे एक, तीन करण, तीन जोग से कहणा-१ करूं नहीं कराउं नहीं अणुमोदुं नहीं मनसा वयसा कायसा।

| आंक | ११ | १२ | १३ | २१ | २२ | २३ | ३१ | ३२ | ३३ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| भांगा | ९ | ९ | ३ | ९ | ९ | ३ | ३ | ३ | १ |
| करण | १ | १ | १ | २ | २ | २ | ३ | ३ | ३ |
| जोग | १ | २ | ३ | १ | २ | ३ | १ | २ | ३ |
| भांगा | ९ | १८ | २१ | ३० | ३९ | ४२ | ४५ | ४८ | ४९ वां |

## २५ पच्चीस वें बोले चारित्र पांच.

१ सामायिक चारित्र, २ छेदोपस्थापनिक चारित्र, ३ परिहारविशुद्ध चारित्र, ४ सूक्ष्मसंपराय चारित्र, ५ यथाख्यात चारित्र।

---

१ चारित्र किस को कहते हैं? चारित्र मोहनीय के क्षय वा क्षयोपशम से उत्पन्न होते हुए विरतिपरिणाम को तथा संयम अनुष्ठान को तथा जो आठ कर्मों को चरे (नाश करे) उस को चारित्र कहते है।

॥ इति श्री पच्चीस बोल का थोकड़ा सम्पूर्ण ॥

# ॥ भूमिका ॥

इस ' शतक में ' हितशिक्षा के साथ २ संसार की प्रायः सभी गतियों का सरल निरूपण है । रचनाशैली के सुगम होने से विद्यार्थियों को विशेष लाभदायी होगा । १०० श्लोकों के सार को संग्रह कर यहां लिखें देते हैं ।

श्लोक १ में 'वीतराग' की तुति मङ्गल के लिये की गई है। श्लोक २ में भोग से त्यागवृत्ति बताई गई है।

श्लोक ३ में नारी के मोह में फँस पुनः २ जन्म मरण के चक्र में आना पड़ता है इस विषय का निरूपण है।

श्लोक ८ से १६ तक बालक के जन्म से लेकर पोषणादि करने में जितने दुःख होते हैं उन्हें हस्तामलक की भांति स्पष्ट किया है।

श्लोक २० में विद्या पढ़ने से लाभ और न पढ़ने से हानि।

श्लोक २१ से २४ तक क्षत्रिय का वास्तविक धर्म निरूपण किया है।

श्लोक २२ में भीष्मपितामहका दृष्टान्त जैनशास्त्रानुसारहै।

श्लोक २३ में 'मेघरथ' का दृष्टान्त है।

श्लोक २६ तक उत्तम ब्राह्मण और शास्त्र-विरुद्ध वलिदानादि हत्या कराने वाले ब्राह्मणों क भेद की रुचिकर झलक दिखाई है।

श्लोक ३२ तक वैश्य का स्वरूप बताया है।

श्लोक ३६ तक शूद्र कैसा होना चाहिये ?

श्लोक ४२ तक प्रमोद, करुणा, मैत्री, मध्यस्थ इन ४ भावनाओं का प्रकरण है।

श्लोक ४६ तक ज्ञान द्वारा मोह के नाश को प्रकाशित किया है।

श्लोक ६० तक ५ इन्द्रियों को वश में न रखने से होने वाले दुःखों की प्रदर्शिनी है।

श्लोक ६५ तक पुण्य पापों के फलों की चर्चा है।

श्लोक ६७ तक वृक्ष मेघ, वायु सूर्य्य इनसे गुणोंकी शिक्षा ग्रहण करने का उपदेश दिया है।

श्लोक ७० से ८६ तक प्रश्नोत्तर रूपमें अनेक समस्याओं पर सुगमता से मनोहर विचार किया गया है। यह स्थल अवश्य पढ़ने योग्य है।

श्लोक ६२ तक 'जीव' का स्वरूप दिखाया है।

श्लोक ६३ में 'मोहन मुनि' जी का वर्णन है। जो मेरे पितामह गुरु हैं।

श्लोक ६४ में 'पन्यासहर्ष मुनि के गुणग्राम हैं जो मेरे पूजनीय गुरु हैं।

श्लोक ६५ में 'चन्दन विजय' जी की प्रशंसा है।

श्लोक ६६ में 'सुमतिसागर' जी का गुणानुवाद गायाहै, जिन्होंने इस वर्ष के चातुर्मास्य में साथ रह कर मेरी विविध सहायता की है।

श्लोक ६७ में श्लोकों की आवृत्ति एवं परिशोधनकर्त्ता 'गौरीलाल' जी की स्तुति है।

श्लोक ६८ में द्रव्यसहायक 'हर्षचन्द्र' जी की स्तुति कीहै।

श्लोक ६६ में भाषा सहित 'शतक' के प्रकाशन में द्रव्य सहायक वैद्यरत्न शीतलप्रसाद जी की स्तुति की है।

श्लोक १०० में विद्वानों के प्रसाद से 'शतक' के निर प्रचार और विजयलाभ की आशंसा की है।

भूल चूक के लिये विद्वानों से क्षमा की प्रार्थना करता हूं।

"गच्छतः स्खलनं क्वापि भवत्येव प्रमादतः।
हसन्ति दुर्जनास्तत्र समादधति सज्जनाः॥"

मुनिमाणिक

आत्मानन्द लाइब्रेरी

छोटा दरीबा ( देहली )

॥ वन्दे वीरम् ॥

# माणिक्यसुबोधरत्नशतकम् ॥

संसारे सुखकारणं गतभयं वैराग्यमासाद्य यः ।
प्राप्तः सिद्धिपदं शिवैकनिलयं लोकाग्रवासं श्रितः ॥
दुःखं जन्मजरादि येन विभुना त्यक्तं विमोहोद्भवं ।
नित्यं पातु स वीतरागगुणभृत्तीर्थाधिपो मुक्तिदः॥ १॥

जिसने संसारमें सुखके कारण–भय-रहित, वैंराग्य को ग्रहण कर, केवल कल्याण के मुख्य-स्थान, मोक्षस्थान ( सिद्ध-शिला ) को प्राप्त किया और जिस शक्तिशालीने मिथ्यात्व से उत्पन्न होने वाले जन्म जरामरणादि के असह्य दुःखों का दलन ( नाश ) कर दिया, तीर्थों के स्वामी, मुक्तिके प्रदान करने वाले और अनेक गुणोंसे विभूषित, वे भगवान् 'वीतराग' सब की नित्य रक्षा करें ॥ १ ॥

भोगे रोगभयं विमृश्य विरतिं प्राप्नोति यः सज्जनः ।
सद्बोधात्सरलश्च देशविरतिं गृह्णाति वै मध्यमः ॥
वीर्यं सर्वसुखप्रदं शुचितनौ संरक्ष्यते साक्षरैः ।
कृत्वा ज्ञानरतिं सदैवविमल-प्रज्ञाः सुखार्हा न किम् ? ॥२॥

जो सज्जन कि रूप-रसादि भोगों को रोग समझ कर आत्म-सन्तोष ( सन्यासचारित्र ) को प्राप्त करता है, तथा उत्तम ज्ञान से सरलस्वभाव वाला होकर, सब से उदासीन होता हुआ श्रावकव्रत ( अल्पसन्यास ) को प्राप्त करता है, और जो शास्त्राध्ययन करके सब सुख एवं आनन्द की वर्षा करने वाले वीर्य-रूप रत्न की अपने शरीर में रक्षा करता रहा है तथा ज्ञान में ही जिस की लौ लगी रहती है, वह विशद बुद्धि वाला सुजन क्या सर्व सुखों का उपभोग करने योग्य नहीं ? किन्तु—अवश्य ही है ॥ २ ॥

> मोहागारभवा प्रमोदजनिका नारी न केषा रिपु-
> र्यां दृष्ट्वा स्थिरचित्तसाधुमतयो मुह्यन्ति कामाशयाः ।
> त्यक्त्वा धर्मरसायनं गुरुमुखाच्छ्रुत्वापि दुःखाबुधि,
> गृह्णन्ति प्रमदाकरं मदभृतो गच्छन्ति कुक्षि पुनः ॥ ३ ॥

मोह के घर से उत्पन्न होने वाली तथा कृत्रिम आनन्द देने वाली स्त्री किस की शत्रु नहीं ? जिसे देख कर कि स्थिर-चित एवं सुमति-युक्त जन भी काम से व्याकुल हृदय होते हुए मोह [ अज्ञान ] को प्राप्त हो जाते है । धर्म के सिद्ध रसायन को सुन कर भी, तथा गुरु के मुख से दुःखरूप अपार सागर की गाथा का गान करके भी, कोई भूले भटके हुए स्त्री का

हात पकड़ते हैं। और पुनः संसार में फंस कर माता की कुक्षि की शरण लेते हैं ॥ ३ ॥

स्थित्वा तत्र न किं नरः प्रलभते दुर्गन्धराशि तथा ।
कारागारसमं विनापि मनसं भोगेच्छुरको गृहम् ॥
कृत्वा योगिसमा शिशुः स्थिरतनुं ध्यानं विधत्ते यतः ।
पुण्यान्निःसरति क्रमोर्द्धगमनश्चाधोशिराः पश्य तम् ॥ ४ ॥

मनुष्य उस स्थान पर अर्थात् मातृकुक्षि में किस दुर्गन्ध के समूह का अनुभव नहीं करते ? बेचारो को भोगों की शृंखला में बंधकर वहीं पर कारागार की भांति-अपनी अभिरुचि न होते हुए भी निवासस्थान रखना पड़ता है। किन्तु जब बालक, योगी की भांति निज देह को स्थिर करके, एकाग्र हो ध्यान करता है तब किसी प्राक्तन सुकृत से ही शिर को नीचे कर, चरण ऊपर की ओर कर, देखिए, योनिद्वार से प्रकट होता है ॥ ४ ॥

शक्तिर्यस्य भवेत् कथ पदमहो गन्तु विना चाश्रयं ।
पीत्वा मातृपयः सदा नववया वृद्धिंगतो बालकः ॥
विष्ठादि तनुते मलं स्वशयने मात्रादिपीडाकरो-
रात्रौ किं लभते सुखेन जननी निद्रामहो बालके ॥ ५ ॥

बालक की विना किसी अवलम्बन के एक पैर चलने की

भी शक्ति नहीं होती। और वह माता का दूध पीकर, छोटी अवस्था में, क्रमशः बढ़ता जाता है। अहह! वह बालक अपनी शय्या पर ही मल-मूत्रादि घृणित वस्तुयें त्यागता है। क्या बाल बच्चो से, किसी माता को भी रात्रि में आनन्द पूर्वक निद्रा आती है? ॥ ५ ॥

पद्मं स्याच्च हिमाग्निनात्र शिशिरे बालस्थितिस्तादृशी।
कैर्दृष्टा नयनेन नो शिशुतनौ रोगोद्भवा दुर्दशा?॥
पित्रोः कष्टसमूहदानकरणो मूको विना भाषणम्।
मातुः प्रेमकरः करे करधृतः किंचिच्चलेत् पंगुलः॥ ६ ॥

इस शीत समय में बालक की वह दशा होजाती है जोकि हिम (बर्फ़) गिरने से कमल की। रोगों से होने वाली, बच्चो के शरीर की दुरवस्था किसने नहीं देखी?। बालक माता पिता दोनों को- बाल्यावस्था में विविध कष्ट देता रहता है। बिना वाक्-शक्ति मूक सा प्रतीत होता है। माता से अत्यन्त हिला हुआ पंगु (लूला) बालक उसके हात को पकड़ कर धीरे २ कुछ चलता भी है॥ ६ ॥

कश्चिद्योनिविनिर्गतो रतिरतैः पापैः सदा पीड्यते।
दुःखं तस्य कथं यतो गणयितुं प्रज्ञः समर्थो भवेत्॥
योनिद्वारगतश्च कोऽपि लभते मृत्युं पुरा पापतो-
धिक् संसारसुखैषिण! नरगण भ्रांतो भवे यच्चिरम्॥७॥

कोई योनि-दल में स्थित होकर ही संभोग काल में अति व्यवाय और विपरीताचारादि अनेक पापी पुरुषों से पीडित होता है। चतुर पुरुष उसके कष्टों का आकलन नहीं कर सकते तथा कोई २ प्राक्तन पाप के कारण योनि- द्वार पर आते ही समाप्त हो जाते हैं। अहह ! संसार के सुख की इच्छा करने वाले उन पुरुषों को धिक्कार है जो कि इस संसार चक्र में चिरकाल तक घूमते रहते हैं ॥७॥

क्रोडे क्रीडितबालका यमवशं प्राप्ता अहो केऽपिवा-
केचित् कर्मवशाद्भवा मृतपतेः कुक्षौ घृणाघातिताः ॥
केचिच्चौरगणैस्तथा परजनन्याहो मृताःपीडिताः ।
किं सौख्यं लभतेऽबलः परवशो डिभो जना मृश्यत ॥८॥

अहा ! कोई बालक तो गोद में खेलते २ मृत्यु के मुख में चले जाते हैं। कोई निजकर्मफल के अनुसार विधवादि व्यभि-चारिणी स्त्रियो के उत्पन्न होकर कुक्षि में ही, रहस्यप्रकाशन के भय से, मार डाले जाते है। कोई बालक आभूषणादि पहिरे हुए होने के कारण चोरो और अपनी सौतेली माताओं से नाना भाति आतंक उठाकर अन्त को नाम-शेष हो जाते हैं। हे सुजनो ! विचार करो कि वलहीन पराधीन बालक संसार में क्या सुख और पवित्रता प्राप्त करता है ? ॥ ८ ॥

ज्ञानं मंदमतेः कुतः कथयतां वालस्य चित्ते भवेद् ।
ब्रूयाद्यः शुकनायकः श्रु तिपथ प्राप्तं वचो लोकतः ॥
तातस्त्रायकपोषको गमयते शालां विवेकप्रदाम् ॥
दत्ते ज्ञानमहो कृपाजलनिधिः प्रज्ञाधनः शिक्षकः॥९॥

मन्दमति वालक के चित्त में ज्ञान कैसे हो सकता है ?। जो बालक कि तोते मैनादि पक्षियों की भांति अन्य पुरुषों के मुख से निकले हुए वचनों को सुनकर वोलना सीखता है। पालने पोषने वाले माता पिता ज्ञान-राशि प्रदान करने वाली पाठशालाओं को अपने बालकों को भेजते हैं जहां कि बुद्धिशाली शिक्षक लोग कृपापूर्वक ज्ञान-प्रदान करते हैं ॥९॥

यत्स्यूरक्षकतातबंधुजननीभूपा यदि ज्ञानिनो ।
बालो रत्नसमां प्रभा स लभते तैः सुज्ञसंस्कारकैः ॥
निर्भाग्याः शिशवस्तु जन्मसमये तेषामपि ध्वंसकाः ।
मंहार्य स्वकुलं गता हतसुखाः-पापोद्भवा दुर्गतिम् ॥१०॥

यदि बालक की रक्षा करने वाले, माता-पिता भाई बन्धु अथवा राजा चतुर होते हैं तो बालक उन उत्तम संस्कार करने वालों के कारण रत्न-तुल्य अत्युत्तम कान्ति को प्राप्त करता है परन्तु कोई २ भाग्य-हीन बालक तो जिनके कि माता पिता जन्म समय ही में मर जाते है, केवल नाम मात्र के लिये अपने

कुल में आते हैं और अपने पापों के फलों से अत्यन्त दुर्गति को प्राप्त करते है ॥१०॥

दत्वा मोदकखाद्यवस्तुपुटिकां माता यदि प्रेषयेद्-
बालो मित्रगणैर्विहाय पठनं विद्यालये क्रीडति ॥
शिक्षादत्तरजःप्रियःशिशुजनश्चित्तो तदा खिद्यति ।
यद् विद्याध्ययनं सदैव कठिनं पुण्येन वै लभ्यते ॥ ११ ॥

लुभाने वाली मिठाई की पुड़िया देकर माता पितादि बालक को पाठशाला भेजते हैं किन्तु वह पढ़ने लिखने को तिलाञ्जलि देकर मित्रों के साथ खेलने लगते हैं । बालक को वहा शिक्षा दी जाती है किन्तु वह उस को कुछ न समझ कर धूल में खेलता है और अन्त में पश्चात्ताप करता है । सत्य है विद्याध्ययन बड़े ही उच्च भाग्य से होता है ॥११॥

चांडालादिकुले भवा यदि नरा विष्ठादिसंक्षेपकाः,
नीचे तुच्छकुले तथैव विधवाधारे कुले सम्भवाः ॥
निर्वाहार्थमितस्ततो जनपदे भ्राम्यन्ति भिक्षाचराः,
द्रव्यं नास्ति तथा सुसंगतिरहो विद्याकुतस्तेषु भोः ॥१२॥

यदि कोई मनुष्य चांडालादि नीच कुल में उत्पन्न होता है तो विष्ठा ही फेंकता रहता है । कोई विधवाओं के कुल में उत्पन्न होते हैं । किन्हीं २ को शूद्र वंशों में जन्म लेना पड़ता है और

भिक्षा के लिये इधर से उधर घूमते रहते हैं। उन पुरुषों के पास न तो सत्पुरुषों का समागम ही होता है धन न ही। फिर उन के पास विद्या किस प्रकार हो सकती है ; ॥१२॥

बाल्ये जंतुविनाशिकां वितनुते पापर्द्धिवृत्तिं जनः।
कश्चिन्मत्स्यविहंगपीडनकरस्तातस्य कृत्याश्रितः ॥
हत्वा जीवगणं दयाविमुखतः क्रोधी तथा निर्दयी।
सोऽयं किं लभते क्षमाजलनिधि विद्या सुबुद्धिप्रदाम् ॥१३॥

मनुष्य बाल्यावस्था में ही जीवो का वध कराने वाली पाप की वृत्ति (शिकार) को धारण करते है। कोई २ अपने पिता के कर्मो का अनुकरण करके मछली, पक्षी, इत्यादिको की हत्या करने लग पड़ते हैं। वे सब दया से विमुख होते और निर्दयी होकर अत्यन्त क्रोध करते हैं। वे क्षमा की समुद्र रूप अच्छे विचारों की प्रदात्री विद्या को, प्राप्त कर सकेंगे, इसका कोई दृढ़ निश्चय नहीं हो सकता ॥ १३ ॥

त्यक्त्वा सर्वसुखं विलासजनकं विद्यारति. सन्मति-
विज्ञानं विनयी गुरोरनुचरः स्थाने स्थिरः संपठेत् ॥
प्रातर्यः स्मरणं पुनश्च कुरुते लोभी यथाऽर्थं निजं,
मानी सद्गुणराशिघातकवरो ज्ञानं कुतो गच्छति ॥१४॥

जो सब प्रकार के सुख को परित्याग कर, उत्तम बुद्धिशाली

गुरुकी सेवा करते हुए विद्याध्ययन करते हैं और जिस प्रकार लोभी निज धन को उसी प्रकार प्रातः काल जो पुनः अपनी पठित विद्या का एक स्थान पर जम कर परिशीलन करता हैं, वही विद्वान् बनता हैं। परन्तु जो लालची, अपने को ठीक २ न जानने मानने वाले हैं, तथा सुन्दर गुणो का उपघात करने वाले हैं, वे ज्ञान किस प्रकार प्राप्त कर सकते है ? ॥१४॥

नित्यं यः सरलो विना च कपटं सत्यं गुरुं भाषते।
शुद्धोच्चारणकृद् वशी मितवचाः पथ्यान्नरागी तथा ॥
निद्रालुर्न कथारसी न स सदा ज्ञानं गुरोरर्जयेन्।
मायाचाररतो यदि प्रलपनः प्राप्नोति सारं कुतः ? ॥१५॥

जो नित्य सरल-प्रकृति वाले और कपट न करके नित्य गुरु से सत्य भाषण करने वाले, शुद्ध२ वर्णोच्चारण करते हुए, जितेन्द्रिय, थोड़ा भाषण करने वाले, पथ्य अन्न का भक्षण करते हुए, निद्रा अधिक न लेते हुए, बात चीत में अधिक रुचि न लेते हुए रहते है वही गुरु से ज्ञान प्राप्त कर सकते हैं ? यदि कोई बालक मिथ्याभाषण कर अधिक बात चीत करता है वह सार किस प्रकार प्राप्त कर सकता है ? ॥ १५ ॥

संतोषी गृहभोजने स्वजननीसेवापरः सर्वदा।
तातान्ज्ञापरिपालको यदि शिशुः शिक्षाधरो मस्तके ॥

वाक्यं कर्णकटु प्रलभ्य मनसि क्लेशं न धत्ते कदा।
विद्यां यल्लभते विना शुचिगुणं बाल:कुतस्ता श्रयेत्?॥१६॥

सन्तोषी, अपने घर पर ही भोजन करने वाला, नित्य अपनी माता की सेवा करने वाला, पिता की आज्ञा को और उसकी शिक्षा को मस्तक पर रखने वाला, जो कि किसी के कटु वचन को सुन कर भी कभी क्रोध नहीं करता, वही विद्या को प्राप्त करता है। विना इन पवित्र गुणों की आराधना किये बालक विद्या किस प्रकार प्राप्त कर सकता है ॥ १६ ॥

धन्यास्ते गुरुवाक्यसारनिपुणाश्छात्रा लभन्ते यशो-
गंभीरा गुणसागरा: सविनया: पूज्ये प्रसन्नास्तथा ॥
संसारे परसौख्यशातिजनका मातादिधन्यप्रदा।
पापौघा गुरुदोषदाः कुमतयः शिष्याः पठेयुः कथम्?॥१७॥

गुरु के वाक्य का सार समझने में निष्णात जो छात्र यश की प्राप्ति करते हैं—तथा जो गंभीर, एवं गुणो के सागर हैं, नित्य विनय से युक्त हैं तथा अपने गुरुजनो की ओर कभी मनोमालिन्य नहीं रखते और जो संसार में अत्यन्त सुख तथा शान्ति को प्रचरित करते है और अपने माता पितादि की प्रसन्नता कराते हैं वे ही विद्या में प्रवीण होते है। पापो के घर, गुरुओं पर झूठे लाञ्छन लगाने वाले कुण्ठित बालक क्या पढ़ सकते हैं? ॥ १७ ॥

कौशल्यं निजकार्यसिद्धिकरणे प्राप्तं सुशिष्यैर्यतो-
नत्वा सद्गुरुपादपद्ममलं याता गृहं संमुदा ॥
क्रीडारक्तमनाश्च किंतु कुमतिर्लेभे न किंचिद्यतः ।
किं कार्यं कुरुते विवेकविकलःसौख्याय लोकद्वये ? ॥१८॥

जो उत्तम छात्र अपने कार्य सम्पादन में कुशलता प्राप्त करते- और गुरु के कल्याण-प्रद निर्मल चरण-कमलों को नमस्कार कर आनन्द सहित घर जाते हैं, वे ही विद्वान् बन सकते हैं किन्तु खेलने में तत्पर, मन्द बुद्धि बालक कुछ भी प्राप्त नहीं करता। सच है विवेक जिसे न हो वह मनुष्य इस लोक अथवा परलोक--दोनों में सुख-लाभ के लिये क्या उपाय कर सकता है ? ॥ १८ ॥

व्यर्थं येन कृत वयो निजधनं बालेन पश्चादहो !
पश्चात्तापपरः करोति रुदितं प्राप्नोति कष्टं यदा ॥
धिग्धिङ् मे पठने यतो विलसितो दुष्टःप्रमादो मया।
किं कुर्वे सुगुरोऽधुना पशुसमो दुःखाब्धिमग्नोजडः ॥१९॥

जिस बालकने अपनी अवस्था और धन को निरर्थक धूल में मिला दिया और अन्त में जब कष्ट पाया तब पश्चात्ताप किया उस ने क्या किया ? वह बालक पुनः आकर,गुरु के समक्ष इस प्रकार पश्चात्ताप करता है--हा ! हा !! मुझे धिक्कार है जो पढ़ने में प्रमाद कर बुरी२ क्रीड़ा में आसक्त रहा। हे गुरो !

अब मैं पशु की भांति, दुःख रूप अपार पारावार में निमग्न हूं, क्या करूं ? ॥१९॥

तत्त्वज्ञानविहीनशूद्र इव यः क्षत्र्यादिजातिर्युवा ।
दासत्वं कुरुते कथं निशि दिन वाक्रोशपीडाभवम् ॥
श्रुत्वा कार्यभरेण किंकर इव प्राप्तप्रहारो जडो-
जीवत्वं मृतिना हरेत् प्रतिदिन शोकेन वा जीवति ॥२०॥

शास्त्रों का ज्ञान न होने से जो क्षत्रियादि जाति का बालक रात दिन बुरी २ फटकारें खाता हुआ सेवकाई करता है वह बहुत दुःखी होता है । अनेक प्रहार झेलता हुआ कार्य के भार से, दास होकर, ' किंकर्तव्यविमूढ ' हो बैठता है । वह जीते हुए ही मरासा है । अथवा आत्मघात कर स्वयं मर जाता है- और कदाचित् जिये भी तो दुःख से जीता है ॥२०॥

क्षत्री त्राणकरः सदा पशुगणेऽनाथे च रंके तथा ।
सोऽयं मूर्खमतिर्यतो हतनयस्त्रासंकरः प्राणिनाम् ॥
शौर्यं सौख्यकरं भवेत्पशुगणे धन्यं नृणा जीवनं ।
हा ! हा ! ! रक्षकभूषणा अपि भुविस्युर्भक्षकाः किं भवेत्॥२१॥

क्षत्रिय को सदैव पशुओं और अनाथों तथा दीनो का पालन करना उचित है , वे ही धर्म को तिलाजलि दे कर मूर्ख मति हो प्राणियो को अनेक प्रकार के दुःख देने लगे हैं ।

जिनका बल दूसरों को सुख देनेके लिये हो उन महानुभावे का जीवन धन्यहै । हाय ! हाय ! ! जब भला करने वालेमें शिरोमणि जन भी भक्षक बन जायं तब क्या किया जाय ? ॥ २१ ॥

गांगेयो गिरिजासुतः पशुकृपस्त्राणाय तेषां बली ।
धृत्वा स्वीयधनुः करे गुणयुतं हंतुं ययौ घातकम् ॥
ज्ञात्वा यः पितरं कृपाजलनिधिर्मात्रापि संवारितो ।
धृष्टो मुंचति किं विना पशुहिता तातप्रतिज्ञा शुभाम् ॥२२॥

गंगा जी का पुत्र भीष्म जोकि पशुओं पर दयाभाव रखता था और उनकी रक्षा करने की शक्ति भी रखता था। एक वार धनुष पर प्रत्यञ्चा चढ़ा कर किसी शिकारी को मारने के लिये गया था। उस कृपासागर ने माता का निषेध न सुनकर और उस घातक को अपना पिता जान कर भी मारने की ठान ली और यहां तक कि-जब तक कि उसने अपने ( पिता से ) पशु-घात न करने की प्रतिज्ञा न करा ली उस बालहठी ने अपने पिता का भी पिण्ड न छोड़ा यह कथा जैन शास्त्रों में है ॥२२॥

भूपो मेघरथो यदा वरमतिर्गृह्णाति यः पौषधं ।
देवस्तस्य परीक्षणाय विदधे रूपं कपोतस्य यत् ॥
तत्क्रोडं श्रितखेचरं स विबुधः श्येनीभवो याचते ।
दत्ते तं स्वतनुं विदार्य सदयो मांसं कपोता वने ॥२३॥

महामति मेघरथ राजा ने 'पौषध' नामक व्रत को धारण किया। उसकी दृढ़ता की जांच के लिये एक देवता ने कपोत का रूप स्वीकार किया। उसके पीछे ही एक बाज़ भी दौड़ता २ आ रहा था। अन्त में वह कपोत उस मेघरथ की गोद में आकर बैठ गया। पुनः वह देवता जोकि बाज़ के रूप में था उससे [ मेघरथ से ) उस अपने भक्ष्य ( कबूतर ) को मांगने लगा किन्तु उस कृपापूर्ण राजा ने क्रमशः आवश्यकतानुकूल अपना सारा शरीर उस बाज़ से कुतरवा कर दिया किन्तु उस वन में सब भाति कपोत की रक्षा ही की थी ( सोलहवें तीर्थंकर 'शान्तिनाथ' की पूर्वभव की कथा है ) ॥ २३ ॥

सत्ताधीशनरः सदैव विमलः सत्वे दयाधारको-
दत्वा सौख्यमहर्निशं जनपदे चंद्रप्रभो राजते ॥
धर्मस्तस्य सदैव बोधजनकः शास्त्रे बुधैर्भाषिते।
ध्वातं तस्य विनश्यते सुमतिना नीति यतः शिक्षयेत् ॥२४॥

जीवों पर दया करने वाला अपनी सत्ता से समस्त प्रजा पर अधिकार रखने वाला राजा, नगर २ ग्राम २ सुख रूप अमृत को बरसाता और मेघनिर्मुक्त चन्द्रमा की भाति विशद कान्ति धारण करता है। जैन शास्त्रों में सदैव उस को धर्मज्ञान का दायक बताया है। उसके राज्य में अज्ञानान्धकार नहीं रहता क्योंकि वह सुमति से सर्वजनता को शिक्षा देता है ॥ २४ ॥

ब्राह्मण्यं सुखदायकं जनगणे पूज्यं तथा प्राणिभि-
र्विप्रा वै यदि किञ्चनाः पुरहिता लोके सुबोधप्रदाः॥
भूपाना हितशिक्षका मतिवरा विद्याधनाश्चर्षयो ॥
मान्याः किं न जनैरिमे द्विजवरा रामादिपूज्याः पुरा॥२५॥

सुख का प्रदान करने वाला, समस्त जनता में पूजित, उत्तम ज्ञान का प्रचार करने वाला, नगरों का हितचितक ब्राह्मण ही ब्राह्मण है। तथा जो राजा के हितकारक उपदेश देता हो और ऋषियों की भाति विद्या के निज धन समझे। क्या रामचंद्रादि से प्रतिष्ठित ऐसे ब्राह्मण, आज भी, यदि वास्तव में हों, तो पूजनीय नहीं ? किन्तु अवश्य वे अब भी माननीय हैं ॥ २५ ॥

सद्विद्याविकलोऽधुना जनपदे सौख्यं कुतो यच्छति
यो रक्तो विषये द्विजः परवशोऽज्ञानान्धकूपं गतः ॥
कृत्वा कर्म कलंकदं कुमतिदो विप्रो यशोध्वंसकः ।
विक्तेऽज्ञानतमो यतो द्विजगणः पूज्योऽपि नो पूज्यते ॥२६॥

परन्तु अज्ञान रूपी अन्धेरे के कूप मे गिरा हुआ जो ब्राह्मण सारी उत्तमोत्तम विद्याओं से विहीन है और विषय भोग में तत्पर है, वह सुख क्या दे सकता है ? कलंक लगवाने के कर्मों के करके मूढ़-मति ब्राह्मण अपने यश का विनाश करा

लेता है। हे आज कल के ब्राह्मणो ! तुम्हारे अज्ञानरूपी अन्धकार को धिक्कार है कि तुम जिसके कारण पूज्य होते हुए भी नहीं पूजे जाते ॥ २६ ॥

त्यक्त्वा जीवदयामुपाहरति योऽजादि स्वदेवीमुखे-
कम्पं त्रासकरं पशौ वनचरे दृष्ट्वापि तं हन्ति यः॥
कण्ठं रक्तभरे करं गतदयः संलिह्य पञ्चाङ्गुलि।
यात्रालुं कुरुते धनार्थमवनेर्देवो घृणाच्छेदकः ॥२७॥

कोई २ ब्राह्मण, प्राणिदया को तिलांजलि देकर अपने देवी देवतों के मुख में बकरी आदि दीन अबल पशुओं को छोड़ देते हैं और करुणा करने वाले कम्प को देख कर भी वन में चरने वाले गवादि पशुओं की हत्या करते रहते हैं उनके रुधिर में हस्त को डुबाकर यात्रियों के पीठ पर थापा लगाते हैं। दया को त्याग कर, रुधिर से सनी हुई उन जीवों की गर्दन पर, हाथ रख कर, उन्हें चलाना चाहते हैं और ऐसे२ कर्मों से धन की इच्छा रखते है। वे ब्राह्मण करुणा के ऊपर कुठार चलाते हैं ॥ २७ ॥

वेदा ज्ञानभृतः कृपाजलधयोऽहिंसादिसंबोधकाः।
संसारे सुखकारकाः शुचिपदास्तीर्थंकरैर्भाषिताः॥
तेषां सत्वहितं विनाश्य विदयं यज्ञं नवं संदधु-
र्मोहः किं कुरुते नृणां तिमिरिणां श्रेयःस्फुटं मुक्तये॥२८॥

वेदों के यथार्थ तात्पर्य्य को समझने वाले, कृपा के सागर तथा अहिंसादि धर्मों के उपदेष्टा, तीर्थंकरों ने, प्राणिमात्र हितकारी जिन पवित्र यज्ञों की सम्मति दी थी उन्हें विलुप्त कर निर्दय, नवीन यज्ञों को धारण करने लगे हैं। अहह ! अज्ञान की अंधेरी घटा जिनके नेत्रों पर छाई हुई है उन पुरुषों का मोह, क्या उनके लिये स्पष्ट-रूप से कोई कल्याण उत्पन्न होने देगा ? ॥ २८ ॥

धन्याः किंतु दयापरा द्विजवराः सन्मार्गसंचालका ।
धृत्वा प्राणिहितं सदैव जगदुः सत्यं यथाभापितम् ॥
त्यक्त्वा मोहविडम्बना जनगणे निःस्वार्थपंडाप्रदा ।
कुर्वे किं स्तवनामहं गुणभृता तेषामहो सेवकः ॥२९ ॥

किन्तु सुमार्ग पर चलाने वाले वे ब्राह्मण धन्य हैं जोकि दया का आश्रय लेकर शास्त्रों में जिस प्रकार, प्राणिमात्र के हितकारक यज्ञों का लेख है, उन्हीं की शिक्षा देते हैं। मोह को नीचा दिखाकर जो समस्त प्राणियों को निस्स्वार्थ बुद्धि प्रदान करते हैं उन गुण-मंडित पंडित, वास्तविक ब्राह्मणों की स्तुति, मैं उनका एक क्षुद्र सेवक क्या कर सकता हूं ॥२९॥

वाणिज्यं कुरुते सुनीतिचरणो वैश्यो धनं चार्जयेद् ।
दत्वा योग्यजनाय तद्विजयते लक्ष्मीपतितत्त्वविद् ॥

लोभार्थं न तथा कदापि चलति न्याय्यात्पथः संवरी ।
मान्यः किं स्वगुणैर्न यो जनपदे व्यापारवृद्धिकरः ॥३०॥

जो वैश्य निज धर्मानुकूल वाणिज्य करता है तथा धन का संग्रह करता है। जो कि यथार्थ तत्त्व को जान कर योग्य पुरुषों को व्यवहार के लिए धन देता है और धनपति कुबेर पर विजय-लाभ करता है। जो लाभ से किसी बात का छिपाव नहीं करता किन्तु न्यायानुकूल मार्ग पर ही सदा चला करता है, क्या वह वैश्य अपने गुणों के कारण नगर तथा देश भर में मान के योग्य नहीं ठहरता ? ॥ ३० ॥

द्रव्येच्छुर्विषये रतो हृतनयो विश्वासघाती वणिक् ।
लुण्टाको नगरे स्थितश्च मधुरैर्वाक्यैर्नृणां वञ्चकः ॥
कृत्वाऽसत्यकुतोलमापनिवहं लोभेन पापे रतो-
ज्ञानाभावविवेकहीनकपटी विश्वे सुखी किं भवेत् ॥३१॥

किन्तु जो कि धन का लालची, विषयों में लम्पट, विश्वासघाती, लुटेरा, नगर में ठहर कर मनुष्यों को मीठी बातों से ठगने वाला है तथा झूठी सच्ची तोल नाप करके लालच और पाप में फंसता है, ज्ञान जिसे बिलकुल नहीं और जो कपट का आचरण करता है, क्या वह वैश्य संसार में कभी सुखी हो सकता है ? ॥ ३१ ॥

लब्धं येन धनं सुखं च वणिजा कूटेन लेखेन वै।
कारागारभवं न किं स लभते दुःखं सदा मृश्यत ॥
दत्वा गुप्तधनं नृपाय च भवान्मुक्तो भवेच्छासनात्
पापं मुंचति किं विचारय वणिग् दत्वा विना दुर्गतिम्॥३२॥

जिस वैश्य ने झूंठा सच्चा कागज़ लिखा कर धन अथवा सुख प्राप्त किया है, क्या उसे वन्दीगृह का कठिन कष्ट नहीं सहना पड़ता ? हे भव्यपुरुषो। सदा विचारो यदि राजकर्मचारी अथवा राजा को, वह वैश्य कुछ रिश्वत का रुपया देकर छूट जाता है तो क्या वह पाप-पिशाच भी उस पापी का पिण्ड छोड़ सकता है ? वह पाप तो अवश्य ही अपने किये का फल उस वैश्य को चखाता है ॥३२॥

शूद्रो वल्लभसेवको निजगुणैः पुत्रो यथा पुण्यभूः।
कृत्वा कार्यभरं सदैव कुशलो रात्रौ दिने संस्थितः ॥
पादाभ्यां पुरुषो यथा स्म कुरुते कार्यं सदैवेप्सितं।
शूद्रेणैव तथा मनुष्यनिवहो निर्वाहमाप्नोति वै ॥३३॥

शूद्र अपने गुणों से सब का प्रिय सेवक रहे। पुत्र के तुल्य अपने स्वामी की हितचिन्तना करना उसका धर्म है। वह रात दिन सब कार्य करने में कुशल और तत्पर रहे। जिस प्रकार पैरों से मनुष्य अपनी अभिरुचि के सारे कार्यों का सम्पादन

करता है उसी प्रकार, पूर्वकाल में, ब्राह्मणादि तीनों वर्ण, शूद्र से ही अपना निर्वाह किया करते थे ॥ ३३ ॥

विद्या यल्लभते न शूद्रतनुजो जानाति धर्मं स किं ?।
लब्ध्वा ज्ञानसुधां करोति सुकृतिं जानाति धर्मं स वै ॥
अज्ञो जाड्यमतिर्विवेकविकलः कृत्वा न सेवा वरा ।
सौख्यं किं लभते कुकर्मनिरतो लोकद्वये कथ्यताम् ॥३४॥

परन्तु जो शूद्र की सन्तति विद्याध्ययन न करेगी, वह अपने धर्म को किस प्रकार जान सकेगी ? जो कि ज्ञानरूप अमृत का पान कर पुण्यकर्म करते हैं वही तो धर्म को जान सकते हैं। जो शूद्र विद्याविहीन, गांठ की बुद्धि से भी रहित हो, वह उत्तम प्रकार द्विज-वर्गों की सेवा नहीं करेगा, और फ़िर—क्या वह जड़मति, कुकर्म-तत्पर, शूद्र इस जन्म और दूसरे जन्म में आनन्द का अनुभव कर सकता है ? कहिये ! ॥ ३४ ॥

पूर्वं जातिमदं विधाय लभते नीचं कुलं मानव-
स्तेभ्योऽज्ञानतमो विभेदतरणिं ज्ञानं बुधो बोधयेत् ॥
प्राज्ञो नीचकुलोऽपिपुण्यसुकृतिर्धर्मे रतो मुक्तिगो-
दृष्टान्तं हरिकेशकस्य कथितं शास्त्रे गुणी पश्यतात्॥३५॥

अपनी पूर्व जाति का घमंड करके मनुष्य को नीचकुल प्राप्त होता है। विद्वानों को उचित है कि उन शूद्रों के अज्ञा-

नान्धकार को हटा कर ज्ञान-भानु का प्रकाश उनके हृदय-गगन में करें। क्योंकि जो प्राज्ञ पुरुष नीच कुल में उत्पन्न होने पर भी पवित्र कर्म करता है तथा निज कर्तव्य का सदैव ध्यान रखता है वह अवश्य निर्वाण का पात्र बनता है। इसके लिये शास्त्र में हरिकेशक का दृष्टान्त विद्यमान है, जो गुणवान् चाहें, देख लें॥ ३५॥

दीक्षा मुक्तिविधायिनीं जिनवरात्संप्राप्य देवाग्रहा-
च्चाडालोऽपि गतो यतः शिवपुरं मेतार्यसाधुर्न किम्?
कृत्वा क्रौंचदया कृपानिधिमुनिर्मौनं श्रितः पीडितो।
धन्यः किं न स सत्वदुःखहरणश्चात्मार्थरक्तो बुधः॥३६॥

'जिनराज' से मुक्ति प्रदान करने वाली दीक्षा प्राप्त करके देवके आग्रह से 'मेतार्य' नामक साधु चाण्डाल होने पर भी मोक्ष को गया। पक्षी पर दया कर दयानिधि मुनि चुप २ अनेक कष्टों का सहन करते रहे। प्राणियों के दुःख हरण और अपने आत्मा की शान्तिरूप स्वार्थ में जो आसक्त रहा वह क्या धन्यवाद के योग्य नहीं? यह कथा उत्तराध्ययन सूत्र में है॥३६॥

येषा धर्मरुचिः सदा गुणवतां जात्यादिनीचेन किं?
येषां धर्मरुचिर्यदा भवति नो श्रेष्ठेन वंशेन किं?
कारागारगतो न किं वद वणिक् चौर्यादिपापे रतः।
तस्मात्सुज्ञ! गुणार्जनं कुरु सदा मोक्षार्थभागी भव॥ ३७॥

जिन की अभिरुचि सदैव धर्मपरिपालन में होती है उनकी जाति की नीचता से क्या ? और जिन की रुचि धर्म में नहीं उस श्रेष्ठ वंश से क्या लाभ है ? जो चोरी आदि न्याय-विरुद्ध कार्यों में तत्पर रहता है क्या वह वैश्य कारागार नहीं भोगता ? । इस प्रकार हे समझदार मनुष्यो ! तुम्हें उचित है कि तुम गुणों का सञ्चय करो और मोक्ष के भागी बनो ॥३७॥

ज्ञानं सर्वविबोधकं रविसमं दुःखं सुखं येन वै ।
दीपो वा गृहबोधको भवति वा ध्वाते निशामंडने ॥
रत्नं वा तिमिरान्ध्यभेदकरणं गृह्णन्ति लोका न किं ।
तस्माद्दुःखसमूहनाशजनकं ज्ञानं जनेभ्योऽर्पय ॥ ३८॥

ज्ञान ही सब को समझाने वाला और सूर्य के सदृश है उसी से दुःख और सुख होते है । जिस प्रकार कि दीपक अंधेरी रात्रि में घर का प्रदर्शक होता है । अंधेरे को दूर करने वाले रत्न को जिस भाति सभी ग्रहण करना चाहते हैं उसी प्रकार दुःखदल का दलन [ नाश ] करने वाले इस सर्वशिरोमणि ज्ञान को ही सर्वपुरुषों को देना उचित है ॥ ३८ ॥

विश्वे रत्नसमा परोपकृतयो दानेन दुःखोच्छिदः ।
केचिद्वै तनुकष्टराशिसहनाः सेवापरा निःस्पृहाः ॥
केचिन्मोहरिपुं विहत्य विबुधास्तत्वार्थसिद्धौ रता-
स्तेषां त्वं गुणशोधनं कुरु यतश्चित्तेप्रमोदो भवेत्॥ ३९॥

संसार में कोई २ सुजन रत्नों के तुल्य, परोपकार करने वाले, दान देकर दूसरों के दुःख का समूल विनाश करने वाले, किसी प्रकार का स्वार्थ जो न रखे, विद्यमान हैं। कोई मोहरूप महाशत्रु को पछाड़ कर तत्त्व की चिन्ता में संलग्न है उन सब विद्वान् पुरुषों के गुणों को, हे उन्नति के अभिलाषी जनो! तुम प्राप्त करो और पुनः अपने आत्मानन्द का अनुभव करो ॥३९॥

सौख्येच्छा भुवि जंतवो निशि दिनं कुर्वन्ति यत्नं सदा,
तेषां मित्र! सुभावना कुरु सखे! द्वेष विमुच्यान्तकम् ॥
येन त्वं भव निर्भयः सुखरुचे! संसारदुःखार्णवे।
दत्ता लोकगणे तथैव लभते लाभेन सार्धञ्च यत् ॥४०॥

संसार में सभी जीव नित्य सुख की अभिलाषा करते तथा उसके प्राप्त करने के लिए यत्न करते हैं। हे मित्र! तुम उनके प्रति उत्तम विचार रखो। अन्तरंग में द्वेष न रक्खो, हे सुख में अभिरुचि रखने वाले पुरुषो! इस पूर्वोक्त विधि से तुम्हें इस संसार-रूप दुःखपारावार में निर्भयता प्राप्त होगी। क्योंकि यह प्रसिद्ध है मनुष्य अन्य लोगों को जो कुछ देता है उसे ही किन्तु और कुछ उससे अधिक लाभ के साथ प्राप्त करता है ॥४०॥

धन्यास्ते करुणाकरा नरवरा दीनादिपीडाहराः।
कृत्वा लोकसुखावहं जनपदे कृत्यं च पुण्यार्जनम् ॥

विद्यादानपरास्तथैव विधवाऽनाथेषु दानाग्रहा· ।
कारुण्येन जनःकुल च कुरुते शोभाभरं जीवितम् ॥ ४१॥

जो करुणा-वरुणालय भव्य जीव, दीन दु·खियों की पीडा को हरते हैं—और सर्वप्राणियों का हितकारक कार्य कर लोक में पुण्य के भागी होते हैं, विद्या का प्रदान करते और विध-वाओं तथा अनाथों को दान देने में तत्पर रहते हैं, वे अपनी दया से ही अपने जीवन तथा अपने कुल को भूषित करते हैं॥ ४१॥

मोहादिप्रभवं कुचालगमनं सर्वत्र दृष्टं जनैः ।
पुण्येनैव जनस्ततो विरमति प्रज्ञाघनो मोक्षभाक् ॥
दृष्ट्वा यज्जनदूषणं सुमतिना माध्यस्थ्यभावं वृजेद् ।
यत्र स्यात्परनिंदनं कुमतिदा दुष्टप्रशंसा तथा ४२॥

काम क्रोधादि से होने वाला-कुमार्ग-गमन प्राय· सभी लोगोंने देखा सुना होगा । वुद्धिमान् पुरुष किसी प्राक्तन पुण्य से ही उस दुष्कर्म से बचकर मोक्षका भागी होताहै। और वह और लोगों में दूषणों को देखकर हाय २ नहीं मचाता किन्तु चुप चाप विचार पूर्वक आप उनसे उदासीनता धारण कर लेता है कि किसी अन्य श्रेष्ठ मनुष्यों की निन्दा तथा कुमिती प्रदान करने वाली दुष्टों की प्रशंसा न हो ॥ ४२ ॥

राज्यं किं सुखदं रिपोर्विहननं न्यायेन हीनं यदि ।
नारी किं विबुधैर्विलासजननी मान्या विना शीलधिं॥
पित्रे किं भुवि शस्यते हि तनयः सौख्यं न दत्ते मुदा ।
तस्मात्प्राणिगणो गुणैर्जनपदे पूज्यो न रूपादिना ४३

अनेक शत्रुओं का हनन जहा पर हो वह राज्य भी यदि न्याय से हीन हो तो क्या सुखदायक हो सकता है ? स्त्री यदि शीलवती नहो तो क्या सुन्दर होने पर भी विवेकी पुरुष उससे प्रीति करेंगे । जो पुत्र अपने पिता को आनन्दित कर सुख प्रदान न करे, क्या उसकी कभी प्रशंसा की जाती है । अत यह सिद्धान्त ठहरता है कि मनुष्य गुणों से पूजनीय होता है न कि केवल रूपादि से ही ॥४३॥

रत्ने प्रेमकरो विदेशरटनो लब्ध्वापि तत् किं सुखी ।
रोगैर्यत्तनु पीडितं तव भवेद् भो मुग्ध मे ब्रूहि वै॥
नारीपुत्रगणा विमुच्य निलये गच्छन्ति भीत्या न कि
मोहं किं कुरुषे भवाब्धितरणं सेवस्व धर्मं सदा ४४

धन से प्रेम रखने वाले लोलुप महाजन-देशान्रों में भ्रमण करके और उन रत्नादि धनों को प्राप्त करके भी क्या सुख पाते है । हे सरल । लोक जब उन महाजनों की देह रोगादि से पीड़ित होती है तब क्या वह धन देख कर सुखी

होते है। प्लेगादि भयंकर रोगों की दशा में मनुष्य को छोड़ कर, स्त्री तथा पुत्रादि भी भाग जाते है। इन सब बातों को विचार कर ऐ जीवो! अजान न बनो, संसार रूप अगाध समुद्र से पार करने वाले का ही निरन्तर सेवन करो ॥४४॥

कृत्वा कर्म सुखावहं गुणगणः प्राप्नोति वंशं शुभं।
पूर्णांगेन सुरूपधारकशिशुर्दत्ते च पित्रोर्मुदम् ॥
लब्ध्वा स्वल्पवयास्तु जन्म सफल ज्ञानं पूज्यते नः
तस्मात्कर्म न कि प्रधानपदवीं धत्ते सखे ब्रूहि माम् ४५

अनेक गुणों से युक्त जीव-सुखदायक पुण्य कर्म करके उच्चवंश का लाभ करता है। तथा वहा अपने सब सुन्दर अवयवों से माता पिताको आनन्दित किया करता है। वह बालक थोड़ी ही अवस्था में ज्ञान प्राप्त कर लेता है। और अपना जन्म सफल कर लेता है मित्रो! तब बताओ कि संसार में कर्म ही सब से प्रधान है या नहीं ॥४५॥

कृत्यं येन कृतं नृणां सुखकरं पुण्यात्मना संपदा।
लब्ध्वा साधुयशोभरं शुचिमतिर्धर्मेरतस्तिष्ठति ॥
लक्ष्म्यां लुब्धनरः कथ न नरकं गच्छेत्स पापोत्करो।
ज्ञानी वै समवैति नो जडमतिर्ज्ञानं ततः संवृणु ४६॥

जिसने. धर्म धारण रखते हुए, मनुष्यों के सुखका साधक कार्य सदैव सिद्ध किया- और पवित्र- बुद्धि. उत्तम यश प्राप्त कर धर्माचरण में ही लिप्त रहा है वही सुख का भाजन है। परन्तु जो पुरुष लक्ष्मी में ही लिप्त है वह पापी नरक को क्यों न जायगा ? ज्ञानी ही इन सब रहस्यों को समझ सकता है अज्ञानी नहीं अतएव उचित है कि मनुष्य ज्ञान का ही विकास करे ॥४६॥

वालस्त्वं नयतो विचारय सदा शांतिः कुतः प्राप्यते।
धर्मेणैव सुभाग्यलोकनिवहो लेभे मनोवाछितम् ॥
कृत्वा जीवविदारणं कुमतिना विश्वेन कि दुःखिन-
स्ते भ्राम्यन्ति भयावहाः पशुगतौ कठेगुणाःदृश्यता४७

- हे वालको ! तुम सदा इस बात का विचार करो कि शान्ति किस प्रकार मिल सकती है ? देखो धर्म मे ही भाग्यवान् लोगों ने प्राचीन काल में निज निज मनोरथों को सिद्ध कर पाया है। जो दुर्बुद्धि जीवहत्या करते हैं वे ससार में अनेक भाति दु.ख सहन करते हुए भयभीत गले में रस्सी बाधे पशु अवस्था में इधर उधर घूमते फिरते हैं देखो ॥४७॥

लक्ष्मीःकि चपला श्रुता कथय भोः कर्णे त्वया मोदता
दृष्टा कि भुवि कुत्र सा स्थिरतरा लोभिगृहे मित्र ना ॥

रंको लब्धधनो न किं धनपतिर्भिक्षाटनो वा न किं।
समील्याक्षि नरो मृशेन्मनसि यन्मोहस्तदा संवजेत ४८

हे मित्रो ! क्या तुमने अज्ञान करनेवाली लक्ष्मी की चपलता नहीं सुनी ? भूमण्डल पर वह कहीं भी लोभी के घरभी क्या कभी सदैव स्थिर देखी गई ? क्या दीन को कभी लाखों की सम्पत्ति का अध्यक्ष नहीं बनना पड़ता ? अथवा कुबेरादृश धनाढ्य को किसी दिन घर घर भिक्षा नहीं करनी पड़ती अतः एक आख मीच कर यदि मनुष्य विचारैगा तो मोह दूर हो जायगा ॥४८॥

नारी मोहकरा सुरूपवदना नित्यं सुकाव्ये स्तुता ।
तस्याः सुंदरता स्थिरा भवति किं पीडोद्भवे तत्तनौ ॥
वंधो ! चन्द्रदशा दिने भवति वै वृद्धस्त्रियस्तादशी ।
तस्मान्मुग्धदशां विमुच हृदये जानीहि तत्त्वं सखे! ४९

सब काव्यों में सुमुखी मोह-दायिनी स्त्री को सदा श्लाघा की जाती है—किन्तु अनेक रोगों से पीड़ित होने पर उसी सुन्दरी स्त्री के शरीर में वह सुन्दरता रहती है क्या भाइयो ! दिनमें जिस प्रकार चन्द्रमा निष्काम हो जाता है उसी प्रकार वृद्धावस्था में रूप-वती स्त्रियों के सौन्दर्य काफूर हो

जाते हैं । इस कारण हे प्रिय मित्र अपनी अनसमझी दशा का त्याग करो और वस्तुओं के यथार्थ तत्त्व के जानने का उद्योग करो ॥४९॥

रूपान्मोहितरावणो गतघृणो रामेण युद्धे हतो ।
द्रौपद्यामपि कीचको यमवशे भीमेन वै प्रेषितः ॥
वेश्यारक्तजना धनाढ्यकुलजा रोगेण केचिन्मृताः ।
केचिज्जारगणैर्हताःखलु यतो रूपं कुतः सौख्यदम्५०

देखो सौन्दर्य का पागल रावण रामचन्द्र से निर्दयतापूर्वक युद्ध नें मारा गया । भीमने द्रौपदी पर अत्याचार कारी कीचक को यमपुर भेजा । वेश्याओं पर आशक्तक होने वाले धनाढ्यों के अनेक पुत्र मृत्यु को प्राप्त हुए । तथा किसी को जार लोगों ने धूल में मिला दिया । इन सब बातों पर विचार करो कि क्या सौन्दर्य भी कभी सुखप्रद होता है ।५०।

शुक्तौ रूप्यमवं विचार्य सुमतिर्मिथ्यासुख न स्पृशेत ।
प्राप्तं भाग्यवशाद् धनादि सकलं मोक्षाय संयोजयेत्
लुब्धस्त्व यदि शससेऽपिमनसा तृष्णाग्निनासंज्वलेत
कृत्वा वै तिविधेन पापनिकर ससारचक्रे भ्रमेत् ५१

सीपमें चादीकी भाति आपत्तियोंका अनुसन्धान कर बुद्धिमान् पुरुषों को उचित है कि वे इन सुखाभास संसार के मिथ्या

सुखों की मृगतृष्णा की ओर चौकड़ी न भरें । भाग्य से जिन्हें जितना धन प्राप्त हुआ उसे मोक्षोपयोगी उपायों में लगावें। हे लोभी पुरुषो ! यदि मन में उन आपत्ति-दृश्य सुखों के लाभ का संकल्प भी करते हो तो ध्यान रक्खो कि तुम्हें निन्यानवे के फेर में पड़ना और तृष्णा की तरल अग्नि से संतप्त होना पड़ेगा । यहां तक मन वचन और कर्म से पुनः पाप करना और इस भयंकर नित्य चालू संसारचक्र में चक्कर खाने होंगे ॥५१॥

संतोषं लभते नदीजलभरैः किं पश्य भो सागरो ।
नारीभिर्न तथा नरो रतिपतः पाशं गतस्तुष्यति ॥
हत्वा स्वीयबलं तथा धनधियौ कृत्वा तरंगं जनो ।
गर्त्तेष्वापतितः करीव लभते दुःखौघराशि न किम्५२

विचारो कि जिस भांति अनेक नदियों के सुविशाल जल प्रवाह प्राप्त करके भी, समुद्र को जल की ओर से सन्तोष नहीं होता, उसी भांति काम के चंगुल में फसा हुआ मनुष्य भी स्त्रियों से तृप्त नहीं हो सकता । हा मनुष्य अपनी तरंग में लहरा कर, बल, धन तथा बुद्धि से हाथ धो बैठते है, और अन्त में-गड्ढे में गिरे हुए हाथी की भांति नाना प्रकार के आतंक झेलते रहते हैं ॥५२॥

दत्वा यो निजकं धन श्रुतिरसो रात्रौ शृणोति स्वयं ।
गत्वा चौरजनो गृहं प्रियधनो द्रव्य तदा लुंटति ॥
कश्चित्कामिजनः प्रवेश्य ललनां वालं तथा पीडये-
द्धिक् तं रात्रिचर कुमार्गगमनं प्राप्तं सुखं हन्ति यः ५३

कई लोग, कानों के वश होकर, वेश्या को धन देने तथा उसके संगीत विष का निजहात पान करने जाते हैं। वे कहां होते हैं और रही बची पूंजी यह, घर में घुसा हुआ, चोर हाथ साफ़ करता है। कोई २ कामी जन स्त्री तथा बालक को मालिक की गैर हाजिरी में प्रवेश कर पीड़ा देते है। जो प्राप्त किये सुख पर पानी फेरते और कुपथ सेवन कर राक्षस बनतेहै उन नर पशुओं को धिक्कार है ॥५३॥

नष्टः कर्णरसी तु तप्ततृपुणा यामी त्रिपृष्ठेन वै ।
सोऽयं वीरभवे पुनर्जिनवर कर्णे शलाके धृतः ॥
व्याधैः कर्णरसी मृगोऽतिचपलो वाणैर्न किं मारित-
स्तस्मान्मुञ्च सखे रस भव निजज्ञानस्वरूपे रसी ५४

कर्णेन्द्रिय के रस का लोलुप पहिरेदार को त्रिपृष्ठ नामक राजा ने गर्म शीशा कान में गिरवा कर मरवा दिया। जोकि फिर महावीरके जन्ममें गोपालक हुआ और उसने जिनराज के कर्णों में सलाइयें डलवाई। कानों के रसमें फंस जाने से ही, शिकारी मृगी को मार लेते है। इस कारण हे मित्रो! इन्द्रियों के रसों

पर धूल डाल दो और अपने ज्ञान स्वरूप रस में रसोत्सुक बन जाओ इस महावीर प्रभु का इतिहास का वर्णन कल्पसूत्र की टीका में है ॥५४॥

चक्षुर्मोहरतो मृतोऽस्ति निशि यो दीपे पतंगो यतो।
मागच्छेर्निशि नाटकं शुचिमते ! नारीस्वरूप धृतं ॥
चौर्यं द्यूतकुभक्षणानि कुरुते मूढो रसी प्रेक्षणे ।
मानुष्यं विफलं भवेन्न तव भो चक्षूरसं मुच यत् ५५॥

हे वुद्धिमानो ! यह समझ कर कि-नेत्रों के रस की इच्छामें फंस कर, पतंग रात्रि में दीपक पर गिर अपना शरीर दे बैठता है फल कुछ भी नहीं होता। रात्रि को नाटक देखने मत जाओ वहां सब से बड़ी धोकेबाज़ी यह है पुरुष होकर बालक स्त्री का रूप धारण करते हैं। जो मनुष्य नाटकादि दृश्य-सौन्दर्यों के उपासक बन जाते हैं वे विवश होकर धन न होने पर चोरी जुआ आदि दुराचार करने लगते है। इस लिये हे भव्य जनो! तुम्हारा मनुष्य जन्म निष्फल न हो जाय। इस भय से आंखें सेकने का विचार ताक़ में रखदो ॥५५॥

रक्तो यो भ्रमरः सुगंधिकमले खेऽस्ते रवौ पीड्यते ।
प्रातर्वै करिणाब्जनाशसमये दीनः कुतो जीवति ॥
मूढो गन्धरसी सदा परवशी पुष्पाणि संपीड्य यो ।
दत्ते दुःखभरं न कि स लभते यत्त्वं रसी मा भव५६

जो भ्रमर-सुन्दर-गन्ध युक्त कमल पर लुभाने लगता है वह सूर्य के रात्रिसमय में अस्त होने पर दुःख उठाता है। इतना ही नहीं किन्तु प्रातःकाल भी-यदि हाथी कमलों को तोड डालता है तो वह भ्रमर निराश होकर खेद करता ह। वह मूर्ख गन्ध का शोकीन होकर पराधीन बनता है और पुष्पों को मीड़ डा-लता है। तब फिर उसे भी स्वय पीड़ित होना पड़ता है यह चिता कर सुचरितों को उचित है कि कभी किसी प्रकार के रस में लिप्त न हों ॥ ५६ ॥

जिव्हास्वादझषो मृतः कथय कि पापेन नो कटके।
कृत्वा स्वादरस कुपथ्यमधिक भुक्त्वा जनः पीड्यते ॥
जीर्ण स्याद्यदि भोजन गुणकर पीयूषतुल्यं न कि।
भुक्त्वा किंतु पुन. पुनः प्रलभते रोगाश्रिता दुर्दशाम्॥५७॥

बतलाओ—कि, क्या जिह्वा के चसके में फंसने वाली मछली काटे में फंसकर प्राण नहीं देती ' अच्छे २ स्वाद वाले अनेक रसों का भक्षण कर कुपथ्यसेवी हो मनुष्य भी नाना-विध रोगों के फन्दे में फंस जाते हे। यदि खाया हुआ भोजन यथोचित रीति से सुपथ्य होजाय तो क्या वह अमृत के तुल्य लाभकरी तथा गुणदायक सिद्ध नहीं होता ? परन्तु बार २ अनियमित भोजन करना अनेक रोगों का कारण होना है और वे रोग अनेक दुर्दशाओं के कारण होते है ॥ ५७ ॥

पूर्वं भाग्यवशात्सुवैद्यकथनादापातरम्यान्तरून् ।
यत्संच्छिद्य सुखेन नु स्वविषये संभृत्य जिव्हारसम् ॥
उद्याने निजमंत्रिणा सह गतः सीमा तदा विस्मृत ।
आमे स्वादरसी मृतो नरपतिर्जानन्न किं दुर्मतिः ॥५८॥

एक राजा ने आम खाने के स्वाद में फंस प्रथम संग्रहणी का रोग प्राप्त किया पुनः भाग्यवश एक उत्तम वैद्य के कथन से अपने राज्य के सब आम के पेड़ों को कटवाकर इस बात की प्रतिज्ञा की कि ' मैं आम न खाऊंगा ' । किंतु एक बार भूल से अपनी सीमा छोड़कर दूसरे राज्य के वन में जाकर घूमता २ आम के वृक्षों को देखकर उस राजा की उत्कट इच्छा हुई । मंत्री के निषेध करने पर भी उसने आमका सेवन किया और अन्त में मृत्यु को प्राप्त हुआ । अतएव रस के स्वाद में न पड़ना चाहिये ॥ ५८ ॥

स्पर्शः सौख्यकरः सुरूपयुवतेः केषां नृणां नो मतः ।
किं जानाति ततः करीव लभते दुःख तथा दुर्गतिम् ॥
पृथ्वीराजनृपः कलत्रनिरतो राज्यं विहायांधतां ।
लब्ध्वा किं न मृतो यतो निजहृदिस्पर्शान्न वाछेत् सुखम् ॥५९॥

कौन पुरुष रूपवती स्त्री के स्पर्श को सुखजनक नहीं जानते ? किन्तु यह कोई नहीं जानता कि पंक-मग्न मदान्ध हाथी की ..ांति, उस से क्या २ दुःख और दुर्बुद्धियों का प्रादुर्भाव होता

है ? पृथ्वीराज ने स्त्रीलम्पट होकर राज्यकार्य त्याग, उपभोग किया, अन्त में क्या उसे अन्ध होकर न मरना पड़ा। इस कारण हे कल्याण की अभिलाषा रखने वालो, इस स्त्रीस्पर्श के सुख की अभिलाषा न करो ॥ ५९ ॥

चक्री द्वादशमो वरो मुनिभवे पूर्वं निदानं कृत ।
स्त्रीरत्ने रतभूपतिः स मुनिना भ्रात्रा तथा बोधितः ॥
ज्ञात्वा पूर्वभव ततोऽपि ललनास्पर्शान्नमुक्तोऽभवद् ।
दुःखौघ लभतेस्म सप्तमभुव पश्चाद्गतः किं नसः ॥६०॥

ब्रह्मदत्त नाम के १२ वें चक्रवर्ती राजा ने अपने पूर्वजन्म में मुनिता ग्रहण कर सनत्कुमार चक्रवर्ती को परम-रत्नभूत स्त्री के कोमल केशों का स्पर्श कर मोहित हो यह सकल्प किया कि मेरी तपस्या का फल यह हो कि मुझे भी ऐसी स्त्री प्राप्त हो पीछे काम्पिल्य नगर में वह चक्रवर्ती बन कर ऐसी स्त्री में आसक्त हुआ। उसके पूर्वभव का भाई भी उस जन्म में एक धनी सेठ का पुत्र होकर, दीक्षा लेकर भ्रातृस्नेह से उसको बोध करने को आया। उस राजा ने अपने पूर्वभव का स्वरूप जान कर भी उस स्त्री का परित्याग नहीं किया। फल यह हुआ कि मर कर सातवें नरक में गया। क्या उसने दुःखों का भोग सम्पादन नहीं किया ? ॥ ६० ॥

यद्वृद्धो न करोति शक्तिविकलो धर्मं यमानाश्रित।
कर्मारिप्रलयं शिवस्य निलयं शस्यं सदा संयमम्॥
यत्पूर्णेन्द्रियधारकैः सुयुवकैः सेव्यः स भव्यात्मभि-
र्मानुष्यं सुकुलं गुरोः सुवचनं संप्राप्य सर्वेप्सितम्॥ ६१॥

वृद्ध पुरुष शक्ति के न होने के कारण यमों का आश्रय लेने हारे धर्म का पालन नहीं कर सकते। कर्मरूप शत्रुओं का प्रलय, कल्याण का निवासस्थान, प्रशंसनीय संयम भी यदि उन के बूते का रोग नहीं तो जाने दो। किंतु निज उत्तम सुख के उपदेश को सुनकर, कुलीन सर्वाभीष्ट मनुष्य जन्म प्राप्त, सब दृढ इन्द्रियों वाले, भव्य, युवा पुरुषों को तो अवश्य ही धर्म के अनुकूल आचरण करना उचित है॥ ६१॥

द्रव्येणेव जनः स्वकार्यनिवहं दृष्ट्वा यदा मुह्यति।
कृत्वा यत्परपीडनं गतदयो देशांतरं गच्छति॥
पातालं जलधिं गिरिं निशि दिने मुग्धः समारोहति।
धर्मे किंतु परिश्रमं न कुरुते कीदृङ्नृणां मूढता॥ ६२॥

मनुष्य अपने सब कार्यों की, सिद्धि पैसे से ही समझते हैं इस समझ को अनसमझौती कहना ठीक होगा। इसी पूर्वोक्त सिद्धान्त को लेकर दया-धर्म को कुछ न गिन कर मनुष्य देश देशान्तरों को जाते हैं। पाताल, समुद्र, पहाड़ों पर रातदिन

चढ़ते उतरते, और घूमते रहते है परंतु धर्म में अज्ञानी होकर कुछ भी उद्यम नहीं करते। यह उनकी कितनी बड़ी मूर्खता है ६२॥

धर्मेणैव रमा सती च रमणी पुत्रः पितुः सेवको।
लोके पूज्यपदं विरोगतनुकं पूर्णांश पंचेन्द्रियम् ॥
सत्क्षेत्रोच्चकुले तथा शशिसमां दिव्यप्रभां गच्छति।
तस्माद्धर्मरतोभवेन्निशिदिनेसौख्यस्य वांछा हृदि ॥६३॥

धर्म से ही लक्ष्मी तथा साध्वी स्त्री प्राप्त होती हैं। धर्म से ही पिता की, पुत्र सेवा करता है। लोक में पूजनीयता, शरीर की नीरोगता, तथा इन्द्रियों की यथारीति पुष्टता भी धर्म का ही फल है। उत्तम कुल भी धर्म से ही प्राप्त होता है और इसीसे बालक चन्द्रसमान दिव्य शोभा प्राप्त करता है। अतएव यदि मनमें सुख -प्राप्ति की उत्कण्ठा हो तो रात दिन धर्म का आचार ही करना उचित है ॥ ६३ ॥

अंधो वा बधिरश्च जन्मसमये मूकश्च जातो यथा।
कश्चित्पंगुलच.लको जगति किं भव्यैर्न भो दृश्यते
पश्चात्कोऽपि जनस्तथैव लभते हीनांगतां यत् खलु।
पूर्व कर्म कृतं तथा विलसित चित्ते भवेन्निश्चयः६४

कोई २ बालक जन्मतेही अन्धे, बहिरे, गूंगे अथवा लूले होते हैं, क्या यह बात भव्य जनों ने संसार में नहीं देखी?

और इसी प्रकार—कोई २ बालक पीछे २ अंगो से हीन हो जाते है। निश्चय करलेना चाहिये कि यह सब अपने ही पूर्व जन्म के कर्मों का फल है ॥ ६४ ॥

कृत्वा जीववधं विहाय करुणां मांस जनो भक्षति।
हीनांगं लभते ततः शुचिमते! हिंसा कदा मा कुरु॥
कृत्वा जीवदयां जनस्तु लभते स्वर्गापवर्गौ तथा।
तस्मात्कोमलभावत कुरु दयां सत्वेषु मैत्रीवहाम् ॥ ६५॥

दया का भाव छोड़ कर, प्राणियो की हिंसा कर, मनुष्य खाद्याखाद्य मांसादि खाने लगते है और इसी कर्मवश अंगों से हीन होजाते हैं, अतएव हे विमल प्रतिभ सुजनो! हिंसा रूप दुष्कर्म कभी मत करना। तपस्वी बनकर जीवों पर दया का भाव रखने से मनुष्य स्वर्ग और अपवर्ग (मोक्ष का लाभ करता है। इस कारण कोमल भाव का अवलम्बन कर प्राणियों पर मित्रता का भाव धारण करने वाली दया रक्खो ॥६५॥

दत्वा पक्कफलं तथैव कुसुमं छायां तथा प्राणिषु।
तापादि तरवो भजन्ति विमला उच्चं पदं लेभिरे॥
तां कृत्वोपकृति परस्य लभते सौख्यं मनोवांछितं।
खेद मा कुरु भो विधेहि सुकृतिं स्वर्गापवर्गप्रदाम् ॥६६॥

पके हुए फलों को देकर, फूल. छायादि अपनी वस्तुओं को प्राणधारियों को प्रदान कर—जैसे वृक्ष अपने आप कष्ट उठाते हुए उच्चस्थान प्राप्त करते हैं—उसी प्रकार उपकार करने से ही मनुष्य मनो-भिलषित सुख प्राप्त कर सकता है शोक न करो और हे मनुष्यो ! स्वर्ग तथा मोक्ष प्रदान करने वाले सुकृत ( पुण्य ) ही का अनुष्ठान करो ॥ ६६ ॥

मेघःश्यामरुचिः कथं भवति भो दान न दत्ते यदा ।
सप्राप्तो जलसंपदं जलनिधेस्तिष्ठेद्विहायःस्थिरः ॥
पश्चाद्दानकरोऽभवज्जलधरः श्वेतो यथा चन्द्रमा-
स्त्वंतस्मात्कृपणःकथंभवसिभोश्यामत्वसंग्राहकः ॥ ६७ ॥

समुद्र से जलरूप धन प्राप्त कर—आकाश में चुप चाप बैठा हुआ मेघ कैसा मलिन रहता है जब नक कि वह दान नहीं देता । पीछे दान देकर मेघ-मण्डल चन्द्रमा की भांति समुज्ज्वल हो जाता है । हे मनुष्यो ! तुम फिर कृपण क्यों बनते हो और अपने मुख पर कालिमा लगवाना क्यों चाहते हो ॥ ६७ ॥

सूर्यस्तापकरोऽपि धान्यजनकः पर्योगतः प्राणिभि-
र्मेघ श्याममुखोऽपि भूमिजलदः सत्त्वानुकंपापरः ॥
वायुः सर्वहरोऽपि जीवनिकरे स प्राणरक्षापरः ।
तस्मादेकगुणं नयाऽनु जनता पूज्यो भवेत्साधिप ॥ ६८ ॥

सूर्य सन्तापक हो कर भी धान्य का उत्पन्न करने वाला और इसी कारण मनुष्यों से पूज्य ठहरता है। मेघ कृष्ण-मुख होकर भी पृथ्वी को जल देता और जीवों पर कृपा करता है। वायु सर्व वस्तु को हरने वाला होते हुए भी—प्राणरक्षक होता है। इस कारण—हे मनुष्यो ! तुम केवल एक दया गुण को धारण करो और लोक में पूज्य बनो ॥ ६८ ॥

क्षात्यादिः श्रमणं विभूषयति किं वेषोऽथवा निर्गुणः ।
शील किं सुखकारणं निजपतेःपत्न्याः सुरूपं खलु ॥
देवो वीतरतिः प्रशांतिजनको नारीरतो वा शुभः ।
सूरिर्द्रव्यहरो ऽथवा शिवरतो वंधो स्वबुद्ध्या मृश ॥६९॥

श्रमण ( सन्यासी ) की शोभा क्षमादि स्द् गुणों मे है अथवा उज्ज्वल वस्त्रों से ? पति को प्रसन्न करने का कारण—पत्नी का शील है अथवा केवल सुन्दरता ? मोहहीन-शाति-मय-देव उत्तम है अथवा स्त्रियों से संकुल ? हे भाई ! पंडित द्रव्य का मूसने वाला ही उत्तम है अथवा स्वशिष्य के कल्याण का सिद्ध करने वाला ? इन वातों पर विचार करो ॥ ६९ ॥

भूषा स्यात् श्रमणे सदैव सुगुणा ह्यात्मार्थसंपादने ।
वेषो बालगणे सुचिन्हजनको मुद्रा सुवर्णे यथा ॥

प्राधान्यं यदि मन्यते कुमतिभृद् वेषेन सौख्याय स ।
न ट्ये वेषधरोनृपोभवति किं भोज्ये च दानेकृती ॥७०॥

आत्मा के प्रयोजन के सम्पादन करने में प्रयोजनीय जो उत्तमोत्तम गुण है, वे ही साधु के भूषण हैं। सुवर्ण के बालों की भांति वेषरचना बालकों को ही सजती है, साधु को नहीं। सुख के लिए यदि कोई संन्यासी, वेष को ही मुख्य साधन समझता है तो वह भूल करता है। नाटक में राजा का वेष धारण कर लेने से क्या वे नटादि भोजन अथवा दान में भूपों की भांति हो सकते हैं? ॥ ७० ॥

शीलं स्त्रीवरभूषण पतिसुख रूपं तु किंचित्करं ।
मोही स्यात्पुरुषो नयोऽन्यललनारक्तः पतंगोऽकृती ॥
शृंगारः कथितः शुभः स्वरमणीरूप वरं रागिणा ।
वृद्धाना कुलभूषणं मनसि यच्छीलंसुमान्यं सदा ॥७१॥

उत्तम स्त्री की शोभा कराने वाला शील ही एक भूषण है जो कि पति को सुखदायी होता है, रूप से कुछ नहीं होता। जो सुकृतहीन नहीं होता वह मोहवश पतंग की भांति दूसरे की स्त्री पर रूपादि के होते हुए कभी मुग्ध नहीं होता। राग रखने वाले पुरुषों के लिये शृंगार अपनी स्त्री का सुन्दर रूप

ही है। मान करने योग्य उत्तम चरित्र ही पण्डितों के लिये शास्त्रों में स्त्री का कुल भूषण बताया है ॥ ७१ ॥

देवो वीतरतिः सदैव सुखदो रागी स्वयं नो सुखी।
संतोषः खलु दुर्लभः परवशे नारीरते किं न भोः ॥
कामे केन हताः सुरा मदनतो देवी हरा दुःखिन—
स्तस्मात्त्वं रमणारते सुरवरे मोहं यतो मा कुरु ॥७२॥

जो किसी मे राग न रखता हो वही देवता सुख प्रदान कर सकता है। रागी तो स्वयं ही सुखी नहीं होता। स्त्री के प्रेम में पराधीन पुरुष को क्या—सन्तोष दुर्लभ नहीं है? अतएव स्त्री-मोहमग्न देवता से तुम लोग प्रेम न करो ॥ ७२ ॥

द्रव्याशः कुगुरुर्नने न सुखदो लोभेन शिक्षां वदेत्
कृत्वा शास्त्रकथां कुचालजननीं कुर्यान्न कामी कथम् ॥
पश्चात् शीलविनाशकः परवशो नारी सतीत्व हरे-
देकान्तेऽपि विना पतिं सुरमणीं पुत्रीसमां सेवते ॥७३॥

द्रव्य की आशा रखने वाला, बुरा गुरु, मनुष्यों को सुख नहीं देसकता। यह लोभ से शिक्षा देता है। वह कामी गुरु शास्त्र चर्चा करके उसे बुरे मार्ग पर क्यों न ले जायगा? ऐसे गुरु शील के नाश करने वाले और स्त्रियों की सुचरित-लता के लिये

कुठार रूप है ; वह एकान्त मे भी सुन्दर स्त्री को जो कि पुत्री के तुल्य है- सेवन करता है ॥ ७३ ॥

कुर्वे किं जनतारकानखुगता दृष्टा मया निःस्पृहा।
देवा वै गुरवश्च सौख्यजनकाः शास्त्रे यथा वर्णिताः ॥
शास्त्रे जीवभयप्रदा कुरचना कृत्वा पशून् घ्नति ये।
तेषां बोधकरं वचः कथयता विद्वान् यदि स्याद्भुवि॥७४॥

मैं क्या करू ! जैन साधु ( गुरु ) तथा देवता भी जिस भांति शास्त्रों में वर्णन किए गये हैं, वैसे मनुष्यों के तारक सर्वत्र नहीं दीख पड़ते। शास्त्र में, जीवों को भय के देने वाली, ऊट पटांग रचना रच करके जो मनुष्य पशुओं को मार रहे हैं, यदि कोई विद्वान् हो तो वह उन्हें समझादें॥ ७४ ॥

दोषा येन कृताः प्रमादवशतो भव्यात्मना शीघ्रतः ।
कर्त्तव्यं हृदि निंदनं भवति नो पापं पुनः स्वीयतः ॥
भक्तिर्यत्सफला भवेद् गुणिजनैर्देवार्थसंध्या कृता ।
यज्ज्ञानेन विभूषितो धृतदयः पापी भवेन्निर्मलः ॥७५॥

जिस भव्य जीवने भूल से यदि कोई दोष किया हो तो शीघ्र उसका हृदय में पश्चाताप करना चाहिये। ऐसा करने से अपना दोष नहीं रहता। यदि गुणी लोग देवता के लिए सन्ध्या

करें तो उनकी भक्ति तब सफल हो जब कि ज्ञान से भूषित होकर, दया धारण कर मनुष्य निर्मल-हृदय होजाय ॥ ७५ ॥

किं कार्यं शिववाञ्छकै सुमतिभिः सेव्यं तथा मुक्तये ।
दुर्बुद्धिर्विलयेत्कथं वद गुरो ! कृत्वा कृपा निःस्पृह ॥
नारीणा सुगमः किमस्ति सुखदो मार्गःपति तोषयेद्
बालानां सुहितं तथाकथय यत्सौख्यं कुटुंबेभवेत् ॥७६॥

कल्याण की इच्छा रखने वाले बुद्धिमानो को क्या करना चाहिये ? मुक्ति के लिये क्या पदार्थ सेवन करना चाहिये ? हे गुरो ! हमारी दुर्बुद्धि किस प्रकार दूर हो ? स्त्रियों के लिए अपने पति को सन्तुष्ट करने का सुगम उपाय कौनसा है ? बालकों का हित किसमें है यह बताइये जिसमे कि परिवार में सुख हो ॥ ७६ ॥

त्वं त्यागं कुरु संपदा परहिते ज्ञानं व्रजेन्मुक्तये ।
तत्त्वार्थे रसिको भवेद् गुरुमुखात् श्रुत्वेंद्रिये पीडनम् ॥
नारीणा सुखद सुचारु चरण मार्गो जिनैर्भाषितो ।
बालानांपठनगुरोश्चविनयःश्रेयःस्थितानांगृहे ॥७७॥

हे शिष्य ! तू दूसरे के उपकार में अपनी विभूति का परित्याग कर। तथा ज्ञान से मुक्ति को प्राप्त कर। इन्द्रियों के रस की पीड़ा

को, गुरुमुख से सुनकर, तू तत्त्वार्थ की चिन्ता कर। जिनेश्वर देवने उत्तम चरित्र ही स्त्रियों के लिए सुखप्रद मार्ग दिखाया है। गृह में रहने वालों बालकों का स्वाध्याय और गुरु के साथ नम्रता रखने में ही कल्याण है ॥ ७७ ॥

आत्मा ज्ञानमयः कथं जनगणैः संवेद्यते निर्मलो।
मोहं किं लभते बुधो वद गुरो! ज्ञात्वापि तत्त्वानि यः ॥
धर्मः किं हृदि रोचते न विषयानदो यथा प्राणिना
तृष्णापीडितमानसं सुविरते त्रायस्व बोधेन माम ॥७८॥

ज्ञानस्वरूप निर्मल आत्मा को मनुष्य किस उपाय से जाने? तत्त्वों को जानते हुए भी विवेकियों की आत्मों पर अज्ञान का आवरण क्यों पड़जाता है? प्राणियों को विषयसुख जितना अच्छा लगता है उतना धर्म क्यों नहीं लगता? हे उत्तम सन्तोष-धारिन् गुरुवर्य! मुझ, तृष्णा से पीड़ित [illegible] अज्ञानी की रक्षा करो ॥ ७८ ॥

आत्मा ज्ञानमयो बुधैर्निजबोधशक्तिन संवेद्यते।
पूर्वोपार्जितकर्मणो बुधजनो मोहं नु [illegible] ॥
पूर्वाऽभ्यासवशात सदाभिलषति प्राणी न धर्मं हृदि।
[illegible] ॥७९॥

अपने आपको वश में करके पण्डित जन इस ज्ञान स्वरूप आत्मा को जानते हैं। पूर्व के कुकर्मों के समाप्त न हो जाने से बुधजन भी कभी ज्ञानविकल हो जाते हैं। पूर्वजन्म के निरन्तर अभ्यास के कारण मनुष्य हृदय में धर्म को धारण नहीं करता। जिसने सदा शरावें पी हैं उसे गुणदायक दुग्ध कैसे रुचिकर होगा? ॥ ७९ ॥

दारिद्र्यं न कथं च मुञ्चति तथा नारी च मे दुःखदा।
पुत्रो जीवति किं न मे वरमते! सौभाग्यलेशो न वै॥
वाणिज्ये न भवेत्कदापि सुखदो लाभः कुतो जीवनं।
धिग्धिङ् मे पशुजीवितं कथय किं तेषामुपायांश्च माम्॥ ८०॥

हे गुरुवर! मेरा पिण्ड मुफ़लिसी क्यों नहीं छोड़ती? स्त्री बड़ी कर्कशा है। हे महामते! पुत्र भी नहीं जीता! सौभाग्य का लेश भी नहीं। वाणिज्य से सुखप्रद लाभ कब होगा? उस के विना जीवन किस स्वाद का? मेरे इस पशुओं के तुल्य जीवन को धिक्कार है। हे गुरो! इस प्रश्न का उत्तर और आप मुझे बताकर अनुगृहीत कीजिये ॥ ८० ॥

चौर्यं येन कृतं कुशीलगमने तस्मै द्रव्य लभ्यते।
चान्येषा मृतनाशतो मृतसुतो दुर्भाग्यमीर्ष्याकृते॥

दान नो विहितं यतो न लभते लाभो मनोवांछितो
मा खेदं कुरु दुःखनाशकतपोदानं च कुर्याः कृतिन् ॥ ८१ ॥

हे शिष्य ! जिसने चोरी और दुराचार किया हो उसके लिये पहिली दो बातें होती हैं । दूसरे के पुत्रों की हत्या करने से पुत्र मर जाते हैं । किसी के साथ ईर्ष्या करने से दुर्भाग्य हो जाता है । दान नहीं किया इसका कारण जो मन में चाहते भी हो प्राप्त नहीं होता । हे शिष्य ! शोक मत कर और तप दान और शील का आचरण कर ॥ ८१ ॥

कर्त्ता को जगतः कथं च विहितं दुःखं कुतो लभ्यते ।
मन्त्वोघः किमहोनृणां तनुभृतो भ्राम्यन्ति किं दुर्गतौ ?
पूर्वं किं च फलानि बीजमथवा नेताऽस्ति वा कोपिनो ।
शास्त्रेयत्कथितं तथा कथयता योग्यं च जानाति माम् ॥ ८२ ॥

संसार का कर्ता कौन है ? उसने सृष्टि को कैसे बनाया ? दुःख क्यों मिलता है ? मनुष्यों का अपराध क्या है ? असंख्य प्राणी बुरी दशा में संसार में क्यों फिरते हैं ? पहिले फल होता है अथवा बीज ? कोई नेता ( सब का चलाने वाला ) है या नहीं ? हे गुरुजन ! इन प्रश्नों का उत्तर जैसा २ अपने शास्त्रों में देखा हो और जिस प्रकार स्वयं अनुभव किया हो बताइये ॥ ८२ ॥

कर्ता जीवगणो विचित्ररचना स्वाभाविकी विद्यते ।
दुर्भावं च विधाय दुःखनिकर प्रापुर्जनास्तत्फलम् ॥
सद् बोधो न धृतोजनैःकुमतयो भ्राम्यन्तिकर्मोदयाद्
वै बीजानि फलानि रूपचलन कालत्रये शाश्वतम् ॥८३॥

हे शिष्य ! जीव ही इस सब ब्रह्माण्ड का बनाने वाला है। इसकी विलक्षण रचना स्वाभाविक विकास का फल है । बुरे भाव रखकर, उनके फलरूप से प्राणी दुःख उठाते हैं। मनुष्योंने ज्ञान को प्राप्त कर कर्मपाश का उच्छेद नहीं किया, इसी कारण कर्मों के उदय से समारचक्र में घूम रहे हैं । बीज, फल और उनकी विचित्र रचना इस सृष्टि की भांति अनादि काल से इसी प्रकार चली आई है, योंही है और इसी अवस्था सदैव रहेगी भी ॥ ८३ ॥

नेता पुण्यगणश्च येन लभते जीवो नृपत्व तथे-
न्द्रत्व देवगणे भवेद् भुवि वरस्तीर्थंकरः केवली ॥
पूज्यो मान्यवचा· शशी दिनकरस्तारागणे नायकः।
पुण्यं यत्सबल सदैव सफलं सत्त्वा न कुर्युःकथम् ॥८४॥

सृष्टिका संचालक पुण्य कर्म है । जिससे कि पुरुष, राजा, इन्द्र, देवता, तीर्थंकर और केवल ज्ञानी हो जाता है । उस पुण्यके ही बल पूजनीय, माननीय वचनोंवाला, चन्द्रमा, नक्षत्रों

में नायक सूर्य, इत्यादि भी बन सकता है। जो पुण्य सदैव शक्तियों से परिपूर्ण और फलवाला होता है उसे मनुष्य क्यों न करें ( जिससे वे भी उत्तम बनें ) ॥ ८४ ॥

जीवो ज्ञानमयः कथं जडगणे संमील्यते पुद्गले ।
सम्बन्धोऽस्ति न वा द्वयोः कथयता दूरं भवेन्मूढता॥
आयुः पूर्णभवे च मुञ्चति जडं जीवं स मुक्तो न वा ।
मुक्तो जीवगणोऽथवा सजनन जतुः सदागच्छति ॥८५॥

ज्ञानस्वरूप होकर भी यह जीव जड़ प्रकृति में क्यों बन्द कर-दिया जाता है? इन दोनों ( जीव तथा प्रकृति ) का सम्बन्ध है अथवा नहीं? यह, हे गुरुवर्य ! मुझे साफ़ समझा दीजिये जिस से कि मेरे मन की शंका दूर हो। और यह जड आयु जीव को संसार में, परित्याग कर देती है तब क्या वह जीव मुक्त हो जाता है? यदि हो जाता है तो वह जीव वर्ग पुनः जन्म क्यों ग्रहण करता है? ॥ ८५ ॥

जीवो ज्ञानमयोऽपि कर्मकरणात्संमील्यते पुद्गलैः ।
क्षीरे [illegible] परमाणवो न पयसो बन्धो द्वयो [illegible] ॥
आयुः पूर्णभवेऽपि तं जडगण [illegible] न वै [illegible] ।
[illegible] जीवगणो न जन्म[illegible] ॥८६॥

हे प्रिय शिष्य ! ज्ञानस्वरूप होकर भी जीव नानाप्रकार के

कर्मों को करने से जड़ प्रकृति के द्वारा जकड़ लिया जाता है। इन दोनों के सम्बन्ध की तुम्हारी शंका का उत्तर यह है कि "दूध में जलके परमाणु सदैव सम्मिलित रहते हैं"। जिस प्रकार दूध का तथा जल का सम्बन्ध नित्य है उसी प्रकार प्रकृति तथा ज्ञानमय आत्मा का सम्बन्ध नित्य है। जन्म के समाप्त होने पर भी सूक्ष्म आयु इस आत्मा का पिण्ड नहीं छोड़ती और जब तक इस जन्म का प्रलय करने वाली मुक्ति को नहीं प्राप्त होता तब तक वह भ्रमण करता है ॥ ८६ ॥

मुक्तिःका लभते कथं च वदताच्चित्तोभिलाषोऽस्ति मे
पुण्येनैव भवेज्जने शिवरुचिः स्थैर्यं यथा वानरे ॥
मानुष्य खलु दुर्लभं गणयते लोकस्तथा मे मनो ।
यस्माज्ज्ञानदिनेशमुक्तिविषयं ज्ञानप्रकाशं कुरु ॥८७॥

हे नाथ ! मुक्ति क्या पदार्थ है? मनुष्य उसकी उपलब्धि किस प्रकार करता है? इन दोनों प्रश्नों का आप मुझे उत्तर दें मेरे चित्तमें इसकी अभिलाषा उत्पन्न हुई है। सामान्य लोगों की कल्याण के विषय में, किसी पूर्व जन्म के सुकृत से ही अभि-रुचि होती है जिस प्रकार बन्दर में स्वाभाविक चपलता छोड़कर स्थिरता सब लोक और उसी प्रकार मेरा मन भी मनुष्यत्व दुर्लभ मानता है क्योंकि ज्ञान रूप सूर्य का प्रकाश प्राप्त कर इसी

योनि में मुक्ति मिलने की संभावना है । हे गुरुवर ! आप मुझे ज्ञानरूप प्रकाश प्रदान कीजिये ॥ ८७ ॥

अस्तो ज्ञानरविस्तमोनिकरहृत्पावापुरे प्राणिनां ।
जम्बूश्चातिमकेवली शिवपुरम्पूर्णप्रकाशी गतः ॥
जाता देवपुरं तथा श्रुतधरा: षट् ते जिना भास्वरा: ।
सन्तोषं कुरु कोऽपि तत्त्वश फल भाषेत सिद्धान्तत. ॥८८॥

हे सुपात्र ! पावापुर में जो प्राणियों के अन्धकार व्यूह का भेदक ज्ञान-सूर्य महावीर प्रभु २४ वा तीर्थंकर था, खेद—वह अस्त हो चुके हैं । पूर्ण प्रकाश-प्रदाता सबसे अन्तिम केवल ज्ञानी 'जम्बू' भी मोक्ष को गये प्रकाशमान वे छ जिन भद्रबाहुस्वामी तक सम्पूर्ण शास्त्र पारगत भी देवलोक को प्रस्थान कर चुके हैं तथापि तू व्याकुलता धारण न कर कोई न कोई अवश्य संक्षेपसे 'शास्त्रतत्त्व' तुझे बतायगा ॥ ८८ ॥

मुक्ति.सा जनन निहन्ति लभते जीवो न कुक्षि पुन
निर्मोहा लभते स्वरूपरमण: आत्यादिभर्ता तथा ॥
आनन्दो जडपुद्गलेन च सदा तेषो न जहोऽन्तु ।
मुक्तिमन्म सदा न…न [illegible] मनोगन्धी नर ॥८९॥

प्यारे जिज्ञासो ! जिसमें जन्म मरण की पुद्गल शून्यता रहती

रहती वही मुक्ति है। ( उसे पाकर ) फिर जीव मातृकुक्षि में नहीं आता। जो अज्ञानी नहीं अपने ही स्वरूप में केलि किया करता है, क्षमादि सद्गुणो को धारण करता है, जड पदार्थों में जिसे आनन्द नहीं, जो चित्त में किसी से द्वेष नहीं रखता सदा उसीको मुक्ति प्राप्त होती है अतएव तू भी शीघ्र इस मोक्षाभिलाष उत्साह के रंगीले रंग में रग जा ॥ ८९ ॥

जीवाः सर्वसमा भवन्ति सुमते ! ज्ञानस्वरूपाः सदा ।
नानारूपधराश्च कर्मनिचयाद्देवादिकायाधराः ॥
अज्ञानाद्विलसन्ति कर्मनिवहं मुक्तिम्विहायेव ते ।
यद् बालो निजभूपण विगतधीर्दत्वा व्रजेन्मोदकम् ॥९०॥

हे शुचिमते ! ज्ञानस्वरूप सब जीव सदा तुल्य ही हैं। परन्तु वे कर्मों के ढेर से देवादि नाना प्रकार की मूर्तियां धारण कर लेते हैं। मुक्ति का विचार छोड़कर, अज्ञान में फस कर वे कर्म कमाने में तत्पर हो जाते हैं। जिस प्रकार अज्ञान बालक अपने भूपण को त्यागकर लड्डू को ग्रहण करलेता है॥९०॥

[illegible] दिवौकिकाननुचरो हस्तिस्थितः सैप वै ।
[illegible]ऽपि च [illegible] विप्रतनुभृद्देवो नृपो नारकी ॥
न[illegible] वा पुरुषो नपुंसकतनू रंकस्तथा भिक्षुको ।
[illegible] वृथा [illegible]नानुचरो वृद्धो मर्त्यो किं भवेत ॥९१॥

जो जीव चीटी के रूप में है वही हाथी में भी स्थित है। चाण्डाल में भी वही जीव है और ब्राह्मण, देवता तथा श्मशान-जीवी में भी वही। चाहे नारी हो अथवा नर या नपुंसक भी हो रंक तथा भिखारी कोई भी क्यों न हो। बालक भी वही जीव है जो कि तरुण, वृद्ध आदि शरीरों का धारक है। अतएव किसी बड़े बूढ़े की अवस्था का मद नहीं होना चाहिये ॥ ९१ ॥

ऐश्वर्यं सुकुलं बलं च लभते पुण्येन जीवो यथा ।
हीनाङ्गादि पुनः स दुःखनिकरं दुष्टेन वै कर्मणा ॥
मा मोदं कुरु सम्पदां शुभतनौ खेदं तथा दुर्बले ।
चात्मानं विमलं सदैव हृदये जानीहि पण्डाम्बुधे ॥ ९२ ॥

जिस प्रकार धन-धान्य, श्रेष्ठ कुल तथा शक्ति को जीव अपने पुण्य कर्मों से प्राप्त करता है उसी प्रकार दुष्कर्म से अन्ध आदि अवयवों से हीनतारूप दुःखों का समुदाय उसे मिलता है शरीर के उत्तम होने पर दर्प तथा सुन्दरता न धारण करे। उसके दुर्बल होने का खेद न करे। हे बुद्धिमान्! इस आत्मा को हृदय में सदा निष्कलंक निर्लेप समझना इसी बुद्धि का लाभ है ॥ ९२ ॥

[illegible] ।
[illegible] ॥

कृत्वा पुण्यभरं सुबोधशतकं सेवा नृणां साधिता ।
तस्मात्साधुवरः सदावतु मुनिः स्वर्गाश्रितो मोहनः ॥९३॥

अनेक जन्मों में अनादि काल से भ्रमण कर, मनुष्य देह प्राप्त कर, तीर्थपति के वचनों को सुनकर, मैंने जिनसे दीक्षा ली तथा पवित्राशय परिपूर्ण 'सुबोधशतक' को रचकर सब मनुष्यों की सेवा भी की वे साधु-शिरोमणी मेरे बड़े गुरु स्वर्गस्थित 'श्रीमोहनलाल' सदैव रक्षा करें ॥ ८३ ॥

पूज्यः श्राद्धवरैः सुशिष्यनिवहैः पन्यासहर्षो मुनि--
र्दत्त्वा बोधकरं सुधारसवचो रत्नत्रयीं यच्छति ॥
कृत्वा तीर्थपतेर्जरादिविलयां यात्रां पवित्रोऽभव--
दाराध्यःशिववाछकैर्न किमहो त्राता सुशिक्षाप्रदः ॥९४॥

उत्तम श्रावक उत्तम शिष्य-समूहों से पूजित, और जिन्होंने कि अपनी साधु-वृत्ति से अमृतमय वचनों का उपदेश कर तीनों रत्नों का प्रदान किया तथा वृद्धावस्थादि का नाश करने वाली तीर्थराजों की यात्रा करके पवित्र हुए तथा उत्तम शिक्षा देनेवाले, रक्षक मुनिजी महाराज ( मेरे दीक्षागुरु ) निजकल्याण के भी जनों को अवश्य आराधनीय है ॥ ९४ ॥

भव्यानां निजदर्शतोऽपि सुखदः शान्तश्च विद्यारुचि--
र्यो वृद्धः स्थविरः पुनः शिवरतिर्व्याख्यानपीयूषदः ॥

कृत्वा ध्यानमहो सदा निजमलं वै हन्ति सवेगतः ।
पूज्यः शान्तिकरस्तु य स विजयः साधुर्गुणाचन्दनः ॥९५॥

भव्य जीवों को दर्शनमात्र से सुख देनेवाले, शान्त, क्रिया में अभिरुचि रखने वाले, तथा जो वृद्ध होकर भी कल्याणकारी नियमों के पालन में उद्यमी हैं और ध्यान करके सवेग वृत्ति से अपने सब मल दग्ध कर चुके हैं वे शान्तिप्रद पूजनीय मुनिराज 'श्रीचन्दनविजय' जी धन्य हैं ॥ ९५ ॥

नित्य ज्ञानरुचिः सदा पठति य शास्त्रं जिनभाषितम् ।
तीर्थे भक्तिपरः सदैव शिवद. कृत्वा विहारं शुभम् ॥
दत्ते बोधवरं मुनिः स सुमतिर्ध्येयो गुणैः सागर ।
रतो मोक्षगतौ तथा शमनिधिर्भव्यात्मना बोधकः ॥९६॥

जो ज्ञान में रुचि रखने वाले नित्य जिनवरों के कहे हुए शास्त्र को पढ़ते हैं। तीर्थ में भक्ति करने वाले, सबके कल्याणकारी उत्तम विहार जो कर चुके हैं गुणों के समुद्र, उत्तम ज्ञान प्रदान करने वाले, शान्ति के निधि, मोक्ष की साधना में तत्पर, उत्तम भावना के धारनेवाले हैं उन मुनिराज सुमतिसागर जी का ध्यान करना उचित है ॥ ९६ ॥

[illegible] ।
[illegible] ।

जैने चान्यजने सदा शिवकरो मान्योऽभवद्धीधनः ।
सेव्य:शान्तिदरामलालतनुजो यो वेरनीसंभवः ॥९७॥

हीरालाल जी के स्थापित किये हुए विद्यालय में जो गुणो के निधान शिक्षा प्रदान करते हैं उत्तम प्रसन्न बुद्धिवाले जैन तथा अन्य पुरुषों की कल्याण कामना करने वाले वेरनी के उत्पन्न हुए श्रीगौरीलालजी अवश्य माननीय हैं। उन्होंने श्लोकों में संशोधनाधिकार ग्रहण कर अत्यन्त उपकार किया है। आपके पिता जी का शुभनाम रामलाल जी है आप बुद्धि को ही निज धन समझते हैं॥९७॥

श्राद्धो द्रव्यसुदायक शुचिमतिर्यो हर्षचन्द्राभिधो ।
ग्रन्थे मुद्रणकारणे जनहिते रक्तो गुरौ तीर्थपे ॥
लब्ध्वा यः सुगुरोश्च देशविरतिं रत्नत्रयाराधको ।
धन्यश्चोत्तमचन्द्रज.स शिवदो लोके न किं नूतनः ॥९८॥

शिव-कारी 'उत्तमचन्द्र' जी के पुत्र 'श्रीहर्षचन्द्र' जी भी धन्य है। आप उत्तम श्रावक है, पवित्र बुद्धि उपरोक्त-सुजन ने द्रव्यादि की भी सहायता की है। गुरु-तीर्थपति तथा सर्वजनोपकारी ग्रन्थ छपाने में आपको बड़ा अनुराग है। आपने सुगुरु के पास श्रावक व्रत ग्रहण करके रत्नत्रय ( ज्ञान, दर्शन-चारित्र ) की आराधना की है ॥ ९८ ॥

वैद्य. साधुरुचि:सदा जनपदे सुज्ञो रुजा ध्वंसको ।
वृद्धो शीतलताकरो निजगुणै: सेवापर. संयतेः ॥
सोऽपि द्रव्यसहायक. परहितं ग्रन्थस्य भाषान्तरे ।
भक्तो वीरविभो. प्रसादसुयुतो जीयाच्चिरं शीतल ॥१९॥

साधुओं में रुचि रखने वाले, नगरों के मनुष्यों के रोगों को दूर करने वाले, विद्वान्, वृद्ध, शीतलता फैलाने वाले, अपने गुणों से यतियों की सेवा में तत्पर, जो वैद्यराज शीतलप्रसादजी हैं, वे भी दूसरों के हित करने वाले ग्रन्थ की भाषाटीका में द्रव्यदान में सहायक हुए हैं। आप सदा प्रसन्नता से युक्त 'वीर' प्रभु के भक्त और उत्तम स्वभाव वाले हैं। आप चिरकाल तक जीवित रहें ॥ १९ ॥

सत्पात्रानुदितनरं नु दातरं सर्वं सदा पश्यता ।
सर्वेषि. सफला सता परहिते बुद्धिर्मता तनु ॥
इन्द्रप्रस्थपुरे गुण [illegible] निजे [illegible] ।
[illegible] ॥२०॥

श्री वीतरागाय नमः ॥

# आत्मोन्नति का सरल उपाय।

चौबीसवें तीर्थंकर भगवान् श्री वर्द्धमान स्वामी का फरमाना है कि आत्मा सम्बंधी विषयों का चिन्तवन करने को आत्मभावना कहते हैं। अतएव हमारा कर्तव्य है कि हम सबसे पहिले इसको समझें और कार्य में लाने का प्रयत्न करें। आत्मा की उन्नति सुचरित्र ( सदाचार ) से होती है, और सुचरित्र का आधार अच्छे विचारों पर होता है। मनुष्य जैसा विचार करता है यह बात निर्विवाद सिद्ध है कि वैसा ही बनजाता है, इसीलिये उत्तम उत्तम भावनाओं के द्वारा विचारों को शुद्ध करने की शिक्षा शास्त्रों में बारंबार दी गई है

दोष अलग हो जाते हैं, उत्तम विचारों से उत्तम उत्तम भावनायें प्राप्त होती हैं जिनसे बुरी आदतें छूटकर अच्छी आदतें बनजाती हैं और सद्गुण प्रगट होते हैं, इसलिये उत्तम भावनाओं का चिन्तन अवश्य करना चाहिये, क्योंकि जैसी भावना होगी, फल भी वैसा ही मिलेगा।

भगवान ने फरमाया है कि "सुचिण्णा कम्मा सुचिण्णा फला भवन्ति। दुचिण्णा कम्मा दुचिण्णा फला भवन्ति" अर्थात जैसा कर्म करोगे वैसा ही फल पाओगे, जैसा उपयोग रक्खोगे वैसाही धर्म होवेगा, जैसा परिणाम रक्खोगे वैसा ही कर्म का बन्धन होवेगा, इसलिये जैसी भावना होगी वैसाही फल प्राप्त होगा।

पर सत् चित आनन्द विराजमान है ऐसे सिद्ध भगवान को मैं अपने धर्म कार्य की सिद्धि के लिये नमस्कार करता हूँ।

तीसरे पद आचार्यजी जो ज्ञान, दर्शन, चरित्र तप, वीर्य इन पांच आचारों को स्वयं पालन करते हैं और अपने शिष्यों से पालन कराते हैं ऐसे आचार्यजी के चरण कमलों में नमस्कार करता हूँ।

पंच परमेष्ठी देव का एक आधार रखकर ध्यान करते हैं उनको प्रत्यक्ष फल की प्राप्ति होती है, इसलिये जो ध्यान द्वारा इन यंत्रों के कोठों पर दृष्टि रख उपर्युक्त भावना भाता हुआ और उच्च भावों को अमल में लाता हुआ देवाधिदेव का स्मरण करेगा तो वह अपने अशुभ कर्म के बंधन तोड़ अटल सुख प्राप्त करेगा। तीनों लोकों की ऋद्धि इन यंत्रों में है, इसकी विधि और क्रिया उत्तम प्रकाशक मंडल की इस विषय की पुस्तक के दूसरे व तीसरे भाग निकले उनमें दर्ज है। श्रद्धा रखकर नवकार मंत्र चौबीसी का जप करेगा उसको सब सिद्धियां होंगी।

# प्रातः काल की प्रार्थना ।

प्रात समे उठिके नमो, पंच प्रभू को नाम ।
इन संसारी कर्म से, मुझे नहीं आराम ॥१॥
चित्त लगाऊँ आपसे, नहीं और से काम ।
अर्जीको सुन लीजिये, लागे नहिं कुछदाम॥२॥
लख चौरासी योनि में, भटका ठामोठाम ।
यह परमेष्ठी पंच बिन, मिला नहीं विश्राम॥३॥
आप तरे संसार से, केवल पाकर ज्ञान ।
हम प्रभु शरणे आपके, पावैं पद निर्वान॥४॥
अष्ट कर्म को तोड़के, शरणे आयो धाम ।
ध्यानधरूं प्रभु आपको, मनमें आठों याम॥५॥
सुख दीजे दुख मेटिये, यही आपकी बान ।
मुझ ग़रीब की विनति, सुनिये कृपानिधान॥६॥

३ देव

| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ |
|---|---|---|---|---|---|
| २ | ३ | ४ | ५ | ६ | १ |
| ३ | ४ | ५ | ६ | १ | २ |
| ४ | ५ | ६ | १ | २ | ३ |
| ५ | ६ | १ | २ | ३ | ४ |
| [illegible] | १ | २ | ३ | ४ | ५ |

गुरु

| २ | ३ | ४ | ५ | ६ | १ |
|---|---|---|---|---|---|
| ३ | ४ | ५ | ६ | १ | २ |
| ४ | ५ | ६ | १ | २ | ३ |
| ५ | ६ | १ | २ | ३ | ४ |
| ६ | १ | २ | ३ | ४ | ५ |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ |

धर्म

| ३ | ४ | ५ | ६ | १ | २ |
|---|---|---|---|---|---|
| ४ | ५ | ६ | १ | २ | ३ |
| ५ | ६ | १ | २ | ३ | ४ |
| ६ | १ | २ | ३ | ४ | ५ |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ |
| २ | ३ | ४ | ५ | ६ | १ |

देव मेरे ( १ ) अरिहन्त भगवान और ( २ ) सिद्ध भगवान हैं इनके अतिरिक्त तीनों लोक में दूसरा देव नहीं है।

गुरु मेरे ( ३ ) आचार्यजी ( ४ ) उपाध्यायजी और (५) साधुजी हैं। इनके सिवाय कोई दूसरा गुरु नहीं है।

धर्म मेरे (६) ज्ञान (७) दर्शन (८) चारित्र और ( ९ ) तप में है, इसके सिवाय दूसरा नहीं। उपर्युक्त नौ पद का स्मरण करने से मन पवित्र होता है।

व्यवहार समकित् में देव अरिहन्त, गुरु निर्ग्रन्थ और केवली परूपिया दया धर्म है।

निश्चय समकित् में देव-मेरी आत्मा, गुरु ज्ञान और शुद्ध उपयोग में धर्म है। मोक्षमार्ग—सम्यग् ज्ञान, सम्यग् दर्शन और सम्यग् चारित्र में है।

ने से हृदय निर्मल होता है और भक्ति का संचार होता है। जहां उत्तम भक्ति है वहां ज्ञान का प्रकाश होता है।

| १ | २ | ३ | ४ | ५ |
|---|---|---|---|---|
| २ | ३ | ४ | ५ | १ |
| ३ | ४ | ५ | १ | २ |
| ४ | ५ | १ | २ | ३ |
| ५ | १ | २ | ३ | ४ |

| २ | ३ | ४ | ५ | १ |
|---|---|---|---|---|
| ३ | ४ | ५ | १ | २ |
| ४ | ५ | १ | २ | ३ |
| ५ | १ | २ | ३ | ४ |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ |

| ३ | ४ | ५ | १ | २ |
|---|---|---|---|---|
| ४ | ५ | १ | २ | ३ |
| ५ | १ | २ | ३ | ४ |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ |
| २ | ३ | ४ | ५ | १ |

## ४ धर्म।

| ४ | ५ | ६ | १ | २ | ३ |
|---|---|---|---|---|---|
| ५ | ६ | १ | २ | ३ | ४ |
| ६ | १ | २ | ३ | ४ | ५ |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ |
| २ | ३ | ४ | ५ | ६ | १ |
| ३ | ४ | ५ | ६ | १ | २ |

धर्म से ही यह संसार सुरक्षित है, धर्म ही सबकी मर्यादा है धर्म से ही मनुष्य उच्च पद को प्राप्त होता है, वास्तव में धर्म ही मनुष्य जीवन के लिये अत्यन्त आवश्यक है धर्म से ही सब प्रकारकी उन्नतियां होती हैं। धर्म; उस वस्तुका नाम है जिसके ज़रिये से मनुष्य अपना पद सार्थक बना लेता है।

ने से हृदय निर्मल होता है और भक्ति का संचार होता है। जहां उत्तम भक्ति है वहां ज्ञान का प्रकाश होता है।

| १ | २ | ३ | ४ | ५ |
|---|---|---|---|---|
| २ | ३ | ४ | ५ | १ |
| ३ | ४ | ५ | १ | २ |
| ४ | ५ | १ | २ | ३ |
| ५ | १ | २ | ३ | ४ |

| २ | ३ | ४ | ५ | १ |
|---|---|---|---|---|
| ३ | ४ | ५ | १ | २ |
| ४ | ५ | १ | २ | ३ |
| ५ | १ | २ | ३ | ४ |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ |

| ३ | ४ | ५ | १ | २ |
|---|---|---|---|---|
| ४ | ५ | १ | २ | ३ |
| ५ | १ | २ | ३ | ४ |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ |
| २ | ३ | ४ | ५ | १ |

## ४ धर्म।

| ४ | ५ | ६ | १ | २ | ३ |
|---|---|---|---|---|---|
| ५ | ६ | १ | २ | ३ | ४ |
| ६ | १ | २ | ३ | ४ | ५ |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ |
| २ | ३ | ४ | ५ | ६ | १ |
| ३ | ४ | ५ | ६ | १ | २ |

धर्म से ही यह संसार सुरक्षित है, धर्म ही सबकी मर्यादा है धर्म से ही मनुष्य उच्च पद को प्राप्त होता है, वास्तव में धर्म ही मनुष्य जीवन के लिये अत्यन्त आवश्यक है धर्म से ही सब प्रकारकी उन्नतियां होती हैं। धर्म; उस वस्तुका नाम है जिसके ज़रिये से मनुष्य अपना पद सार्थक बना लेता है।

सब वस्तुओं में धर्म का समावेश है। जैसे मनुष्य देह के द्वारा ही संयम, नियम, अहिंसा, सत्य, अचौर्य, ब्रह्मचर्य, निर्ममत्व, परोपकार, दूसरे की सेवा, निराधार को आधार देना इत्यादि विषयों की उत्कृष्टता का ज्ञान होता है। जो ज्ञान दर्शन चारित्र्य को छोड़ देता है वह अपनी जिन्दगी को खो बैठता है। इस लोक में समस्त जीव धर्म से विकास प्राप्त करते हैं। धर्म के नियमों को पालन करने व उसके साधन में सावधान रहने वाले मनुष्य ही उत्तम गति को प्राप्त होते हैं। धर्म से इस लोक परलोक में सुख प्राप्त होता है। दुर्गति में जाते हुए प्राणी की रक्षा करना ही धर्म है जिस धर्म में ज्ञान, दर्शन, चारित्र्य, दया, परोपकार और ब्रह्मचर्य को स्थान दिया है उसके ज़रिये से अनेक उन्नतियां होती हैं। इसके विपरीत अधर्म है। इसलिये धर्म के तत्वों को समझ इस लोक परलोक की उन्नति धर्म ही के लिये एक मात्र साधन है, क्योंकि जीवदया, उत्साह, कर्तव्यशीलता, सत्ज्ञान, गुरुभक्ति, मोक्ष प्राप्ति आदि इस ही के प्रताप से सुलभ है।

## ५ ज्ञान

ज्ञान पांच प्रकार का होता है। मति ज्ञान, स्मृति-

ज्ञान, अवधिज्ञान मनपर्ययज्ञान और केवलज्ञान। ये केवली भगवान ने फ़रमाये हैं। ज्ञान के विना किसी की मुक्ति नहीं हो सकती, इसलिये ज्ञान की पूर्ण श्रद्धा कर गुरु विनय, इन्द्रियदमन, मनोनिग्रह, तर्क, अतिथि सत्कार, वीर्य रक्षा, विषय कषाय की निवृत्ति, आलस्य प्रमाद को छोड़, पुरुषार्थ से पंच परमेष्ठी का स्मरण कर ज्ञान की प्राप्ति करे।

---

## दर्शन ( श्रद्धा–विश्वास )

परमात्मा पर जैसी श्रद्धा रखता है वह वैसा ही बन जाता है। विना सच्ची श्रद्धा के मनुष्य किसी कार्य में प्रवेष नहीं होसकता। जो श्रद्धा-हीन है वह कर्तव्य पालन में मन नहीं लगा सकता। श्रद्धा के लिये वीर्य रक्षा की आवश्य-कता है। जो पुरुष भगवन्तों के वचनों पर अपने हृदय में सची श्रद्धा रखता है वही केवली परुपिया धर्म के निकट रहता है। श्रद्धालु पुरुष ही कठिनव्रत का पालन कर सकता है, इसलिये जो मनुष्य श्रद्धालु होना

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| ५ | ६ | १ | २ | ३ | ४ |
| ६ | १ | २ | ३ | ४ | ५ |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ |
| २ | ३ | ४ | ५ | ६ | १ |
| ३ | ४ | ५ | ६ | १ | २ |
| ४ | ५ | ६ | १ | २ | ३ |

चाहते हैं वे पहिले वीर्य की रक्षा कर पंचपरमेष्ठी का स्मरण करें।

---

## ६ चारित्र्य

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| ६ | १ | २ | ३ | ४ | ५ |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ |
| २ | ३ | ४ | ५ | ६ | १ |
| ३ | ४ | ५ | ६ | १ | २ |
| ४ | ५ | ६ | १ | २ | ३ |
| ५ | ६ | १ | २ | ३ | ४ |

चारित्र्य शब्द का अर्थ सदाचार है। श्रेष्ठ पुरुष जैसा चारित्र्य पालते हैं वैसा ही लोग उनका अनुकरण करते हैं और वे जो कुछ आत्मोन्नति के नियम बांधते हैं उसके अनुकूल चलने का नाम चारित्र्य है। चारित्र्य ही परमधर्म है, चारित्र्य को ही धर्म में प्रधानता दी है। वास्तव में मनुष्य जीवन का सार चारित्र्य ही है। धर्म का मूल चारित्र्य है। जो पुरुष चारित्र्य से पतित नहीं होता वह सदाकाल सुखमयी अवस्था में बना रहता है। चारित्र्यधारी पुरुष वन्दनीय व पूज्य है। चारित्र्य का अर्थ उत्तम बातों का आचरण है। जो मनुष्य सत्पुरुषों के पालन किये हुए उत्तम नियमों पर चलता है और उन नियमों का शास्त्रानुसार पालन करता है उसी पुरुष को सुख व शांति मिलती है। चारित्र्यवान् पुरुष जैसा आचरण करते

हैं वैसा ही उपदेश देते हैं, इसलिये चारित्य की महिमा सब से उत्कृष्ट है।

## तप

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| २ | ४ | ५ | ३ | १ |
| ५ | १ | ४ | २ | ३ |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ |
| २ | ४ | २ | ५ | २ |
| ५ | ४ | १ | १ | ४ |

तप के अनेक भेद हैं। जिनमें से मुख्य द्वादश हैं। इनमें से छः तो आभ्यन्तर हैं और छः बाह्य (बाहरी) हैं। जैसे जठराग्नि आहार को पचाती है वैसे ही तप पाप रूपी दोषों को पचाता है। सब व्रतों में उपवास सबसे विशेष लाभकारी तप है। उपवास से शारीरिक व मानसिक पाप जड़ से नष्ठ हो जाते हैं। वीर्य रक्षा के लिये उपवास अत्यंत उपयोगी है, क्योंकि उपवास से दुर्गुणों में जानेवाली इन्द्रियां फीकी पड़ जाती हैं और मन पवित्र हो जाता है इसलिये सर्वज्ञों ने उपवास का उत्कृष्ट महात्म्य बताया है। जो लोग निराहार रहकर विषय कषाय को जीतते हैं वे इस लोक और परलोक में बहुत सुख पाते हैं। बारह भेदों के ही द्वारा कर्म बन्ध से छुटकारा पाता है।

# ७ जीव-दया

| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ |
|---|---|---|---|---|---|---|
| २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | १ |
| ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | १ | २ |
| ४ | ५ | ६ | ७ | १ | २ | ३ |
| ५ | ६ | ७ | १ | २ | ३ | ४ |
| ६ | ७ | १ | २ | ३ | ४ | ५ |
| ७ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ |

धर्म का आधार जीवदया पर है। मनुष्य मात्र का धर्म जीव रक्षा है। जिनको जीव रक्षा करने में श्रद्धा है उन्हीं का जीवन सफल है। जीव रक्षा की भावना झूठ पर नहीं ठहर सकती। जिनके हृदय में जीव-रक्षा की भावना दृढ़ है वे ही मनुष्य नवकार मंत्र का स्मरण कर आत्मिक बल जीव रक्षा के निमित्त लगाता है। आत्मबल के सामने तोप तलवार आदि अस्त्र शस्त्र निरर्थक है। ऊपर बतलाई हुई जीव-रक्षा की भावना रखने वाले गजसुख मुनि ने तत्काल शिवपुरी को वरली है। धर्म की जड़ जीव-रक्षा में रही हुई है। जीव-रक्षा वही पुरुष कर सकता है कि जिसने पहिले वीर्य रक्षा कर अपना शरीर परोपकार के लिये अर्पण किया है। जीव-रक्षा से वैरभाव का त्याग हो जाता है सब जीव-रक्षा करने वाले के साथ प्रेम करते हैं।

## ८ सत्य

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | १ |
| ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | १ | २ |
| ४ | ५ | ६ | ७ | १ | २ | ३ |
| ५ | ६ | ७ | १ | २ | ३ | ४ |
| ६ | ७ | १ | २ | ३ | ४ | ५ |
| ७ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ |

संसार का बीज सत्य है। सब ही पदार्थों में सत्य विराजमान् है। जहां सत्य नहीं वहां कुछ भी नहीं। शरीर के भीतर रहने वाला आत्मा ही सत्य है। सदा सत्य ही की जय होती है असत्य की नहीं। जो पुरुष ब्रह्मचर्य का नाश करता है वह अपने को सत्य से अलग करता है। सूत्र प्रश्न व्याकरण में सत्य बोलने वाले ही को 'भगवान' की उपमा दी है। इसलिये जो मनुष्य धर्म को चाहता है वह सत्य को न छोड़ नवकार मंत्र का स्मरण पूर्ण श्रद्धायुक्त होकर आत्मा की सचाई से करे।

# ६ चोरी

| ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | १ | २ |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ४ | ५ | ६ | ७ | १ | २ | ३ |
| ५ | ६ | ७ | १ | २ | ३ | ४ |
| ६ | ७ | १ | २ | ३ | ४ | ५ |
| ७ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ |
| २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | १ |

बुरा काम करने से सब लोग दुःख पाते हैं। धार्मिक मनुष्य तो इस बात पर पूरा ध्यान दे कर कोई भी बुरा काम भूल करके भी नहीं करते। किन्तु जिन मनुष्यों का धर्म पर विश्वास नहीं, जो मनुष्य बाहरी आ-डम्बर ( भबका ) बता कर दूसरे को धोका दे अपना महत्व ( शान ) बताना चाहते हैं वे गुप्त रूप से बुरा काम किया करते हैं। और उनका ऐसा करना ही चोरी के नाम से पुकारा जाता है। चोरी केवल धनहरण करने से ही नहीं होती, किन्तु किसी को धोका दे किसी बात को दूसरी तरह कहकर अपना मतलब निकाल लेना भी चोरी में गिना जाता है। किसी की स्त्री से उसके पति के नहीं जानते हुए बुरी बातें करना चोरी है। उप-वास आदि नियमों को लेकर भलीप्रकार नहीं पालना चोरी है। चोरी का वर्णन कहां तक करें, कोई भी काम जिसे करने का हमारा अधिकार

नहीं है उसे गुप्त रूप से करना ही चोरी है। ये सब बातें ज्ञान की हीनता से प्रकट होती है, इसलिये ज्ञान के द्वारा अचौर्यव्रत की महिमा जान कर इसका पालन भलीप्रकार करना चाहिये। जो अचौर्यव्रत की भावना रख नवकार मंत्र का स्मरण करता है उसे सब सिद्धियें प्राप्त होती हैं।

## १० ब्रह्मचर्य

मन वचन और काया से सर्वदा मैथुन के त्याग को ब्रह्मचर्य कहते हैं।

| ४ | ५ | ६ | ७ | १ | २ | ३ |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ५ | ६ | ७ | १ | २ | ३ | ४ |
| ६ | ७ | १ | २ | ३ | ४ | ५ |
| ७ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ |
| २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | १ |
| ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | १ | २ |

ब्रह्मचर्य व्रत पालन करने से उत्तम ज्ञान प्राप्त होता है ज्ञान होने से मनुष्य में सब ही दिव्य गुण प्राप्त हो जाते हैं कि जिससे उसे निरन्तर सुख मिलता रहता है। ब्रह्मचारी मनुष्य मन वचन काया की शक्ति को बढ़ाता है और उन शक्तियों के कारण बुद्धि, बल, ज्ञान सुख और शान्ति प्राप्त

होती है। ब्रह्मचर्य के प्रताप से देवों ने दिव्य रूप पाया है। इन्द्र भी ब्रह्मचर्य के प्रताप से देवों में श्रेष्ठ मानागया है। अखंड ब्रह्मचर्य पालन करने के कारण बड़े २ तपस्वी मुनियों ने अपने मन को वश में किया है। ब्रह्मचर्य ही के सहारे मनुष्य औरों को ज्ञानोपदेश कर सकता है। भगवान् महावीर स्वामी फ़रमाते हैं कि ब्रह्मचर्य ही जीवन है और वीर्य नाश ही मृत्यु है, इसलिये वीर्य रक्षा करना ही उत्कृष्ट तप है। इससे बढ़कर तपस्या तीनों लोकों में दूसरी नहीं हो सकती। सूत्र प्रश्न-व्याकरण में बत्तीस उपमा ब्रह्मचर्य की दी है। जम्बू स्वामी जैसे वीरों ने इस व्रत को सम्यक् प्रकार पालन कर मोक्ष पाया है। इसलिये जो ब्रह्मचर्य व्रत का पालन कर नवकार मंत्र का स्मरण करेगा उसे सब सिद्धियां प्राप्त होंगी।

## परिग्रह

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ४ | ५ | ६ | ७ | १ | २ | ३ |
| ५ | ६ | ७ | १ | २ | ३ | ४ |
| ६ | ७ | १ | २ | ३ | ४ | ५ |
| ७ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ |
| २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | १ |
| ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | १ | २ |

परिग्रह से अठारह पाप की क्रिया लगती है। मनुष्यों का वीर्य नाश हो जाने से चञ्चलता विशेष प्राप्त होजाने के कारण अनेक प्रकार के पाप इसके द्वारा उत्पन्न होते हैं। इसलिये बुद्धिमानों को इस व्रत में सन्तोष का प्रमाण कर नवकार मन्त्र का स्मरण करे जिससे आतम लक्ष्मी प्राप्त होवेगी।

## ११ पैंसठिया यंत्र।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| २२ | ३ | ९ | १५ | १६ |
| १४ | २० | २१ | २ | ८ |
| १ | ७ | १३ | १९ | २५ |
| १८ | २४ | ५ | ६ | १२ |
| १० | ११ | १७ | १२ | ४ |

श्री नेमीश्वर संभवश्याम, सुविधि धर्म शांति अभिराम।
अनंत सुव्रत नमिनाथ सुजान, श्री जिनवर मुझ करो कल्याण॥१॥

अजितनाथ चन्द्राप्रभु धीर, आदीश्वर सुपार्श्व गम्भीर।
विमलनाथ विमल जग जान, श्री जिनवर मुझ करो कल्याण॥२॥

मल्लीनाथ जिन मङ्गल रूप, पचवीस धनुष सुन्दर स्वरूप।
श्री अरनाथ नमु वर्धमान, श्री जिनवर मुझ करो कल्याण॥३॥

सूमती पद्मप्रभु अवतंस, वासु पूज्य शीतल श्रेयांस।
कुंथु पार्श्व अभिनन्दन भाण, श्री जिनवर मुझ करो कल्याण॥४॥

इणी परे जिनवर संभारिये, दुःख दारिद्र विघ्न निवारिये।
पच्चीस पांसठ परमाण, श्री जिनवर मुझ करो कल्याण॥५॥

इम भणतां दुःख नावे कदा, जो निज पासे राखो सदा।
धरिये पंच तणु मन ध्यान, श्री जिनवर मुझ करो कल्याण॥६॥

श्री जिनवर नामे वंछित मले, मन वांछित सहु आशा फले।
धर्मसिंह मुनि नाम निधान, श्री जिनवर मुझ करो कल्याण॥७॥

## १२ चर्बी के कलप के कपड़े पहनने से हानि

जो मनुष्य के जीवन निर्वाह के लिये मुख्य कर दो वस्तुएँ अत्यावश्यक हैं। एकतो भोजन और दूसरा वस्त्र। भोजन के लिये तो अपने पूर्वजों ने महाघातकी कर्म से बचाने का उपाय पहिले ही रच रक्खा है, परन्तु हम लोगों के आलसी हो जाने से मशीनरी द्वारा तैयार हुआ वस्त्र पहनने के काम में आ रहा है जिससे लाखों मूक पशुओं की हिंसा चर्बी के निमित्त की जाती है। और इसी कारण महा आरंभ की अव्रत मिलों के कपड़े पहनने वाले पर आती है। इसलिये अहिंसावादी महात्माओं का फरमान है कि अल्प आरंभ से घोर पाप की अव्रत को टालना चाहिये। अलावा इसके फ़िज़ूलख़र्च का बचाव होकर घर में लक्ष्मी का निवास होता है। भारतवर्ष में कपड़े में चर्बी की कलप लगाने के कारण पौने सात लाख गौमाता के अतिरिक्त असंख्य अन्य जीव-जन्तु मारे जाते हैं। फैन्सी पौशाक पहनने के कारण मिलों में घोर हिंसा होती है कि जिससे लाखों मनुष्य भूखे मरते हैं। यह पाप मनुष्यों पर दिन व दिन बढ़ता जारहा है जिससे पतित अवस्था नज़र आती है।

इसलिये इस भयंकर पाप से जो व्यक्ति बचना चाहे, वह जैन हुन्नरशाला उदयपुर मेवाड़ का बना हुआ बगैर चरबी की कलप का सुन्दर व मज़बूत धोती, साफ़े, कुरते, कमीज़, अंगरखियें, कोट, पतलून, दरियें, बैठके, साड़ी, घाघरे, पूजणिये, नौकरवालियां, फ़ीते, नवार, पेचकें, डोरे, कुरासियां वगैरह अनेक प्रकार की वस्तुएं विद्यार्थियों के द्वारा तैयार की हुई मौजूद हैं सो जिन भाई बहिनों को अपनी चटकीली, मटकीली पौशाक बदलना हो, एवं घोर पाप से बचकर धर्म की रक्षा करना हो वे हाथ की बनी हुई चीज़ को काम में लावें ।

---

## १३ विदेशी ( शक्कर ) सिरानी ।

सज्जनों ! मोरस व पेचकी खांड खाने की वजह से शरीर में भयंकर बीमारियां पैदा होने लगी हैं। डाक्टर लोग दिन ब दिन आपके इस व्यवहार से ही बढ़ते जाते हैं। आपका शरीर कमज़ोर हो गया है, वैद्यों-डाक्टरों व चिकित्सकों ने आपको चिर रोगी की गिनती में शुमार किया है। दया तो आपके एवं जिन अन्य लोगों ने मोरस खांड खाई हैं उनके हृदय से जाती ही रही है, क्योंकि यह

मोरस खांड हड्डी एवं जीते जानवर को मार कर उनके खून से साफ़ की जाती है और आप लोग इस हिंसा से बनी हुई मोरस खांड को मज़े से खाते हैं। मोरस खांड की बनावट में बेहद खून खर्च होता है इसीलिये धार्मिक पुरुषों ने तो इसको, पहिले ही से त्याग कर रक्खा है, परन्तु जो लोग अधर्मी हैं, जिनको अपनी रसना ( जीभ ) इन्द्रिय को तृप्त करना ही कर्तव्य है वे तो इसे क्यों छोड़ने लगे। ऐसे मनुष्य तो स्वयं अधर्म में चल दूसरों को भी ऐसा करने के लिये लुभाते हैं और प्रमाण में इसका बाहरी भबका तथा सफ़ाई बतलाते हैं, किन्तु इस शक्कर की अपवित्रता तथा अन्य दुर्गुणों के बाबत भारतवासी ही नहीं किन्तु अनेक विदेशी विद्वान इसे प्रमाण के साथ बुरी बतलाते हैं। इसलिये महावीर स्वामी के शासन में नाम धराने वाले भाइयों को मुनासिब है कि वे इसका खाना तो दूर रहा, किंतु इसे दया-धर्म से विरुद्ध ( उलटी ) जान इसका स्पर्श तक न करें और इसप्रकार इन मूक पशुओं की हिंसा के पाप की अव्रत एवं स्वास्थ्य की हानि से अपने को इसप्रकार बचावें।

## १४ बाज दूनों से हानि अर्थात्-हरे बाज दूने

जैनी श्रावक लोग त्रस याने हलते चलते जीव की हिंसा से बचने के लिये पूर्ण दया पालते हैं। परन्तु जीमण वगैरा में बाज दूनों में स्थावर व त्रसजीव प्रत्यक्ष नज़र आने पर भी उनका त्याग न कर उन कोमल पत्तों पर बहुत गर्म खाने के पदार्थ रखदेते हैं। हे भगवन्! खाते समय उनको इन विचारे दुःखी जीवों की करुणा उत्पन्न ही नहीं होती। जीमने के बाद उन पत्तल दूनों को छोड़ने पर मिठास के कारण उनमें बहुत से कीड़े मकोड़े वगैरह जन्तु लग जाते हैं। भंगी लोग उन पत्तलों को इकट्ठी कर एक जगह दबा देते हैं फिर मौका लगने पर आग में उन्हें मय असंख्य जीवों के जला देते हैं। क्या जैनी भाइयों! आपने महावीर का धर्म कभी सुना है? यदि सुना है तो फिर आप ऐसी घोर हिंसा की अव्रत घृणा क्यों नहीं करते? जो दयालु हैं वे कन्दोई वगैरह के यहां से दही भी बर्तन में लाते हैं, परंतु आडम्बरी जैनी तो कुछ भी काम विवेकपूर्वक नहीं करते हैं। भगवान् इनको सद्बुद्धि दे कि ये त्रस-जीवों की रक्षा किया करें।

## १५ स्त्रियों के आलसी जीवन से हानियां

हमारे समाज में प्राचीन रीति से हरएक चीज़ को देख भाल कर काम में लाना चतुर स्त्रियों का मुख्य कर्तव्य था, किन्तु आजकल अय्याशी जीवन हो जाने के कारण बहुत सी स्त्रियों ने घर के काम काज करने में आलस्य कर रक्खा है। पहिले स्त्रियों का मुख्य व्यायाम घर की चीजों की देख भाल और घट्टी, उंखला, मूसला, सूपड़ा, छाटकना व हरेक जतु को देखकर भोजन बनाना आदि काम विवेकपूर्वक करती थी। अब विलासिता विशेष बढ़ जाने के कारण यंत्र की चक्कियों में आटा पिसाना शुरु कर दिया है।

मैंने स्वयं उन चक्कियों को जाकर देखा तो वहां जो नाज पड़ा हुआ था, उसपर बेहद धनेरिये, ईलियें नज़र आईं और चक्की वालों ने उसी वक्त उन नाज को पीस कर गर्मागर्म आटा पिसाने वाले के हवाले किया। इसप्रकार की घटनाएें मैं कई बार देख चुका हूँ, इसलिये अक्सर ऐसा आटा खाने वाले के कब्ज़ी, शिर में दर्द, बुखार, हाथ पांव का दुखना एवं अनेक प्रकार की और बीमारियां दिन ब दिन बढ़ती जा रही हैं, परंतु इस पर कोई ध्यान नहीं

देता। पहिले स्त्रियां घट्टी पीसने से व घर का सब प्रकार का काम करने से तन्दुरुस्त रहती थीं, किंतु अब कम मिहनत के कारण व मैलापन विशेष बढ़ जाने व उनके खून का दौरान नहीं होने से रजस्वला धर्म में खून रुकने लगा, जिससे हिस्टिरिया यानि मैली वगैरह भयंकर बीमारियां उन्हें सताने लगीं। जो स्त्रियां घर का काम देखभाल व पूरी मिहनत के साथ करती हैं और आलसी नहीं हैं वे प्रायः तन्दुरुस्त पाई गई, इसलिये जो महानुभाव अपने घर में स्त्रियों की तनदुरुस्ती चाहते हैं व जीवों की रक्षा चाहते हैं वे भगवान महावीर की वाणी को श्रवण कर पुरुषार्थी बने। निरर्थक होने वाली जीवों की हिंसा को रोकना चाहिये। आलसी जीवन से हानि है। उद्योगी जीवन से बहुत लाभ है।

## १६ नीच कौन है?

वैसे तो मनुष्य मात्र के नाक, कान, मुख, हाथ, पांव इत्यादि शारीरिक सब अवयव (हिस्से) समान होते हैं, किन्तु मनुष्य अपने गुणावगुण से स्वयं उच्च एवं नीच बन जाता है। जैसे एक कारीगर महल बनाता है और दूसरा कूआ खोदता है

तो जो महल बनाने वाला है वह दिन बदिन ऊँचा चढ़ता जाता है और कूआ खोदने वाला ज्यों २ ज़्यादा खोदता जाता है उतना ही वह नीचे बैठता चला जाता है। अब जानने की बात यह है कि वे बुरे काम कौनसे हैं जिनके द्वारा मनुष्य नीच हो जाता है ? उत्तर में हमें यह कहना पड़ता है कि जिस काम के करने से किसी प्राणी को दुःख उत्पन्न हो उसे करना ही नीचपन का लक्षण है। क्रोध, द्वेष, पाप, दंभ, कपट, कुमति, हिंसा, मिथ्या ( झूठ ), व्यभिचार, माता पिता एवं गुरु की अवज्ञा, अपने मुंह से अपनी बड़ाई करना, एवम् अभिमान करना नीचपन के लक्षण हैं। इन लक्षणों से जो मनुष्य युक्त है वह किसी भी उच्च जाति में जन्म पाया हुआ क्यों न हो सर्वथा नीच है, इसीप्रकार वह भी जो इन अवगुणों को जानता हुआ उनसे बचने का उपाय नहीं करता, वह भी नीच है। वे माता पिता जो अपने बालकों को सुशिक्षा नहीं दिलाते, एवं उन्हें धर्मोपदेश सुनने तथा धर्म में प्रवृत्त होने से रोकते हैं वे नीच हैं। वे बालक जो अपने माता पिता की आज्ञा नहीं मानते एवं वे युवक जो अपने माता पिता वृद्ध

होजाने पर उनकी सेवा नहीं करते नीच हैं। जो मनुष्य न सद्ज्ञान सुनते हैं, न धर्म पर चलते हैं, न नियमों का पालन करते हैं, न व्रत उपवास आदि तप करते हैं, न कभी एकाग्र मन लगाकर पंच परमेष्ठी का ध्यान धरते हैं वे नीच हैं। जिस मनुष्य के हृदय में किसी को दुःखी देख दया उत्पन्न नहीं होती एवं उसे सहायता देने के बदले जो दुःख होता है वह नीच है। इसलिये बुद्धि-मानों का फ़र्ज़ है कि उपर्युक्त अवगुणों को छोड़ धार्मिक बनें कि जिनसे वे सदा उच्च समझें जावें और उनकी आत्मा उच्च गति को प्राप्त होकर आवागमन के दुःख से टल जावे।

## १७ उच्च कौन है ?

जिसप्रकार हलकी वस्तु नीची दाबी जाने पर भी फिर ऊँची हो जाती है, धुंआ, काष्ठ तथा कंडों के जलने से पैदा होकर भी ऊँचा ही उठता है, अग्नि के ऊपर खूब लकड़ी डाल देने पर भी वह कभी नहीं दबती, वरन् उसकी ज्वाला और ऊँची उठती है, इसीप्रकार उच्च गुण वाला मनुष्य नीच पुरुष से जन्म पाकर एवं अन्य लोगों से नीचा दबाया

जाता हुआ भी अपने उच्च गुणों से ऊंचा हुआ जाता है। हरकेशी, वाल्मीकि वगैरह के नाम आज बड़े २ धार्मिक पुरुषों की जिव्हा पर बड़े आदर के साथ लिये जाते हैं। इससे यह सिद्ध हो चुका कि मनुष्य को उच्च बनाने वाला केवल मात्र धर्म है। सच्चा धार्मिक मनुष्य वही है जो मन, वचन तथा काय से निष्पाप है, जिसने अपनी इन्द्रियों को कुमार्ग में जाने से रोक रक्खा है, जिसको संसार की वासना नहीं, जो सदा सत्य बोलता है, जिसमें काम, क्रोध, लोभ, मोह आदि कषाय बहुत अल्प हो, जो किसी का कुछ अपराध नहीं करता, जो लोगों से सताया जाने पर भी अपने धर्म से नहीं डिगता, जिसमें दुःखों को सहन करने की शक्ति नहीं है जो सदुपदेश देकर प्राणी मात्र को सुखी करने का प्रयत्न करता है, क्षमा दया तो जिसके सहज धर्म है, जो रागद्वेष, मान, दंभ से अलग है और जो सब से प्रेम रखता हुआ मीठा बोलता है वही उच्च है। जो माता पिता अपनी सन्तान को धार्मिक एवं सुखी बनाने के लिये अच्छी शिक्षा देते हैं, जो बालक माता पिता एवं गुरु की आज्ञा मानते हैं, जो युवक अपने वृद्ध

माता पिता की सेवा करते हैं एवं समाज सेवा करते हुए उसे उच्च बनाने का प्रयत्न करते हैं वे उच्च हैं। मनुष्य अपना बाहरी आडम्बर नहीं बताकर सादगी के साथ अपना जीवन धर्म कर्मों को निभाने में बिताता है और मन, वचन एवं काय से परोपकार करते हुए प्राणी मात्र पर दया करते हैं वे उच्च हैं।

## १८ शिक्षा

वर्त्तमान काल में जो शिक्षा दी जाती है उसके प्रभाव से विद्यार्थियों का जीवन अय्याशी फ़िज़ूल खर्ची व फ़ैशन का गुलाम बन जाता है। कि जिससे धर्म में बहुत हानि पहुंचने के साथ विद्यार्थी कम-जोर होकर शरीर से ताज़िन्दगी दुःख उठाने वाला मालूम हुआ है, इसलिये जैनशिक्षण संस्था के विद्या-र्थियों को ऐसी शिक्षा दी जाती है कि वह धार्मिक, व्यवहारिक, आठवीं क्लास तक व शारीरिक तन-दुरुस्ती उद्योग धन्धे के साथ अपनी आर्थिक दशा सुधारता हुआ सदाचारी बना रहे, इसलिये जिन महानुभावों को अपनी संतान सुखमयी देखना है। वह उस धर्म में कायम रखकर व्यापार, नौकरी

य कलाकौशल सिखाना चाहे, वह इस पाठशाला से सुखशांति के नियम की पुस्तक मंगाकर अवलोकन करे, कि यहां के विद्यार्थियों ने व्यवहारिक व धार्मिक पढ़ाई पढ़कर अपनी आर्थिक दशा किस कदर सुधारी है व वर्तमान काल में कितना सुधार होरहा है। अलावा इसके जैन हुनरशाला के अल्प आरंभ से बने हुए कपड़े वगैरह बहुत सी चीजें तैयार हैं उन्हें काम में लाकर आप फ़िजूलखर्ची से बचें व जैन उत्तम प्रकाशक मंडल के लेख, पुस्तकें धार्मिक मंगवाकर अवश्य पढ़ें, जिससे धर्म की जानकारी होवे। वर्तमान काल में कई पुस्तकें हमारे लोग धर्म के नाम से निकालते हैं उन्हें देखने से उनमें विपरीत फल मालूम हुए, इसलिये पहिले अपने धर्म की पुस्तकों की जानकारी हासिल कर लेगा तो धर्म व सदाचार से पतित न होकर अपना तेज व कान्ति अवश्य बढ़ावेगा।